# श्रीमद् अमरसूरि काव्यम्

रचयिता
राजस्थानकेसरी अध्यात्मयोगी उपाध्याय
**श्री पुष्कर मुनिजी महाराज**

सम्पादक
**पं० रमाशंकर शास्त्री**

श्री तारक गुरु जैन ग्रन्थालय, उदयपुर

# प्रकाशकीय

श्री तारक गुरु जैन ग्रन्थालय साहित्य की विविध विधाओ मे नित नूतन ग्रन्थ प्रकाशित कर साहित्यिक क्षेत्र मे अपना कीर्तिमान स्थापित कर रहा है। साहित्य की हर विधा मे उसने उत्कृष्ट ग्रन्थ प्रकाशित किए हैं जिनकी विज्ञो ने मुक्तकण्ठ से प्रशसा की है और भावुक भक्तो ने उसे प्रेम से अपनाया है। इसके फलस्वरूप हमारे मन मे अभिनव जागृति का सचार हुआ और हमने उत्साह के साथ एक के बाद एक ग्रन्थ प्रकाशित कर यह बताने का प्रयास किया कि लगन के साथ कोई भी कार्य किया जाय तो उसमे अवश्य ही सफलता प्राप्त होती है।

"**श्रीमद् अमरसूरि काव्यम्**" श्रद्धेय उपाध्याय श्री पुष्कर मुनिजी की एक मौलिक कृति है जो विविध छन्दो मे रचित है। यह काव्य सन् १९३८ मे प्रकाशित हुआ था और उसी समय प्रस्तुत काव्य की प्रतियाँ समाप्त हो गईं। इसे पुन प्रकाशित करने की चिरकाल से इच्छा थी, पर गुरुदेवश्री चाहते थे कि इस काव्य को जो बहुत ही सक्षेप मे है, इसलिए इसका पुनर्लेखन किया जाय। पर समयाभाव से इस कार्य मे विलम्ब होता गया। सन् १९७६ (रायचूर), १९७७ (बेगलोर), १९७८ (मद्रास) वर्षावासो मे पुन उसका नवीन दृष्टि से लेखन हुआ और गुरुभक्त प० प्रवर रमाशकर जी शास्त्री ने ग्रन्थ का सपादन किया। इस प्रकार हमारी वर्षों की मगल कामना पूर्ण हुई।

ग्रन्थ का मुद्रण कलात्मक दृष्टि से सम्पन्न करने का श्रेय हमारे परम स्नेही श्रीचन्दजी सुराना को है। ग्रन्थ प्रेस मे जाने पर भी लम्बे समय तक विद्युत् सकट के कारण मुद्रित नही हो सका। ग्रन्थ का ऐतिहासिक दृष्टि से अत्यधिक महत्त्व है। जैन सस्कृति के ज्योतिर्धर आचार्य अमरसिंह जी महाराज की पावन-गाथा पर यह काव्य आधृत है। सस्कृत भाषा मे जैन मूर्धन्य मनीषियो ने विपुल साहित्य का सृजन किया है। उसी परम्परा मे प्रस्तुत काव्य भी है। श्रद्धेय सद्गुरुवर्य उपाध्याय श्री पुष्कर मुनिजी महाराज सस्कृत भाषा के अधिकारी विद्वान् है। उनके द्वारा

निश्चित प्रस्तुत ग्रन्थ जिन समाज मे पूर्ण रूप से समादृत होगा—ऐसा हमे आत्मविश्वास है।

प्रस्तुत ग्रन्थ पर श्रद्धेय गुरुदेवश्री के सुशिष्य देवेन्द्र मुनि शास्त्री ने विस्तार से प्रस्तावना लिखकर ग्रन्थ की शोभाश्री मे अभिवृद्धि की है। इसलिए हम उनका आभार मानते है।

जिन दानी महानुभावों ने उदारतापूर्वक प्रकाशनार्थ अर्थ-सहयोग प्रदान किया जिसके फलस्वरूप ग्रन्थ के प्रकाशन मे सहूलियत रही, एतदर्थ उनके मधुर सहकार की भी हम भूरि-भूरि प्रशंसा करते हैं, और सदा उनका स्नेहपूर्ण सहकार मिलता रहेगा ऐसी आशा है।

—मन्त्री

**श्री तारक गुरु जैन ग्रन्थालय**

उदयपुर

# प्रस्तावना

गीर्वाण गिरा के यशस्वी कवि और सफल समालोचक मङ्खक ने समालोचक के सम्वन्ध मे चिन्तन करते हुए लिखा है—किसी भी कवि के काव्य के मर्म को समझने की योग्यता समालोचक मे होती है। सफल साहित्यकार ही कवि के कमनीय सद्‌गुणो की सौरभ दिग्‌दिगन्त मे फैला सकता है। जैसे एक तैलबिन्दु बिना जल के विस्तार नही पाता वैसे ही समालोचक के अभाव मे कवि के काव्य का रहस्य जनता समझ नही पाती। समालोचक कवि के काव्य की कसौटी करता है। वह सहृदयी होता है। उसका मानस उदात्त और हृदय विराट् होता है।

आचार्य राजशेखर ने "काव्य मीमासा" मे, आचार्य रुच्चक ने "साहित्य मीमासा" मे, पण्डित विश्वनाथ ने "साहित्य दर्पण" मे काव्य के समस्त अगो पर चिन्तन-मनन किया है। काव्य एक कला है। उसमे उदात्त भावानुभूति और रसानुभूति होती है। वह बुद्धि और तर्कप्रधान नही, अपितु अनुभूतिप्रधान होता है। उसमे कवि के अन्त करण का अनन्त आनन्द अठखेलियाँ करता रहता है। एतदर्थ ही महाकवि भवभूति के हृत्तन्त्री के सुकुमार तार झनझनाये हैं कि मैं उस विमल वाणी को वन्दना करता हूँ जिसमे आत्मा की दिव्य और भव्य कला अमृत रूप मे विद्यमान है। कवीन्द्र रवीन्द्र ने भी कहा है—काव्य मे कलाकार अपने को अभिव्यक्त करता है।

समवायाग, नायाधम्मकहा, राजप्रश्नीय, औपपातिक, जबूद्वीपप्रज्ञप्ति, कल्पसूत्र और उनकी वृत्तियो मे कला के सम्वन्ध मे गहराई से विश्लेषण किया गया है। पुरुषो के लिए बहत्तर कलाएँ और महिलाओ के लिए चौसठ कलाओ का विधान है। उन कलाओ मे 'काव्य कला' भी एक कला है। 'ललित विस्तर' ग्रन्थ मे काव्य करण विधि को कला मे परिगणित किया है। भर्तृहरि ने तो काव्य कला रहित व्यक्ति को पशु की सज्ञा प्रदान की है।[1] कलाओ मे काव्यकला श्रेष्ठ

---

१ साहित्य सगीत कला विहीन
साक्षात् पशु पुच्छविषाणहीन ॥

कला है। 'काव्यालंकार' ग्रन्थ मे आचार्य भामह ने स्पष्ट रूप से लिखा है—ऐसा कोई शब्द नही, ऐसा कोई वाक्य नही, ऐसी कोई विद्या नही और ऐसी कोई कला नही जो काव्य का अंग होकर न आये।

काव्य क्या है? इस प्रश्न पर अतीत काल से ही चिन्तन चलता रहा है। विभिन्न मनीषियो ने विभिन्न दृष्टियो से उत्तर देने का प्रयास किया है। किन्तु काव्य की सर्वसम्मत परिभाषा अभी तक निश्चित नही हो सकी। आचार्य भामह ने "काव्यालंकार" मे शब्द और अर्थ को काव्य कहा है।[2] आचार्य दण्डी ने "काव्यादर्श" मे शब्दार्थ रूपी शरीर को अलंकृत करने वाले अलंकारो को सर्वाधिक महत्त्व देकर उसे काव्य की संज्ञा से अभिहित किया है।[3] आचार्य कुन्तक ने "वक्रोक्ति जीवितम्" मे साहित्य उसे माना है जिसमे शब्द और अर्थ का शोभाशाली सम्मिलन होता है जब कवि अपनी प्रकृष्ट, प्रतिभा से उपयुक्त स्थान पर उपयुक्त शब्द समाविष्ट करता है। जो कुछ भी लेखबद्ध हो जाय वह साहित्य नही है, अपितु साहित्य वह है जिसमे हृदय की निर्मल भावना का विस्फोट होता है। साहित्य का श्रेष्ठतम रूप काव्य है। क्योकि काव्य सुन्दर, सरस और मधुर होता है। उसमे व्याकरणशास्त्र की तरह नीरसता नही होती, दर्शन और तर्कशास्त्र की तरह गम्भीरता नही होती, और गणितशास्त्र की तरह जटिलता नही होती। काव्य मे लोकजीवन का मंगल और अखण्ड आनन्द का पयोधि उछाले मारता है। विदग्धता और सौन्दर्यपूर्ण अभिव्यंजना शैली काव्य का प्राण है।[4] आनन्दवर्द्धन के अनुसार—काव्य वह है जिसमे वाच्यार्थ की अपेक्षा व्यंग्यार्थ की प्रधानता हो।[5] वामन ने रीति को काव्य की आत्मा माना है।[6] आचार्य मम्मट ने दोषरहित गुणयुक्त अलंकार से समलंकृत शब्दार्थमयी रचना को काव्य की अभिधा दी है।[7]

२ शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्।

३ तैः शरीरं च काव्यानामलंकाराश्च दर्शिताः।
शरीरं तावदिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली॥

—दण्डी, काव्यादर्श

४ वक्रोक्तिः काव्यजीवितम्।

—कुन्तक, वक्रोक्ति जीवितम्

५ काव्यस्यात्मा ध्वनिः।

—ध्वन्यालोक

६ रीतिरात्मा काव्यस्य।

—वामन, अलंकार सूत्र

—मम्मट, काव्यप्रकाश

विश्वनाथ ने रसात्मक वाक्य को काव्य कहा है ।[8] पडित जगन्नाथ ने 'रमणीय अर्थ का प्रतिपादन करने वाले शब्दो को काव्य कहा है ।[9] इसी तरह अग्निपुराणकार[10] तथा रुद्रट,[11] भोज,[12] जयदेव,[13] आचार्य हेमचन्द्र,[14] वाग्भट,[15] आदि ने भी काव्य की परिभाषाएँ निर्माण की है ।

आचार्य राजशेखर ने लिखा है शास्त्र को समझने के लिए शब्द की अभिधा शक्ति पर्याप्त है, किन्तु काव्य को समझने के लिए केवल अभिधा ही पर्याप्त नही है, कही अभिधा, कही व्यजना और कही लक्षणा आवश्यक है। काव्य मे शब्द और अर्थ दोनो रहते हैं । वे दोनो एक दूसरे पर आधृत हैं । शब्द बिना अर्थ के नही रह सकता और अर्थ की अभिव्यक्ति शब्द के बिना सभव नही है । शब्द और अर्थ दोनो का सहभाव ही काव्य नही है। काव्य मे रस, अलकार, रीति, गुण, दोष-शून्यता आवश्यक है। काव्य मे रसात्मकता होती है। सासारिक जितने भी आनन्द हैं, वे क्षणिक हैं । प्रथम क्षण मे उनकी जैसी अनुभूति होती है, वैसी अनुभूति बाद मे नही होती । पर काव्य के आनन्द को देश-काल की सकीर्ण सीमा आबद्ध नही कर सकती। उस आनन्द की तुलना पुत्रजन्म, धनागमन, पद-प्राप्ति, प्रतिष्ठा की उपलब्धि और प्रमदा की उपलब्धि से भी कही अधिक है ।

---

८ वाक्य रसात्मक काव्यम् ।

—विश्वनाथ, साहित्यदर्पण

९ रमणीयार्थप्रतिपादक शब्द काव्यम् ।

—जगन्नाथ, रसगंगाधर

१० सक्षेपाद्वाक्यमिष्टार्थ-व्यवच्छिन्ना पदावली ।
काव्य स्फुरदलकार गुणवद्दोषवर्जितम् ॥

—अग्निपुराण

११ ननु शब्दार्थौ काव्यम् ।

—रुद्रट, काव्यालंकार

१२ निर्दोष गुणवत् काव्यमलकारैरलकृतम् । रसान्वित ।

—भोज, सरस्वती कण्ठाभरण

१३ निर्दोषा लक्षणवती सरीतिर्गुणभूषिता ।
सालकाररसानेकवृत्तिर्वाक् काव्यनामभाक् ॥

—जयदेव, चन्द्रालोक

१४ हेमचन्द्र, काव्यानुशासन ।

१५ वाग्भट, काव्यानुशासन ।

आचार्य मम्मट और विश्वनाथ ने काव्य के मुख्य रूप से माधुर्य, ओज और प्रसाद ये तीन गुण माने है। भरत और वामन ने दस गुणो का उल्लेख किया है। पर वे सभी गुण इन तीन गुणो मे समाविष्ट हो जाते हैं। काव्य की आत्मा रस है। जिसके कारण रस मे बाधा उपस्थित होती हो वह दोष है। मम्मट ने पद-दोष, पदाश-दोष, वाक्य-दोष, अर्थ-दोष और रस-दोष ये पाँच दोष के प्रकार बताये है। 'काव्य प्रकाश' के सप्तम उल्लास मे उन्होने उनका विस्तार से विवेचन भी किया है।

काव्य के प्राणतत्त्व के सम्बन्ध मे काव्य-मनीषियो ने अत्यन्त गभीरता से चिन्तन करते हुए रसवादी, अलकारवादी, रीतिवादी, ध्वनिवादी, वक्रोक्तिवादी और औचित्यवादी इन छह सम्प्रदायो का उल्लेख किया है। हम यहाँ पर सभी का विस्तार से विश्लेषण न कर सक्षेप मे यही कहना चाहेगे कि काव्य के विविध रूप, विविध अग, विविध विधा के सम्बन्ध मे हजारो वर्षों से उस पर चिन्तन किया जा रहा है।

भारतीय चिन्तको ने काव्य के मुख्य दो भाग किये हैं—प्रेक्ष्यकाव्य और श्रव्यकाव्य। जो काव्य रगमच पर अभिनय करने योग्य हो वह प्रेक्ष्यकाव्य है।[16] ऐसे काव्यो की पूर्ण आनन्द की उपलब्धि आँखो से देखने पर ही हो सकती है। श्रव्य-काव्य वह है जो कानो से सुना जाय।[17] मधुर स्वर से जो गाया जाता है और जिसे सुनकर आनन्द की अनुभूति होती है वह श्रव्यकाव्य है। प्राचीन काल मे लेखन की परम्परा कम थी। इसलिए स्मृति के सहारे ही काव्य को स्मरण रखा जाता था, इसलिए वह श्रव्यकाव्य कहलाता था। आज श्रव्यकाव्य को अधिकाश रूप मे पढा ही जाता है, पर उसे पाठ्यकाव्य न कहकर श्रव्यकाव्य ही कहा जाता है। प्रेक्ष्यकाव्य भी पढे जाते हैं, किन्तु उसका वास्तविक आनन्द देखने मे आता है। आचार्य हेमचन्द्र ने प्रेक्ष्यकाव्य के[18] पाठ्य और गेय ये दो भेद किये हैं—पाठ्य मे नाटक, प्रकरण, नाटिका, समवकार, ईहामृग, व्यायोग, डिम, उत्सृष्टिकाग, प्रहसन,

---

१६ प्रेक्ष्यमभिनेयम्।

—काव्यानुशासन ८-१ की वृत्ति (आ० हेमचन्द्र)

१७ श्रव्यमनभिनेयम्।

—वही० ८-१

१८ प्रेक्ष्य पाठ्य गेय च।

—हेमचन्द्र, काव्यानुशासन ८-२

भाण, वीथी तथा सट्टक आदि है ।[19] और गेय मे डोम्बिका, प्रस्थान, शिगक, भाणिका, प्रेरण, रामाक्रीड, हल्लीसक, रासक, गोष्ठी, श्रीगर्दित और राग काव्य आदि हैं ।[20] यहाँ पर हम उन सभी के भेद और प्रभेदो पर चिन्तन न कर, श्रव्य-काव्य के तीन भेद है—गद्य, पद्य और मिश्र[21] उस पर विचार करते हुए मूल विषय पर प्रकाश डालेगे ।

गद्य वह है जो आवश्यक काव्य गुणो से अलकृत हो । साथ ही उसमे छन्द योजना का अभाव होता है ।[22] गद्यकाव्य को कथा और आख्यायिका इन दो विभागो मे विभक्त कर सकते हैं । आचार्य हेमचन्द्र के मतानुसार आख्यायिका गद्य-मय रचना होती है । जिसमे धीरोदात्त नायक अपने जीवनवृत्त को अपने मुँह से अपने मित्र आदि को बताता है । उसमे रोमाचक तत्त्व कन्यापहरण, सग्राम आदि होते हैं । सस्कृत साहित्य के सुप्रसिद्ध ग्रन्थ "हर्ष चरित्र" को इसमे लिया जा सकता है ।[23]

कथा वह है जहाँ कवि स्वय नायक के जीवनवृत्त का वर्णन गद्य मे करता है । जैसे दशकुमार चरित्र, पचतत्र, कादम्बरी आदि ।[24] कथा मे भी रोमाचक तत्त्व की प्रधानता रहती है ।

छन्दोवद्ध रचना पद्य है । छन्दोवद्ध होने से उसमे सगीत की सरसता रहती है जिससे सुनने मे वह बहुत मधुर लगती है । पद्य के भी दो विभाग हैं—प्रवन्ध-काव्य और मुक्तककाव्य ।[25] प्रवन्धकाव्य मे एक कथा रहती है और सभी पद्य एक दूसरे से सबधित होते हैं । उसमे वर्णन भी होता है, प्राक्कथन भी होता है,

---

१९ पाठ्य नाटकप्रकरणनाटिकासमवकारेहामृगडिमव्यायोगोत्सृष्टिकाकप्रहसन भाण-वीथी सट्टकादि ।

—वही० अध्याय ८ सूत्र ३

२० गेय डोम्बिकाभाणप्रस्थानशिगकभाणिकाप्रेरणरामाक्रीडहल्लीसकरासगोष्ठी श्रीगदितरागकाव्यादि ।

—वही० अध्याय ८, सूत्र-४

२१ तच्च गद्य-पद्य-मिश्रभेदैस्त्रिधा ।

—वाग्भट, काव्यानुशासन

२२. गद्यमपाद-पदसन्तानच्छन्दो रहितो वाक्यसदर्भ ।

—वाग्भट, काव्यानुशासन

२३ काव्यानुशासन ८-१० वृत्ति हेमचन्द्र ।

२४ वही० ८-८ वृत्ति ।

२५ वही० पृ० १७ ।

पारस्परिक सम्वन्ध होने के कारण प्रभाव का प्राधान्य रहता है। किन्तु मुक्तककाव्य स्वतन्त्र सत्ता लिये हुए होता है। उसके पद्य एक दूसरे से मिलते नही है। वे पूर्ण रूप से स्वतन्त्र होते है।

प्रवन्धकाव्य के भी महाकाव्य और खण्डकाव्य ये दो प्रकार है। महाकाव्य मे सर्वांगीण जीवन का चित्र होता है। वह सर्गवद्ध, विशाल, अलकारयुक्त श्लिष्ट भाषा का प्रयोग, राज दरवार, दूतप्रेषण सैन्यप्रयाण, युद्ध, जीवन के विविध रूपो व अवस्थाओ का चित्रण, महाकाव्य का नायक, कुलीन, वीर, विद्वान्, उसके उदात्त गुणो का वर्णन, होता है। उसमे समस्त रसो का परिपाक होता है और लोक स्वभाव की अभिव्यक्ति होती है। चार पुरुषार्थो को स्थान दिया जाता है। इस प्रकार भामह ने 'काव्यालकार'[26] मे, दण्डी ने 'काव्यादर्श' मे[27], रुद्रट ने 'काव्यालकार' मे[28] और वाग्भट,[29] आचार्य हेमचन्द्र,[30] आचार्य अमरचन्द्र,[31] विश्वनाथ[32] प्रभृति विद्वानो ने महाकाव्य के स्वरूप पर विभिन्न दृष्टियो से चिन्तन किया है।

भारतीय चिन्तको ने महाकाव्य को सर्गवद्ध होना आवश्यक माना है। आचार्य हेमचन्द्र और वाग्भट के अभिमतानुसार वह आश्वासकवद्ध भी हो सकता है। सर्ग न अधिक वडे होने चाहिए न अत्यन्त लघु ही। विश्वनाथ ने सर्गो की सख्या के सम्वन्ध मे चिन्तन किया है, पर अन्य आचार्यो ने नही। कथानक के सम्वन्ध मे रुद्रट का मानना है कि वह महती घटना होनी चाहिए। उसमे पाँच नाट्य-सधियो की योजना होनी चाहिए जिसमे कथानक विस्तृत हो सके। कथानक ऐतिहासिक या पुराण पर आवृत होना चाहिए। रुद्रट की दृष्टि से कल्पना प्रधान भी हो सकता है। रुद्रट और हेमचन्द्र के मतानुसार महाकाव्य मे अवान्तर कथाएँ होनी चाहिए जिससे गम्भीर और व्यापक अनुभवो का परिज्ञान हो सके। महाकाव्य मे प्राकृतिक सौन्दर्य सुषमा का सजीव चित्रण होता है। आचार्य हेमचन्द्र का मानना है 'यदि मूलकथा मे प्राकृतिक सौन्दर्य आदि पर चिन्तन न हो सके तो अवान्तर कथाओ मे इसका समावेश करना चाहिए।' भोजदेव का अभिमत है 'इन सभी विषयो का समावेश करना कठिन है। किन्तु यदि कवि काल का वर्णन कर देता है

---

२६ काव्यालकार, परि० १, श्लो० १९-२३।
२७ काव्यादर्श परि० १, श्लो० १४-१९।
२८ काव्यालकार अ० १६, श्लो० २-१९।
२९ काव्यानुशासन।
३० काव्यानुशासन अ० ८।
३१ काव्यकल्पलता वृत्ति।
३२ साहित्य दर्पण परि० ६, श्लोक ३१५-३२८।

तो देश का वर्णन करना उतना आवश्यक नही है। कालवर्णन आवश्यक है। अमरचन्द्र ने षट्ऋतुओ का वर्णन और अन्य वर्णन विस्तार से करने का सूचन किया है। रुद्रट और विश्वनाथ का मानना है अतिप्राकृतिक और अलौकिक तत्त्वो का होना आवश्यक है।

महाकाव्य का आरम्भ किस प्रकार करना चाहिए इस सम्बन्ध मे भामह और भोजदेव ने कुछ भी प्रकाश नही डाला है। दण्डी का मन्तव्य है महाकाव्य मे आशीर्वचन, नमस्कार, वस्तुनिर्देशन आदि होना चाहिए। वाग्भट, हेमचन्द्र और विश्वनाथ इसके साथ ही खल-निन्दा और सज्जन-प्रशसा भी आवश्यक मानते है। महाकाव्य के उपसहार के सम्बन्ध मे अन्य सभी आचार्य मौन रहे हैं किन्तु रुद्रट और हेमचन्द्र ने लिखा है कि कवि को अपना उद्देश्य प्रकट करना चाहिए, अपने आराध्य देव का भी स्मरण करना चाहिए तथा मंगलप्रद शब्दो का प्रयोग होना चाहिए। रुद्रट का मानना है 'अन्त मे नायक का अभ्युदय दिखाना चाहिए।'

सर्ग समाप्ति के सम्बन्ध मे विश्वनाथ का कहना है कि अन्त मे अगले सर्ग की सूचना देनी चाहिए। वाग्भट का मानना है प्रत्येक सर्ग के अन्तिम पद मे कवि द्वारा अभिप्रेत शब्द, 'श्री', 'लक्ष्मी' आदि का प्रयोग होना चाहिए। नामकरण के सम्बन्ध मे विश्वनाथ का मानना है कि कि कथावस्तु या चरित्रनायक के नाम पर होना चाहिए। दण्डी, भोज, वाग्भट और हेमचन्द्र के अनुसार नायक चतुर और उदात्त होना चाहिए। भामह की दृष्टि से नायक कुलीन, वीर और विद्वान् हों। विश्वनाथ की दृष्टि से नायक धीरोदात्त गुणो से युक्त, उच्च कुल मे उत्पन्न क्षत्रिय होना चाहिए। रुद्रट का मन्तव्य है कि महाकाव्य मे नायक के समान प्रतिनायक भी आवश्यक है जो नायक की क्रोधाग्नि को भडका सके। प्रतिनायक के अतिरिक्त भामह, दण्डी, रुद्रट, वाग्भट, हेमचन्द्र और विश्वनाथ का मानना है कि मन्त्री, दूत, सैनिक, कुमार, कुमारपत्नी, राजकन्या आदि भी आवश्यक है। महाकाव्य मे नवो रसो को आवश्यक माना है। विश्वनाथ का मानना है कि शृगार, वीर और शान्त मे से कोई एक रस प्रमुख होना चाहिए, अन्य गौण। सभी आचार्यों ने रस के साथ अलकार भी आवश्यक माने हैं। कितने ही विज्ञ अपनी विद्वत्ता प्रदर्शित करने के लिए अलकारो का प्रदर्शन करते थे। इसलिए रुद्रट, वाग्भट और विश्वनाथ का मन्तव्य था कि अलकार आवश्यक तो हैं किन्तु अनिवार्य नही। महाकाव्य का छन्दोबद्ध होना आवश्यक है। दण्डी का मानना है महाकाव्य का छन्द-अत्यन्त श्रुति-मधुर होना चाहिए और सर्ग के अन्त मे भिन्न छन्द का प्रयोग होना चाहिए। आचार्य हेमचन्द्र का मन्तव्य है अर्थ के अनुकूल छन्द का प्रयोग होना चाहिए। यदि समस्त काव्य मे एक छन्द भी हो तो एतराज नही है। विश्वनाथ और दण्डी यह भी मानते है कि एक ही सर्ग मे विविध छन्दो का प्रयोग भी हो सकता है।

महाकाव्य मे प्रसग के अनुसार माधुर्य, प्रसाद और ओज गुणवाली भाषा का प्रयोग होना चाहिए। भामह का मानना है महाकाव्य मे साहित्यिक भाषा अपेक्षित है। उसमे ग्राम्य शब्दो का प्रयोग नही होना चाहिए। दण्डी और हेमचन्द्र की दृष्टि से भाषा सरल, सरस और बोधगम्य होनी चाहिए। रति के प्रकर्ष के लिए कोमलकान्त पदावली का प्रयोग हो। उत्साह के प्रकर्ष के लिए प्रौढ और क्रोध के लिए कठोर शब्दो का प्रयोग आवश्यक है। कवि को भाषा पर असाधारण अधिकार होना चाहिए जिससे वह अपने मन्तव्य को साधिकार व्यक्त कर सके।

विश्वनाथ के अतिरिक्त सभी आचार्यों ने धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चार पुरुषार्थों की उपलब्धि महाकाव्य का उद्देश्य माना है। विश्वनाथ किसी एक पुरुषार्थ को भी महाकाव्य का उद्देश्य मानते हैं।

भारतीय मूर्धन्य मनीषियो ने जिस प्रकार महाकाव्य के बारे मे चिन्तन किया है। उसी तरह पाश्चात्य विज्ञो ने भी उस पर चिन्तन किया है। लार्ड केम्स के अनुसार[33] वीरतापूर्ण कार्यों का उदात्त शैली मे वर्णन महाकाव्य है। लवस्सू[34] (फ्रेंच विद्वान्) के अनुसार महाकाव्य ऐसा रूपक है जिसमे प्राचीन महत्त्वपूर्ण घटनाओ का वर्णन पद्यबद्ध रूप से किया जाय। हाब्स[35] की दृष्टि से वीरतापूर्ण समाख्यानात्मक कविता महाकाव्य है। लैफकैडियो हर्न[36] का मन्तव्य है कि महाकाव्य सपूर्ण जाति के आदर्शों की पद्यबद्ध अभिव्यक्ति करने वाला काव्य है। विलियम रोज बेनिट[37], वालटेयर[38], एवर क्रोम्बी[39], वाल्टर पेपर[40], सी० एम० बावरा[41], डब्ल्यू० पी० केर[42], एम० डिक्सन[43], टिलयार्ड[44] प्रभृति पाश्चात्य

---

३३ M. Dixon, English Epic & Heroic Poetry, Page 18

३४ Ibid, Page 2

३५ Ibid, Page 22

३६. हिन्दी महाकाव्य एव महाकाव्यकार, ले० श्री रामचरण महेन्द्र पृ० १४ से उद्धृत।

३७ Mr William Rose Benit "The Reader's Encylopedia" Page 345

३८ डा० शभुनाथसिंह कृत 'हिन्दी महाकाव्य के स्वरूप-विकास' से उद्धृत, पृ० १०४।

३९ Abercrombie, The Epic, Page 40-41

४० Appreciation, Page 36

४१ C M Bowara, From Virgil to Milton', Page 1.

४२ W P Ker 'Epic & Romance' Page 17

४३. M Dixon—'English Epic & Heroic Poetry', Page 9.

४४ सरस्वती सवाद, महाकाव्य विशेषाक पृ० ३९-४०।

चिन्तको ने महाकाव्य के विविध पहलुओ पर गहराई से अनुचिन्तन किया है। विस्तार भय से हम उन सब पर यहाँ चिन्तन न कर सक्षेप मे यही कहना चाहेगे कि प्राय सभी मूर्धन्य मनीपियो ने मूलतत्त्व एक सदृश माना है, यत्किचित् अन्तर महाकाव्य के वाह्य रूप को लेकर ही है। मुख्य तथ्य पाश्चात्य और पौवत्यि दोनो मे समान हैं।

अतीतकाल से ही जैन मनीपीगण गीर्वाण गिरा मे काव्यो का सृजन करते रहे हैं। क्योकि अनुयोगद्वार मे[45] प्राकृत और सस्कृत दोनो ही भापाओ को समान रूप से महत्त्व दिया है। इसलिए जैनाचार्यों की लेखनी दोनो भाषाओ मे अविराम गति से चलती रही। [ईसवी सन् की प्रारभिक शताब्दियो मे सस्कृत भाषा का अध्ययन अत्यधिक आवश्यक माना जाने लगा। विज्ञो की मान्यता है एकादश अगो की भाषा अर्धमागधी थी और पूर्वों की भाषा सस्कृत थी। इस दृष्टि से सस्कृत और प्राकृत दोनो ही भाषाओ को जैन साहित्य मे गौरवपूर्ण पद मिला है। जैन मनीपियो ने प्राकृत और अपभ्र श भाषा मे विराट साहित्य का सृजन किया तो सस्कृत भाषा मे भी विपुल साहित्य सृजन कर अपनी प्रकृष्ट प्रतिभा का परिचय दिया है। यह सत्य है कि जैन परम्परा अध्यात्मप्रधान रही है। उसका मुख्य लक्ष्य मोक्ष रहा है। और मोक्ष को प्राप्त करने के लिए धार्मिक साधना आवश्यक है। इस दृष्टि से जैन साहित्य मे त्याग, वैराग्य के स्वर अधिक मुखरित हुए हैं।

जैन काव्य साहित्य की अनेक विशेपताएँ हैं। इसकी कथावस्तु मे विस्तार की अपेक्षा गहनता अधिक होती है। सूक्ष्म भावो का आख्यान और वर्णन के साथ ही विश्लेषण प्रधान होता है। कथाओ मे पूर्व जन्मो की कथाएँ चमत्कार उत्पन्न करने वाली होती हैं जो किसी पक्ष का मार्मिक उद्घाटन करती है। शृगारिक जीवन का वर्णन करने पर भी वासना का विरेचन, प्रशम और निर्वेद पर अधिक बल दिया गया है। भोग पर त्याग की विजय, राग पर विराग की विजय बताई गई है। चरित्र मे प्रेम, विवाह, मिलन, युद्ध, सैनिक अभियान, दीक्षा, तपश्चरण, विविध उपसर्ग पर विजय वैजयन्ती फहराते नायक आध्यात्मिक उत्क्राति की ओर आगे बढता है। काव्य का मूल उद्गम स्रोत आगम, प्रागैतिहासिक व ऐतिहासिक महापुरुषो के जीवन चरित्र और ऐसे विशिष्ट व्यक्तियो के जीवन-वृत्त उसमे होते हैं जो जन-जीवन को निर्मल प्रेरणा प्रदान करने वाले होते हैं।

---

४५ सक्कया पायया चेव भणिईओ होति दोण्णि वा।
सरमडलम्मि गिज्जते पसत्था इसिभासिया ॥

—अनुयोगद्वारसूत्र, सूत्र १२७

आचार्य हरिभद्र, आचार्य हेमचन्द्र, आचार्य मलयगिरि, आचार्य सिद्धसेन दिवाकर, उपाध्याय यशोविजय, समयसुन्दर गणी, आचार्य अकलक, आचार्य समन्तभद्र, विद्यानन्द प्रभृति शताधिक जैन मनीषियो ने सस्कृत भाषा मे साहित्य का निर्माण किया है। उनके द्वारा सहस्राधिक ग्रन्थो का प्रणयन हुआ है। आधुनिक चिन्तको ने उसके सम्बन्ध मे शोध कार्य भी किया है जिससे सैकडो जैन महाकाव्यो का, जो अज्ञात थे, उनका पता लगा है।

आधुनिक युग मे सस्कृत साहित्य का उतना प्रचार नही जितना अतीत काल मे था। सस्कृत साहित्य का अध्ययन तो होता है, किन्तु काव्यो का प्रणयन बहुत ही कम मात्रा मे हो रहा है। क्योकि सस्कृत भाषा-भाषियो की सख्या अल्पतम होती चली जा रही है। जब जनता को सस्कृत भाषा का परिज्ञान नही है तो काव्य का आनन्द उन्हे किस प्रकार आ सकता है और बिना आनन्द के काव्य-सृजन को प्रोत्साहन नही मिल सकता। जब कवि के अन्तर्मानस मे काव्य-निर्माण के प्रति अत्युत्कट जिज्ञासा होती है, तभी काव्य का प्रणयन होता है।

**प्रस्तुत काव्य की कथावस्तु**

श्रद्धेय सद्गुरुवर्य राजस्थान केसरी अध्यात्मयोगी उपाध्याय श्री पुष्कर मुनि जी महाराज का प्रस्तुत काव्य अपने आप मे एक अनूठा काव्य है। प्रस्तुत काव्य श्रद्धेय गुरुवर्य ने आचार्यसम्राट श्री अमरसिंह जी महाराज के पवित्र चरित्र को लेकर तेरह सर्गो मे लिखा। स्रग्धरा शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका प्रभृति विविध छन्दो का उपयोग हुआ है। और साथ ही रूपक, वक्रोक्ति, उपमा, उत्प्रेक्षा, अनुप्रास आदि विविध अलकारो का प्रयोग हुआ है।

प्रस्तुत काव्य की कथावस्तु श्वेताम्बर स्थानकवासी परम्परा के महान ज्योतिर्धर नक्षत्र आचार्य श्री अमरसिंह जी महाराज से सम्बन्धित है। आचार्य श्री अमरसिंह जी महाराज प्रबल प्रतिभा के धनी, महान् क्रियोद्धारक थे। उन्होने मरुधर धरा मे स्थानकवासी समाज के शुद्ध चिन्तन व आचरण का प्रचार किया था। स्थानकवासी समाज एक अध्यात्मप्रधान क्रान्तिकारी सम्प्रदाय है। इसमे यम, नियम, सयम की प्रधानता है। मानवजीवन के मूल्य और महत्व का इसमे सही-सही अकन किया गया है। इसका उद्देश्य मानव को भोग से योग की ओर, सग्रह से त्याग की ओर, राग से विराग की ओर, अन्धकार से प्रकाश की ओर, मृत्यु से अमरता की ओर, असत्य से सत्य की ओर ले जाना है।

श्रद्धेय अमरसिंह जी महाराज युगप्रवर्तक थे। वे श्रमण सस्कृति के एक सतेज सन्त रत्न थे। वे विद्वान्, विचारक तथा गभीर तत्त्ववेत्ता थे। उनके अगाध पाडित्य की सौरभ दिग्दिगन्त मे फैल चुकी थी, और आज भी वह जन-मानस को अनुप्रेरित एव अनुप्राणित करती है। आपका ज्ञान निर्मल था। सिद्धान्त अटल था। आपका जन्म देहली मे हुआ था। आपके पिता का नाम देवीसिंह जी और माता

का नाम कमलादेवी था। स० १७१६ मे आश्विन शुक्ला चतुर्दशी रविवार को आपका जन्म हुआ था। आचार्य लालचन्द जी महाराज के पावन-उपदेश से प्रभावित होकर आपने स० १७४१ मे आर्हती दीक्षा ग्रहण की। दीक्षा ग्रहण करते ही सयम और तप की आराधना प्रारम्भ की। जैन आगम साहित्य का गहरा अध्ययन किया। आपकी बुद्धि पैनी थी। प्रखर प्रतिभा तथा तर्कपूर्ण मेधा शक्ति से अल्पकाल मे ही आगम के साथ दर्शन, न्याय, व्याकरण, साहित्य का विशेष अध्ययन-चिन्तन-मनन किया है।

आचार्य श्री लालचन्द जी महाराज की आज्ञा से आपने अपनी ज्ञान राशि को पजाब और उत्तर प्रदेश के जन-जीवन मे महामेघ के समान हजार-हजार धाराओं मे बरसाकर जन-जीवन को त्याग वैराग्य से सरसब्ज बनाया। अनेक स्थलो पर, वेश्या-नृत्य, मृत्युभोज, जातिवाद, बलिप्रथा आदि को बन्द करवाया। आपकी वाणी मे ओज था, सत्य का तेज था, विवेक का विशुद्ध प्रकाश था। आप जिस विषय पर भी बोलते साधिकार बोलते। सफलता देवी आपके चरण चूमने के लिए लालायित रहती। सस्कृत, प्राकृत, हिन्दी, उर्दू, फारसी, अरबी इन छ भाषाओ पर आपका पूर्ण अधिकार था। आपने अनेक श्रमण-श्रमणी, श्रावक-श्राविकाओ को अध्ययन करवाया। आप मानव रूप मे साक्षात् बहती हुई ज्ञान-गगा थे। जिधर भी वह ज्ञान-गगा प्रवाहित हुई उधर अध्ययन, मनन व चिन्तन के सूखे और उजडे हुए खेत हरे-भरे हो गये।

आचार्य श्री अमरसिहजी महाराज प्रकाण्ड पण्डित, महान् प्रभावक, प्रसिद्ध प्रवचनकार और यशस्वी साधक थे। जैन-अजैन जनता आपको एक दिव्य महापुरुष मानती थी, तथापि आप उतने ही नम्र थे। आप गुरुजनो के प्रति अत्यन्त श्रद्धालु थे और लघु जनो के प्रति आपके हृदय मे प्रेम का सागर ठाठे मारता था। अहकार-ममकार के दुर्गुणो से आप बहुत दूर थे। आपने बीस व्यक्तियो को आर्हती दीक्षा प्रदान की। स० १७६१ मे आचार्य श्री लालचन्दजी महाराज ने आपश्री को युवाचार्य पद प्रदान किया और स० १७६२ मे आपश्री आचार्य बने।

सवत् १७६७ मे आपका वर्षावास देहली मे था। उस समय हिन्दुस्तान के बादशाह शहनशाह बहादुर थे। वे दक्षिण से अजमेर आये थे। उस समय जोधपुर के महामन्त्री खीवसिहजी भण्डारी अजमेर आये और शहजादा अजीम के मार्फत सवत् १७६७ मे बादशाह से मुलाकात की। बादशाह भण्डारी जी के साथ लाहोर होते हुए दिल्ली पहुँचे। और एक बार भण्डारी जी के द्वारा आचार्यश्री की सेवा मे पहुँचे और आचार्य प्रवर के जादू भरे व्यक्तित्व से अत्यन्त प्रभावित हुए। आचार्य श्री के उपदेश से प्रभावित होकर प्राणिवध न करने का नियम ग्रहण किया। आचार्य श्री खीवसिह भण्डारी के अत्यधिक आग्रह पर मारवाड-राजस्थान के लिए प्रस्थित

हुए। अनेक उपसर्ग उन्हे सहन करने पडे। सोजत और जोधपुर मे देवकृत उपसर्गो का सामना करना पडा। पाली मे यतियो को शास्त्रार्थ मे पराजित किया। और मारवाड मे सर्वप्रथम स्थानकवासी जैनधर्म का प्रचार किया।

इस प्रकार प्रस्तुत कथानक अत्यन्त दिलचस्प है। ऐतिहासिक होने के साथ ही अत्यन्त प्रेरणाप्रद है।

काव्य का नायक धीर, वीर और उदात्त गुण विशिष्ट है। उनके उदात्त गुणो का सजीव चित्रण प्रस्तुत काव्य मे हुआ है। यह काव्य घटनाप्रधान होने पर भी सुखान्त है। त्रयोदश सर्ग मे आबद्ध होने के कारण उसे महाकाव्य की कोटि मे रखा जा सकता है। यद्यपि सर्ग का एक क्रम नही रहा है, कुछ सर्ग बडे हुए हैं तो कुछ लघु भी हैं। किन्तु विषय-सामग्री को देखते हुए गुरुदेवश्री को ऐसा करना पडा है।

प्रस्तुत काव्य को महाकाव्य मे परिगणित करना या नही यह भले ही विज्ञो के लिए चिन्तनीय प्रश्न हो सकता है, पर जहाँ तक काव्य का प्रश्न है प्रस्तुत काव्य एक उत्कृष्ट काव्य है। विविध वृत्तो का उपयोग साधिकार किया गया है। वृत्तो मे यति भग आदि दृग्गोचर नही होता है। कठिन से कठिन वृत्त को भी सहज रूप से दिया गया है।

भापा की दृष्टि से गुरुदेवश्री की भाषा वहुत ही सरल, सरस और अनुप्रास युक्त है। भाषा आपकी सहचरी है। गहन भावो को व्यक्त करने के लिए भाषा सक्षम है। उसमे कही पर भी बनावटीपन नही है और न भापा मे दुरूहता ही है। भाषा-शैली पाठको के दिल को लुभानेवाली है। पाठक पढते-पढते झूमने लगता है। लेखक ने व्याकरण के नियमो की कही भी उपेक्षा नही की है। भाषा की सरसता और सरलता के कारण पाठक को तनिक मात्र भी बौद्धिक व्यायाम करने की आवश्यकता नही है। उसे गहन भाव भी सहज ही हृदयगम हो जाते हैं। सस्कृत काव्य साहित्य मे व्यग्यार्थ प्रधान काव्य श्रेष्ठ माना जाता है। प्रस्तुत ग्रन्थ रत्न इस दृष्टि से उत्तम काव्य है। यत्र-तत्र व्यग्य का प्रयोग हुआ है और वह निगूढ-तम भाव को अभिव्यक्त करनेवाला है।

नौ रसो मे काव्य मे एक रस की प्रधानता होती है, पर अन्य रस यत्र-तत्र विपय की अभिव्यक्ति के लिए आते हैं। श्रद्धेय गुरुदेव श्री जैन श्रमण हैं। जैन श्रमण होने के नाते आपश्री का प्रस्तुत काव्य शान्त रस-प्रधान है। शान्त रस का पूर्ण परिपाक काव्य मे हुआ है।

अर्थ के चमत्कार को अभिव्यक्त करने के लिए अलकार की आवश्यकता है। किन्तु अलकार सहज होना चाहिए। जो अलकार सहज होते हैं वे ही वास्त-विक चमत्कार पैदा करते है। जब तक अलकार अर्थ के साथ घुल मिल नही जाता

वहाँ तक उसमे अभिनव चमत्कृति पैदा नही होती। स्वाभाविक रूप से यत्र-तत्र अलकारो का प्रयोग हुआ है। कवि लिखता है—"ससार मे प्रशस्त ब्रह्मचर्य ने महान् आश्चर्य उत्पन्न किया है। ब्रह्मचर्य के विश्वविख्यात वैशिष्ट्य को कोई भी कहने मे समर्थ नही हो सकता। यहाँ तक कि रमणीय रूप भी लज्जित होकर तिनके तोडने लगता है। किन्तु यह अपने अस्तित्व को इसी प्रकार रखकर उस ब्रह्मचर्य के सामने नृत्य करता है अर्थात् ससार मे ब्रह्मचर्य ही महान् है।

"बह्वाश्चर्यं जगति तनुते ब्रह्मचर्यं प्रशस्तम् ,
यस्योत्कर्षं भुवनविदित कोऽपि वक्तु न शक्त ।
रम्य रूप स्पशति तृणक लज्जमान परन्तु ,
स्वस्यास्तित्व कथमपि धरन् नृत्यतीद तदग्रे ॥"

कवि ने बताया है कि इस विराट विश्व मे मानव के दु ख का मूल कारण क्या है ? दैवी विपदाओ के कारण मानव दु खी नही है, और न प्राकृतिक प्रकोपो के कारण ही दु ख की काली घटाएँ मँडराती रहती हैं। दु.ख का मूल है, इच्छाएँ। इच्छाओ का वातचक्र इतना गहरा है जो मानव की शाति को नष्ट कर देता है। कवि के शब्दो मे देखिए—

इच्छाबद्ध विकृतहृदयश्चिन्तया पोडितोऽयम् ,
श्रेष्ठ वस्तु प्रभवति सदा स्वात्मने निग्रहीतुम ।
सर्वस्व मे भवतु निखिल सर्वमेव विचिन्वन् ,
स्वार्थी जीवो ग्रहणनिरत जायते दु खदग्ध ॥

कवि ने ससार को मदोन्मत्त अन्धे हाथी की उपमा दी है। एक ओर विराट् वैभवशाली गुलछर्रे उडाते हैं, पैसे को पानी की तरह बहाते हैं। अर्थ से अनर्थ कर अपने आपको आनन्दित अनुभव करते है। पर उन्हे यह सत्य-तथ्य ज्ञात नही है कि वे कर्मों को बांध रहे है। दु.ख के बीज वपन कर रहे है। दूसरी ओर वे महान् त्यागी सन्त हैं, उत्कृष्ट तप की साधना कर रहे हैं, जन्म और मरण के बन्धन से मुक्त होने के लिए प्रबल प्रयास कर रहे हैं। पर यह ससार रूपी हाथी तो झूमता हुआ चला जा रहा है। देखिए, कवि ने कितना सुन्दर कहा है—

प्रीणन्त्यन्ते चयितविभवा भुक्त भोगप्रपचा ,
धन्यमन्या स्वकृतिविवशा पापकृत्यानि कर्त्तुम् ।
सन्त्येकेऽमी विरतहृदया मृत्युजन्मैक चिन्ता ,
ससारोऽय विविधविषय व्याप्तचित्तोऽन्धहस्ती ॥

इस प्रकार प्रस्तुत काव्य मे विभिन्न अलकारो का प्रयोग अत्यन्त सफलता के साथ हुआ है। सर्वत्र श्रद्धेय सद्गुरुवर्य की प्रतापपूर्ण प्रतिभा झलक रही है।

आपके काव्य मे प्रसाद और माधुर्य इन दोनो गुणो की प्रधानता है। कही-कही पर ओज गुण भी परिलक्षित होता है ।

मेरे स्नेहपूर्ण आग्रह को सन्मान देकर प० प्रवर रमाशकरजी शास्त्री ने ग्रन्थ का सुन्दर सम्पादन किया । उनके अन्तर्मानस मे श्रद्धेय सद्गुरुवर्य के प्रति अगाध निष्ठा है । जव उन्होने यह काव्य देखा तो उनका मन इसके सपादन के लिए ललक उठा और उन्होने भक्ति भावना से विभोर होकर मपादन किया, तदर्थ मैं उन्हे साधुवाद प्रदान करता हूँ ।

प्रस्तुत काव्य सस्कृत साहित्य मे अपना अनूठा स्थान प्राप्त करेगा, ऐसा मुझे पूर्ण आत्म-विश्वास है। श्रद्धेय गुरुवर्य के अन्य ग्रन्थो की तरह यह ग्रन्थ भी श्रद्धालुओ के हृदय का हार वनेगा, इसी मगल आशा के साथ—

जैन स्थानक, सिकन्दरावाद
आश्विन शुक्ला चतुर्दशी
सवत् २०३६

—देवेन्द्र मुनि



# प्राक्कथन

अयि मे विद्वन्मूर्धन्या रसिका कविमहोदया !

किमह वदेय भवता पुर यत् कवे कार्यं कियद् दुष्करम् तथापि सर्वमेवमविगणय्याहमस्मिन् काव्यकर्मणि प्रवृत्तोऽभवम्। समवाप्तयशसा महाकवीनामन्यै काव्यै पुनश्च प्रेरितोऽभवमहम्। किन्तु तेषा वर्णन तु वर्णनमेव, किमह तेषा काव्यस्यानुकृतिमपि कर्त्तुं प्रभुर्भवेयम्। नैतच्छक्य-कालत्रयेऽप्यस्मादृशाना कवीना कृते। किन्तु तेऽपि मानवा एवासन्, अहमपि मानवेष्वेकतमोऽस्म्येव। यदात्मान साक्षात्कर्त्तुं यते, तमात्मानमवाप्तु शक्नोमि वा न वा, तथापि तद्वदिहाहमपि काव्य करोम्येव।

यदाहमधीयान एवासममरभारतीम्, तदा मम गुरुदेवो महास्थविर श्रीमद् ताराचन्द्रो मुनिरप्येवमुत्साहयन्नह्न्येकस्मिन् मामेवमवोचत्, यत्त्व-मप्येकस्मिन् समये कविरवश्य भावी विद्यसे। हेतु तु त एव जानीयुर्ये मामवेक्ष्य गुरु मदीय समुपगत्य केऽपि प्राशसन्त यदवश्य भवतोऽय शिष्य पुष्करो मुनि कविपुष्करो भवेदिति।

किमपि स्यादह तु सोत्साह सन्नात्मनीना वाणी पुनानो मामकीन-स्याद्याचार्य्यस्य श्रीमतोऽमरसिंहस्य मुनेरेव यशःप्रख्यापकमेकम् 'अमरसूरि काव्य' व्यरचयम्, किन्तु न जाने अह कस्मात् कारणात् समुद्विग्नोऽभवम्। मनसि कमप्यन्य निश्चयमवलम्ब्याहमेतावन्त काल समक्षिप्नुवम्। अथ समयोऽय महान् बलवानस्ति, किमह वर्णये यस्य माहात्म्यम्।

वर्षावासाय गतेऽब्दे पुण्यपत्तनान्महाराष्ट्राद् रायचूर कार्णाटकमुद्दिश्य विहारमाचरन्नहमधिपथि तमेव निश्चय समस्मरम्। मामकीनेन मुनि-मण्डलेन सह विहरता मयोक्तस्य काव्यस्य स्थाने श्रीमदाचार्य्यामरसिंह नामकस्यास्य पुनरारम्भो व्यधायि। साम्प्रत सर्वं एव परिचिन्वन्त्येता तु जैनमुनेरिमा प्रक्रिया विहारस्य।

पदातिरह प्रतिस्थान मार्गे रात्र्यावास समाचर्य दिन एव समयमधिगम्य च श्लोकान् विरच्य मदीयस्य गुरुकुलस्य पण्डित श्रीमन्त रमाशङ्करशास्त्रिण सगहाय समर्पयम्। अयमपि कविरेवास्ति, पाण्डित्यस्य विषयेऽस्य किमु वर्णयेयमहम्। तदेतद् सर्वं तु साक्षात्कारेणैवास्य प्रत्यक्ष लक्ष्यते, किन्तु विशिष्टोऽय विदुषा समाजेऽस्त्यहमिम मन्ये। ममैवाय भक्तोऽस्ति, अतोऽस्य किमह वैशिष्ट्यमधिक ख्यापयेयम्। यतोऽय स्वय स्वीयां प्रसिद्धिमतिवाहयति।

सोऽयमस्मिन् काव्ये परमं विशिष्ट योग प्रदाय काव्यमदो व्यवस्थितमकरोत्। तस्मादहमिम सम्पादकमेव व्यवास्थापयम्। निश्चयोऽयमस्ति यदस्मिन् काव्ये स्वाभाविकास्त्रुटयोऽवश्य भवेयु। यतो हि जैनो मुनिरहमस्मि, जन्मना ब्राह्मण, तत्रापि वालब्रह्मचारी, सहैवाचतुर्दशवर्षदेशीयो दीक्षित, तथापि विद्याव्यवसायादेव यथाकथञ्चिदह व्यवर्णयमिति विचार्यैव मर्मज्ञा कवयो मामनुगृह्णीयुरित्यप्यह विनयेन सन्तिष्ठे।

विश्वसिमि पुनरह समुत्साहित सन्नप्यन्यत् काव्य सस्कृतसाहित्यस्यावरमधिकृत्य समुपस्थितो भवेयमिति। करोमि किमह समयस्य पुनरियानभाव मुनिमर्यादामेव पुरस्कृत्याह सस्कारेण ब्राह्मणस्य निष्कारण षडङ्गो वेदोऽध्येतव्यश्चेति वृत्यावश्य प्रेरितोऽस्म्येवेति निवेदये—

भवतामेवाहम्—

**पुष्कर मुनिः**



# सम्पादकीय

सस्कृत भाषा-वाङ्मय अत्यधिक प्रशस्त और गौरव पूर्ण है। इस भाषा के कवि भी विश्वकवि के रूप मे यशस्वी हुए है। सस्कृत भाषा के माधुर्य की प्रशसा तो विश्व के भाषा-शास्त्री भी मुक्तकण्ठ से करते चले आ रहे हैं। ससार के भाषा-मर्मज्ञ पण्डित-प्रकाण्ड तो सस्कृत को विश्व भाषा मानते हैं।

किन्तु भारत की मूल राष्ट्रीय धारा मे सस्कृत की प्रतिष्ठा सर्वमान्य एव सर्वोत्कृष्ट रही है। अत भारतीय सस्कृतियो के धर्म-दर्शन और साहित्य के ग्रन्थो के प्रणेताओ ने सस्कृत भाषा को ही प्रामुख्य प्रदान किया। अतएव अधिकारी विद्वान् होने के लिए सस्कृतज्ञान को मानदण्ड के रूप मे स्थिर किया गया है।

इस प्रथा के अनुसार मुनिराज श्री पुष्करमुनि महाराज साहब ने सर्वप्रथम सस्कृत का गम्भीर अध्ययन किया और मुनि जीवन के साथ उसका व्यावहारिक उपयोग लिया और लेते आ रहे हैं। प्रकृत मे सस्कृत-काव्य की चर्चा का विषय है, इसलिए सस्कृत के ज्ञान का यहाँ वर्णन किया गया है। वैसे मुनिश्री जी अनेक भारतीय भाषाओ के ज्ञाता हैं। यह बात दूसरी है।

आपश्री ने अनेक वर्ष पूर्व सस्कृत मे ही अपने सम्प्रदाय के पूज्य आचार्यश्री अमरसिंह मुनि महाराज के विषय मे 'अमरसूरि काव्य' की रचना की थी। उसका प्रकाशन भी हुआ। उससे हृदय को सन्तोप तो मिला, किन्तु परितोष प्राप्त न हो सका। अतएव आपश्री ने यह विचार रख छोडा था कि कभी अवसर प्राप्त होगा तो फिर इस काव्य की रचना की जायेगी। सयोग से यह अवसर गतवर्ष रायचूर (कर्णाटक) के वर्षावास पर आपहुँचा, और 'श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्यम्' 'अमरसूरिकाव्य' के स्थान पर सजधजकर जम गया। इस बात का उल्लेख आपश्री ने स्वय अपने काव्य-समर्पण मे भी किया हैं।

मुनिश्री जी हृदय से कवि हैं, स्वभाव से व्याख्याता हैं, प्रयत्न से लेखक और व्यवहार से अनेक भाषाभिज्ञ हैं। अपने व्याख्यानो मे स्वरचित कविता का पाठ करते हैं। प्रसङ्गत कोई पद अथवा स्तवन किसी अन्य कवि का

स्मरण आ गया, सुना दिया, तो वह कोई दूसरी बात है। शेष, सदा स्वरचित कविता का ही प्रयोग लेते हैं। इसी प्रवृत्ति के वशीभूत हो, आपश्री ने इस काव्य की रचना की है, यह एक स्पष्ट बात है। इस काव्य की कथावस्तु कल्पना के आधार पर नहीं है, अपितु यह स्थानकवासी श्वेताम्बर श्रमणोपासक जैन मुनियो के इतिहास मे वर्णित है।

आचार्य श्रीअमरसिंह जी महाराज मरुधर-प्रदेश मे उक्त श्रमण-परम्परा के प्रथम प्रवर्त्तक आचार्य माने गये है। आपका जब उक्त प्रदेश मे प्रवेश हुआ तब जैन यतिओ का स्थानीय जनता पर बडा प्रभाव था। वे अपने अज्ञानान्ध श्रद्धालुओ को स्थानकवासी जैनमुनियो के प्रति कुछ का कुछ समझाकर भडकाते थे। वास्तव मे बात यह थी कि ये यति लोग अपने वास्तविक कर्त्तव्य को भूल चुके थे और आचरण-च्युत होकर ससार मे लिप्त थे। इन जैनमुनियो की उपस्थिति से उनके आचरण की पोल खुलती थी। इसलिए वे स्थानकवासी जैनमुनियो का जान-बूझ कर युक्तियो के द्वारा विरोध करते थे।

एक बार जोधपुर राज्य के दीवान श्री खिवसीजी साहब उस समय के बादशाह बहादुरशाह से किसी राजकीय कार्य के लिए मिलने के लिए देहली पहुँचे थे। उस समय वर्षावास के हेतु से पूज्य श्रीअमरसिंह जी महाराज अपने मुनिसघ के साथ विराज रहे थे। पूज्य श्री के व्याख्यानो की उस समय देहली मे धूम मची हुई थी। दीवान साहब भी प्रशसा सुनकर व्याख्यान सुनने पहुँचे। पूज्यश्री समय के प्रभाव से उर्दू-फारसी के माहिर थे। दरबारी दीवान साहब मुनिमहाराज के व्याख्यान, दर्शन आदि से आकृष्ट होकर प्राय प्रतिदिन मुनिराजश्री की सेवा मे पहुँचने लगे। इस प्रकार धीरे-धीरे वे मुनिमहाराज के भक्त बन गये। जैन तो थे ही सस्कार अच्छे थे, और फिर जोधपुर-राज्य के दीवान, इन सब बातो से मुनिमहाराज भी उनकी पूछ-ताछ का ध्यान रखते थे।

एक दिन वे दीवान साहब बडे दु खी-से आचार्यश्री की सेवा मे पहुँचे। देखते ही आचार्यश्री ने प्रश्न किया कि आज आप बडे खिन्न-से दिख रहे हैं? दीवान साहब ने बताया कि बादशाह ने अपनी कुमारी राजपुत्री के गर्भ रह जाने मे प्राणदण्ड का आदेश कर दिया है। साथ ही महलो की देखभाली के सिपाही राजकुमारी को सच्चरित्र और भोली बताते हैं। इससे दरबार का हाल बेहाल हो गया है और उधर बादशाह अपने आदेश को अनेक अनुनय-विनय के रहने पर भी स्थगित किया नही चाहते। इस कारण से मुझे दु ख हो रहा है। दूसरे जिस कार्य से मैं यहाँ आया हूँ, उसमे भी इस से रुकावट आ गई है। मैं वास्तव मे बहुत दु खी हूँ। इसलिए आपने मुझे दु खी बताया सो वास्तव मे सत्य है।

आचार्यश्री ने स्पष्ट किया कि विना पुरुष-ससर्ग के भी गर्भस्थिति होती है, ऐसा शास्त्रो मे और वैद्यक-ग्रन्थो मे उल्लेख है। अत मेरे विचार से तो यह गर्भ-स्थिति यथार्थ मे राजसविकार के कारण निस्सार है। देखना कुछ ही मासो मे यह निस्सार राजसमात्र का गर्भ घण्टो मे विकीर्ण हो जायेगा। क्योकि बिना वीर्य के अस्थि आदि नही बन पाती। स्थिति को देखते हुए आपके वादशाह को प्राणदण्ड स्थगित कर देना चाहिये। यह सुनकर जव दीवान साहब दूसरे दिन दरबार मे उपस्थित हुए तो उन्होने वादशाह को वताया कि मेरे गुरुदेव श्रीअमरसिंह जी महाराज ने फरमाया है कि विना पुरुष-ससर्ग के भी गर्भस्थिति होती है, जो कुछ ही मासो मे राजस लोथ जैसा फफूंद पैदा होता है, और घण्टो मे विकीर्ण होकर नष्ट हो जाता है। इसलिए राजकुमारी के प्राणदण्ड को स्थगित कर कथित गर्भ के परीक्षण के लिए प्रतीक्षा की जानी चाहिये। वादशाह ने भी बात की सचाई देखने के लिए प्राणदण्ड को तब तक के लिए स्थगित कर दिया और प्रबन्ध कर दिया कि इसमे किसी प्रकार का कोई षड्यन्त्र न होने पाए।

समय आया, राजस गर्भ का निरीक्षण हुआ, परीक्षण से बादशाह को मुनि-महाराज के कथन की सचाई पर आश्चर्य हुआ। उन्होने दीवान साहब श्रीखिवसीजी से कहा कि मैं स्वय मुनिमहाराज के दर्शन आपके साथ चलकर करना चाहता हूँ। जानने के लिए बादशाह ने प्रश्न किया कि दीवान साहव ! ये मुनिजी महाराज, कौन है ? कहाँ के है ? और किस धर्म के हैं ? दीवान साहब ने उत्तर दिया कि श्रीमन् ! ये हम जैनो मे से ही एक हैं और इसी देहली के सेठ श्रीदेवसिंहजी साहव के पुत्र हैं। किन्तु आप भरी जवानी मे विवाह होने पर भी सव कुछ छोड, आज्ञा लेकर जैन मुनि हो गए हैं। अब आपका घर-परिवार से कोई सम्वन्ध नही है। केवल आप अत्मकल्याण के मार्ग पर पर आरूढ हैं और मोक्ष प्राप्त करने का प्रयास कर रहे हैं। ससारियो को अहिंसा के द्वारा विरक्ति का पाठ पैदल घूम-घूम कर पढाते हैं। वास्तव मे ये महान् सन्त हैं।

वादशाह स्वय मुनिमहाराज की सेवा मे दर्शन करने के लिए दीवान साहब श्रीखिवसीजी के साथ पहुँचे। मुनिमहाराज ने अपने नियम के अनुसार धर्मध्यान का उपदेश किया और बादशाह ने उपदेश ग्रहण कर प्रतिज्ञा की कि मैं अपने जीवन मे कभी जीवहिंसा नही करूँगा।

कुछ समय के वाद दीवान साहव ने आचार्य श्री से मरुधर क्षेत्र के स्पर्श करने के लिए अनेक प्रकार से विनति की। किन्तु विनति पर ध्यान देने से पूर्व आचार्यश्री ने दीवान साहव को वताया कि मरुधर प्रदेश मे सुख-शान्ति के साथ विहार करना बडा कठिन कार्य है। अत विहार करने से पूर्व सभी सम्भाव्य वाधाओ को रोकने के लिए प्रवन्ध आवश्यक है। इस बात को उचित समझकर दीवान साहव ने वादशाह से अवसर पाकर निवेदन किया कि मुनि महाराज मरुधर-

प्रदेश की ओर विहार करना चाहते है और उस ओर विहार के लिए मार्ग मे अनेक बाधाएँ सम्भावित है। इसलिए यदि आपकी ओर से मरुधर-नरेश को सूचनात्मक फरमान भिजवा दिया जाय तो उचित होगा। क्योकि बादशाह मुनि महाराज के प्रति भक्ति रखने लगे थे। इसलिए वे कहने लगे कि मुनि महाराज यहाँ पर ही विराजें तो अच्छा है। यहाँ क्या कष्ट है? यदि कोई यहाँ पर कष्ट हो तो मुझे बताइये। मैं उसको अभी समाप्त कर देता हूँ। इसलिए मेरे विचार मे मरुधर-नरेश को फरमान भेजने की कोई आवश्यकता प्रतीत नही होती।

इस प्रसङ्ग पर बादशाह को बताया गया कि बरसात के चार महीनो के अतिरिक्त जैन मुनि बिना कारणविशेष के किसी एक स्थान पर जमकर नही बैठ सकते। मुनिधर्म के अनुसार विहार आवश्यक है। यह सुनकर बादशाह ने आवश्यकता के अनुसार मरुधर-नरेश के लिए फरमान भिजवा दिया। जिसमे आचार्यश्री के विहार-मार्ग मे किसी प्रकार की रुकावट न हो और न किसी प्रकार का कष्ट हो। साथ ही आवश्यकता के अनुसार सुरक्षा का भी प्रबन्ध हो।

इस फरमान के पश्चात् आचार्यश्री अपने मुनिमण्डल के साथ विभिन्न स्थानो, ग्रामो और नगरो मे विहार करते हुए देहली से जयपुर पहुँचे। जयपुर मे आचार्यश्री के व्याख्यानो का बडा प्रभाव पडा। जिससे धार्मिक भावना जगी और बडी-बडी तपस्याएँ, त्याग और दान हुए। त्याग के प्रसङ्ग से साथ धन की सीमा को लेकर सेठ श्री रङ्गलालजी पटवा का नाम आचार्यश्री के माहात्म्य से जुडा हुआ है।

जयपुर के एक स्थानक मे जहाँ पर आचार्यश्री विराजे हुए थे, सेठ श्री रङ्गलालजी पटवा स्वत धन की कुछ सीमा करने के लिए उद्यत हुए। दूरद्रष्टा आचार्यश्री ने सेठजी को उद्‌बोधन देते हुए कहा कि सेठजी धन की सीमा करते समय विचार कर लीजिए। क्योकि सीमा कर लेने के पश्चात् व्रत भग न हो यह आवश्यक है। सेठ साहब को अपनी स्थिति को देखते हुए सीमा को बढाने का विश्वास नही होता था। अत वे कहने लगे कि इतने कम धन की सीमा, गुरुदेव! ठीक ही है। सेठजी के इतना कहने पर भी आचार्यश्री ने पटवा साहब से कहा कि सेठजी अब भी धन की सीमा के सम्बन्ध मे चिन्तन कीजिए। कहीं फिर ऐसा न हो कि पीछे पछताना पडे। अस्तु-बेमन से यह जानकर कि आचार्यश्री फरमा रहे है, तो मुझे कुछ और अधिक सीमा बढा देनी चाहिए। फिर कुछ धन की सीमा और बढा दी। अन्त मे फिर आचार्यश्री के फरमाया कि देखो सेठ साहब! अब भी समय है, अब तो सेठजी के आग्रह पर जितना अधिक बढा था, शेष धन का प्रत्याख्यान आचार्यश्री ने करा दिया। कुछ ही दिन प्रत्याख्यान करने के व्यतीत हुए कि सेठ श्रीरङ्गलालजी पटवा के यहाँ रुपयो की बाढ-सी आने लगी। वे अब सोचने लगे, कि गुरुदेव इसीलिए मुझे धन की सीमा पर चिन्तन करने के लिए कह रहे थे। जब

कि मुझे इतने धन की आय का विश्वास नही था। किन्तु अब क्या होता है ? उस प्रत्याख्यान के फलस्वरूप सीमा से अधिक आय का दान, पटवा साहब की हवेली पर होने लगा। पटवा साहब ने स्वय जहाँ आचार्यश्री विराज रहे थे, वहाँ पहुँच कर, दर्शन कर वन्दना करते हुए श्रावको के सम्मुख अपनी बात को प्रकट किया।

आगे किशनगढ, अजमेर स्पर्श करते हुए आचार्यश्री जब चण्डावल पधारे तो फिर जैनयतियो मे हल-चल पैदा होने लगी। क्योकि आचार्यश्री की कीर्ति-पताका सारे मरुधर-प्रदेश मे लहराने लगी थी। अब करे भी तो क्या करें ? ये आचार्यश्री तो मरुभूमि पर तूफान होकर चढे ही चले आ रहे थे। मरता क्या नही करता ? इसलिए उन्होने सोचा कि न रहे बाँस, न बजेगी बाँसुरी। अत आचार्यश्री के जीवन की समाप्ति की योजना स्थिर की गई। किन्तु काम भी हो, और मालूम न हो—इस नीति के अनुसार उन्होने आचार्यश्री की भाव-भक्ति का सहारा लिया। और सोजत नगर को उन्होने योजना को मूर्त्तरूप देने का स्थल चुना।

विहार करते हुए आचार्यश्री जब दोपहर समाप्त होते होते सोजत पहुँचे ही थे कि ये बने-बनाए भक्त सामने आए। वन्दना आदि के पीछे आचार्यश्री को मुनिमण्डल के साथ ठहराने की चर्चा करने लगे। और इधर-उधर के स्थानो का नाम लेकर सबसे बढिया स्थान अपनी योजना के अनुसार एक मस्जिद, जो कि जिन्द के रहने की वजह से उजडी पडी थी, आचार्यश्री को सुखसाता का स्थान बताकर जबरन टिका दिया। किन्तु आचार्यश्री इन को ताड गए कि आखिर मुझे मुनिमण्डल के साथ किसलिए ठहराया जा रहा है। साथ ही वे यह भी बताना चाहते थे कि कुछ भी करलो, किन्तु ये तुम्हारे हथकाण्डे कभी सफल नही हो सकेंगे। क्योकि उनको अपने ऊपर विश्वास था। सच्चे तपस्वी और साधक मे अपार आत्मबल होता है। वह किसी भी बाधा का डट कर सामना कर सकता है।

योजना के अनुसार वे कृत्रिम भक्त मुनिमण्डल के साथ आचार्यश्री को मस्जिद मे ठहरा कर एक-एक करके सटक गए। इधर आचार्यश्री अपने मुनियो के साथ अपने सायन्तन कृत्य के सम्पादन मे सलग्न हो गए। धीरे-धीरे सायन्तन कृत्य भी पूर्ण हुए। गुरुसेवा के पश्चात् मुनिज़न भी रात्रि अधिक होने पर अपने-अपने स्थान पर जाकर सो गए, किन्तु आचार्य श्री अकेले अपने ध्यान मे मग्न थे। आधी रात बीती होगी कि जिन्द ने अपना उपद्रव प्रारम्भ किया। जिन्द इस बात पर क्रुद्ध था कि आप सब मेरे स्थान पर आकर क्यो ठहरे हैं ? उत्तर न मिलने पर क्रुद्ध जिन्द ने आचार्यश्री के ऊपर अनेक शारीरिक बल प्रयोग किए। किन्तु आचार्यश्री अविचल शान्तभाव से बीजसहित मन्त्र-जप मे ही सलग्न रहे। जिन्द इस मस्जिद मे ठहरने वालो को सदा-सदा के लिए सुलाता आ रहा था। किन्तु आचार्य श्री के सामने उसकी कुछ भी नही चल रही थी। वह अपनी मनमानी

कर-कर के थक गया। किन्तु आचार्यश्री ज्यो-के-त्यो ध्यानस्थ विराजमान है, अन्त मे लाचार होकर हाथ जोडते हुए, अपने किए पर पछताने लगा और कहने लगा, कि मैंने आपको निरर्थक कष्ट दिया, पर्याप्त शारीरिक यातनाएँ दी, किन्तु मैं फिर भी आपका कुछ न कर सका। इस सबसे मैं बहुत लज्जित हूँ। साथ ही अपनी भूल के लिए क्षमा चाहता हूँ। और फिर आगे अपने आप कहने लगा कि मैं सच्चा मुसलमान हूँ तो फिर कभी किसी मुनि को यहाँ ठहरने-बसने पर आपत्ति नही करूँगा। असल बात यह है कि मैं आज से इस मस्जिद को छोडकर जा रहा हूँ। अब यह सदा स्थानक ही रहेगा। मुसलमान इस मस्जिद को अपने-आप छोड देंगे।

इस प्रकार वह जिन्द वहाँ से चला गया। मस्जिद का स्थानक बन गया। जो आज भी मस्जिद का स्थानक के नाम से सोजत नगर मे विद्यमान है।

वे षड्यन्त्री यतिप्रेरित भक्त धीरे-धीरे प्रभात मे वहाँ आकर देखने लगे कि हमारी योजना सफल हुई कि नही। उन्हे यह देखकर बडा आश्चर्य हुआ कि आचार्यश्री अपने मुनिमण्डल के साथ सानन्द अपनी निर्धारित मुनिक्रियाओ मे व्यस्त हैं। यतिप्रेरित वे भक्त अब समझे, कि हमको ऐसे सन्त के प्रति यतियो के जाल मे फँसकर कभी कोई कार्य भविष्य मे नही करना चाहिये। प्रत्युत हमको अपने इस सच्चे मुनि महाराजो की आज्ञा मे रहना चाहिये।

बात कभी कोई छिपी नही रहती। इस घटना को जानकर स्थानीय जैन-जगत् एक साथ सजग हो गया। अतएव श्रद्धा भक्ति के साथ श्रावकजन मुनिराजश्री के व्याख्यानवाणी का आनन्द लेने लगे और सत्य सनातन जैनधर्म के तत्त्व को समझ कर आगे बढने का प्रयास करने लगे।

इस प्रकार मरुधर-प्रदेश मे एक आन्दोलन-सा उठ खडा हुआ कि सत्य जैन-धर्म को पहचान कर आचरण करो और जीवरक्षा के लिए मुखपत्ति आदि का उपयोग लो। इस प्रकार के वायु-वेग को बहते हुए देखकर प्रख्यात यतियो ने स्थिति पर अधिकार पाने के लिए कहना प्रारम्भ किया कि ये सब बातें आगमो और शास्त्रों के विरुद्ध हैं। यदि कोई इस विषय पर शास्त्रार्थ करना चाहता हो तो हम शास्त्रार्थ के लिए कृतसकल्प हैं। जब यह बात धीरे-धीरे फैलती हुई आचार्यश्री के शुभ कानो तक पहुँची, तो उन्होने भी इस चुनौती को स्वीकार कर लिया। साथ ही यह भी आचार्यश्री ने उद्घोष किया, कि यतिजन जब चाहे तब शास्त्रार्थ कर ले। हम अपनी ओर से सदा सन्नद्ध है।

यतियो ने अपने प्रमुख विद्वज्जनो को इसके लिए सूचना-पत्र भेजे और साथ ही दूसरे प्रयत्न भी किए, जिससे वे शास्त्रार्थ मे सम्मिलित हो। शास्त्रार्थ के लिए स्थान और दिन का निश्चय कर आचार्यश्री को भी सूचित किया गया। सूचना प्राप्त करते हुए आचार्यश्री निर्विलम्ब विहार कर निर्दिष्ट स्थान और समय

पर पहुँचे । एकत्र जनसमूह के सम्मुख आचार्यश्री ने शास्त्रो के प्रमाण प्रस्तुत करते हुए युक्तियो से भी, मुखपत्ति आदि का औचित्य सिद्ध कर दिया तो भी वे यतिजन सहमत नही हुए, प्रत्युत आग्रहवश यही कहते रहे कि मुनिजनो का प्रतिपादन आगमो और शास्त्रो के विरुद्ध है। इस बात को अनुचित समझते हुए विवेकी जनसमूह ने आचार्यश्री अमरसिंहजी महाराज की जय हो, कहकर विजेता उद्घोषित कर दिया और जय-जयकार करते हुए नगर भर मे आचार्यश्री का स्वागत किया गया ।

इसके पश्चात् हर्ष-शोक से दूर रहने वाले आचार्यश्री ने मरुधर-प्रदेश के छोटे-मोटे सभी ग्रामो का स्पर्श कर पुरातन जैन धर्म की स्थिति-काल के अनुकूल पुन प्रवर्तना स्थापित की । सहस्रो-सहस्रो की सख्या मे आचार्यश्री के सम्यक्त्वांकित शिष्य बने ।

इस ओर आकर दीवान साहब खिवसीजी की जोधपुर पधारने की विनीत ने जोर पकडा । स्थिति पर विचार करते हुए आचार्यश्री अपने मुनिमण्डल के साथ विहार कर जोधपुर पहुँचे । उस समय आचार्यश्री और मुनिमण्डल के स्वागत के लिए स्वय जोधपुर-नरेश अपने राजमान्य सरदारो और प्रतिष्ठित नागरिको के साथ पधारे। धार्मिक जनता का तो कहना ही क्या ! स्त्री-पुरुष सभी हर्ष के साथ स्वागत और दर्शन-वन्दन के लिए उपस्थित थे ।

अन्त मे दरबार के आग्रह पर सभी मुनियो के साथ आचार्यश्री को राजमहल के मुख्य द्वार के गोखडे पर ठहराया गया । क्योकि जोधपुर-नरेश आचार्यश्री के दर्शनमात्र से ही भक्त हो गये थे । था कोई अनूठा चमत्कार उस दिव्यपुरुष में, जो देखते ही उनके भक्त बन जाते थे ।

किन्तु कुछ मनुष्य ऐसे सब स्थानो और समयो से देखे और सुने गये हैं कि जो किसी न किसी रूप मे महान् से महान् पुरुष के साथ अकारण दुर्भावनाएँ स्थिर कर लेते हैं, और विरोध अथवा कोई न कोई हेतु खडा कर देते हैं, जिससे कि उस विशिष्ट पुरुष को कुछ तो कष्ट हो । यह युग-युग का लेखा-जोखा है । इधर वैसे भी यतियो के सकेत से घूमने वाले लोग थे ही, कुछ कहा नही जा सकता ।

किन्तु जोधपुर-नरेश को इन लोगो ने भिडाया कि जब आप राजमहल के द्वार से पधारते है तो आचार्यश्री गोखडे मे विराजे रहते हैं, यह तो श्रीमान् का अपमान है । कहते हैं कि दरबार ने पहले तो इस बात पर ध्यान ही नही दिया और कहा कि पूज्य महात्मा हैं, विराजते है तो विराजे । इससे हमारा कोई अपमान नही होता । किन्तु बार-बार घुमा-फिराकर कहने से उस समय जोधपुरनरेश ने यही अच्छा समझा कि आचार्यश्री को अन्य राजकीय भवन पर ठहरा दिया जाए । जिससे इन सब का बार-बार कहना-सुनना बन्द हो । अन्त मे तो वे नरेश ही थे ।

संस्कृतभाषा के साहित्य के लक्षणग्रन्थो के निर्माता आचार्यों ने महाकाव्य के स्वरूप का निर्णय करते समय यह निश्चय किया है, कि किसी धीर उदात्त नायक को लेकर सर्गों मे बँधा हुआ प्रबन्ध होना चाहिए। इसलिए मुनिश्रीजी ने अपने आद्य सम्प्रदाय के आचार्य श्रीअमरसिंह मुनिमहाराज का चयन किया है। साथ ही सर्गों की सख्या और आकार की भी निर्वृति की गई है। इससे ऐसा लगता है कि मुनिश्रीजी ने साहित्याचार्यों के निश्चय का यथासम्भव पालन कर काव्य के स्वरूप को उचित दिशा मे सँवारने का प्रयत्न किया है। यह बात दूसरी है कि सर्गों के आकार-प्रकार मे अन्तर है।

एक विचार है कि यदि कोई खटकती हुई भी बात हो, किन्तु विवशता-विशेष से उसको सह्य मानकर विवेकी साहित्य के आचार्य उस कृति का भी मान करने लगे तो कितना उत्तम हो! ऐसा लगता है कि सस्कृत के साहित्याचार्यों की अनुदारता के कारण सस्कृत के काव्य की मन्दाकिनी का प्रवाह रुका ही नही सूख भी गया है। किन्तु समय की माँग है कि सस्कृत के कवियो को मुनिश्रीजी के समान निर्भीक होकर काव्य के प्रवाह को कम से कम सूखने तो नही देना चाहिए। प्रवाह अन्वर्थ बन सके तब तो कहना ही क्या है! सम्भवत. ऐसी ही बातो को देखकर किसी नीतिकार ने कहा है—

गच्छत स्खलन क्वापि, भवत्येव प्रमादत ।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र, समादधति साधव. ॥

'गोपुच्छसमानाकार' की भावना के अनुसार काव्य का आकार वास्तव मे उचित है। क्योकि पूँछ का आदि भाग मोटा होता है और क्रम से नीचे को पतला होता जाता है। सो वैसा ही आकार इस काव्य का है। क्योकि पूर्व के सर्गों मे मोटे-मोटे छन्द है और फिर क्रम से पतले से पतले होते चले गए हैं। और यदि पूँछ के बालो वाले भाग से आकार का सम्बन्ध है, तो भी कोई काव्य के आकार मे अन्तर नही आता। अभिप्राय यह है कि काव्य का आकार भी निश्चय के अनुसार ही है।

किन्तु कुछ भी हो, एक बात तो माननी पडेगी, कि वर्ण्य विषय के अनुसार मुनिश्री जी ने अपने कविकर्त्तव्य का निर्वाह बडे सुन्दर ढग से किया है। इस काव्य को महाकाव्य की श्रेणी मे स्थिर किया जा सकता है, कि नही, इसमे भले ही विवाद हो, यह हो सकता है, किन्तु काव्य की प्रतिष्ठा को एक कवि के रूप मे मुनिश्री जी ने जिस योग्यता से निभाया है, यह कुछ कम प्रशसा की बात नही है। आज के समय मे एक सस्कृत के काव्य की रचना स्वय मे भी कुछ कम स्तुत्य नही है।

जहां तक काव्य के छन्दो का प्रश्न है, वहां तक उत्तर मे कहा जा सकता है, कि मुनिश्री जी निरपवाद है। छन्दो के नियमो के निर्वाह मे परम नैपुण्य की झलक

कोधती-सी जान पडती है। इसका प्रमाण है कि काव्य के आदि से अन्त तक देखने पर यतिभङ्ग ढूंढने-से भी नही मिलता, गण-दोप की बात तो वहुत दूर की है।

वर्णन के लिए किसी छन्द विशेष की प्रियता स्थिर करना कठिन है। क्योकि काव्य मे उन्होने यत्र-तत्र इस बात को स्पष्ट कर दिया है, कि किसी भी छन्द मे अपने भाव को व्यक्त किया जा सकता है। फिर भी वशस्थ वृत्त और उपेन्द्रवज्रा वृत्त तो आपके सधे हुए-से लगते है।

महाकवियो के समान, छन्द पूर्त्ति के लिए तु, हि, च, स्म, खलु, वै' का प्रयोग मुनिश्री जी की प्रवृत्ति मे है ही नही। अपितु और अर्थ के लिए 'च' का अध्याहार करना पडता है, जहाँ परम आवश्यकता ने ही बाध्रित कर दिया हो, तभी 'च' शब्द का उपयोग किया हो, यह बात कोई और है।

मुनिश्री जी की भाषा सीमित और सरल है, किन्तु वह व्याकरण-सम्मत अवश्य है। साहित्य की विधा से कुछ यह अखरती-सी बात लगती है, किन्तु अपनी-अपनी क्षमता के अनुसार ही तो व्यक्ति शब्द-योजना कर पाता है। इसलिए भाषा का सीमित विशेषण युक्तियुक्त प्रतीत होता है। सस्कृत के काव्यसाहित्य मे इसलिए महाकवि माघ के लिए प्रशसा के प्रकरण मे '**नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते ।**' कहा जाता है। हमारी कल्पना मे यहाँ काकूक्ति है। जैसे कि **नवसर्गगते माघे** अर्थत् **माघरचिते काव्ये नवशब्द** अर्थात् नवीन **शब्द न विद्यते इति न, अपितु विद्यते एव ।**

इतने पर भी दुरूहार्थता का नाम नही लिया जा सकता, यह मुनिश्री जी की एक विशेषता है। साथ ही दूरान्वयिता अवश्य है, इस बात का प्रतिवाद भी नही किया सकता। किंतु सहृदय कविजन –

**'एको हि दोषो गुणसन्निपाते, निमज्जतीन्दो किरणेष्विवाङ्क'** के न्याय से इसको सह सकेंगे, ऐसा विश्वास हम कर सकते हैं।

पुनरपि सस्कृत के व्याकरण के नियम वडे जटिल हैं। इनसे यशस्वी महाकवि भी उलझे विना नही रहे। किन्तु इसका यह अर्थ नही समझ लेना चाहिए, कि उन्होंने जान-वूझ कर व्याकरण के नियम की उपेक्षा की, किन्तु स्वाभाविक रूप मे उपेक्षा वन गई। इसके साथ व्याकरण ऐसा उपकारक भी है कि उनके समाधान का उपाय भी वता देता है। इतने पर भी एक महाकवि के प्राशस्त्य मे व्याकरण के नियम का निर्वाह भी सगृहीत। इस दृष्टि से देखें तो यह काव्य स्तरगत है, ऐसा प्रतीत होता है। 'किन्तु, किन्तु' की कुटिलता से कौन बचा है और बच सकता है!

अत एव गण-व्यतिरेक और पद की प्रतिष्ठा नही बच सकी। तथापि प्रजातन्त्र के समान कवितन्त्र मे बहुमत का आदर होता है। इसलिए जो एक बार चुन लिया गया, वह चुन गया। तदनुसार गण और पद एव इट् और अनिट् जहाँ चिन

दूसरे दीवान साहव श्री खिवसीजी भी वहाँ नही थे, कोई नरेश को समझाता भी तो कैसे समझाता। इस प्रकार विरोधियो का यह षड्यन्त्र सफल हुआ। नरेश का आदेश हुआ कि आचार्यश्री को आदर के साथ अन्य किसी राजकीय भवन मे ठहरा दिया जाना चाहिये।

षड्यन्त्र का पता तव चला, जवकि आचार्यश्री को उनके मुनियो के साथ आसोप ठाकुर साहव की हवेली मे ठहराया गया। स्मरणीय वात यह है कि यह स्थान भी सोजत नगर की मस्जिद से भी अधिक विकट था। यह स्थान अपने नाम पर पहले ही से कलङ्कित था। इस स्थान पर वसने अथवा ठहरने वाले अनेक प्राणी अपने प्रिय प्राणो की आहुति दे चुके थे। कारण यह था कि इस के निर्माता ठाकुर साहव मरने के पश्चात् पिशाच वनकर इस हवेली मे आ जमे थे। ऐसे दुष्प्रसिद्ध स्थान पर आचार्यश्री को ठहराया गया।

यहाँ पर मुनियो के साथ आचार्यश्री दिन मे तो सुख-शान्ति के साथ विराजे, किन्तु रात्रि मे पिशाच का घोर उपद्रव प्रारम्भ हुआ। क्रूर पिशाच ने अपनी पैशाचिकता का अतिरेक कर दिया। किन्तु आचार्यश्री ने अपने आत्मवल, तप और जप से सव शारीरिक यातनाएँ सह ली और पिशाच ने भी अपना पराजय मान लिया। अन्त मे स्वत पिशाच ने कहा कि अच्छा आप तो यहाँ ठहर सकेंगे, किन्तु स्त्रियो को फिर भी नही आने देंगे। आचार्यश्री ने उत्तर दिया कि जहाँ हम ठहरते हैं, वहाँ पर स्त्री-पुरुष सभी आते हैं और हम किसी को मना नही करते। तव फिर पिशाच ने कहा, अच्छा स्त्रियाँ भी आ सकेंगी, किन्तु मासिकधर्म से युक्त स्त्रियाँ तो फिर भी नही आ सकेंगी। इस पर भी आचार्यश्री से फरमाया कि हम इसमे भी कुछ नही कर सकते। क्योकि कौन किस स्थिति मे है यह हम नही जान सकते। इस पर पिशाच ने कहा, कि इस वात को मैं देख लूंगा, किन्तु आप तो सानन्द विराजिए।

कुछ भी हो, आचार्यश्री अपने मुनिमण्डल के साथ जव तक जोधपुर नगर में विराजे, वहाँ ही विराजे थे। यह आज भी हवेली विद्यमान है। वहाँ पर वह पाट भी आज तक विद्यमान है, जिस पर विराज कर आचार्यश्री व्याख्यान फरमाते थे। कहते हैं कि पाट का एक पाया, जो पिशाच ने तोड डाला था, शान्त होने पर उसने ही जिसको छोडा था, वैसा का वैसा आज भी उस स्थान मे प्रस्तुत है।

दीवानसाहव श्री खिवसीजी राजकीय कार्य समाप्त कर जव जोधपुर पहुँचे, तो सदा के अनुसार महल के द्वार के गोखडे पर आचार्यश्री के दर्शन करने के लिए गए। पहुँचने पर उन्हे वताया गया कि आचार्यश्री ने यहाँ से आसोप ठाकुर साहव की हवेली के लिए प्रस्थान कर दिया है। उन्हे यह जानकर वडा दु ख हुआ कि वे वहाँ पर कैसे ठहराये गए हैं? क्योकि उनको उस स्थान की वास्तविकता का परिचय

था। वे उसी समय आचार्यश्री के दर्शन करने के लिए पहुँचे और आचार्यश्री को सानन्द सुख-शान्ति के साथ विराजते हुए देखकर प्रसन्न हुए।

उन्होने स्थिति पर प्रकाश डालने के लिए पूज्यश्री से अधिक आग्रह किया कि यह सब ऐसा कैसे हुआ ? किन्तु पूज्यश्री ने सब प्रश्नो का एक ही उत्तर दिया कि यहाँ पर आनन्द ही आनन्द है। साथ ही उन्होने स्पष्ट किया कि यदि हम यहाँ नही आते तो जोधपुर के स्पर्श करने मे कमी रह जाती। इस घटना से आचार्य श्री की महत्ता का सकेत प्राप्त होता है।

पूज्यश्री वडे प्रभावी व्याख्याता आचार्य थे। उन्होने हजारो भूले-भटके लोगो को सही रास्ता दिखाया और भ्रान्तियाँ दूर कर उन्होने मानव जाति का जो उपकार किया है, उसके लिए मरुधर-प्रदेश साक्षी एव ऋणी है।

उनके मरुधर प्रदेश के प्रवेश के समय वडी विकट स्थिति थी। कोई यतियो के पाखण्डो के विरोध मे अपना मुख नही खोल सकता था। ऐसी स्थिति मे भी आचार्य श्री अमरसिंह जी महाराज ने स्थानकवासी जैन मुनियो के मार्ग को प्रशस्त किया और श्रमण परम्परा की पुन स्थापना की, यह उत्कर्ष आचार्यश्री के चरित्र मे और भी श्रीवृद्धि करता है। वैसे उन्होने मुनिराजो मे अनेक स्वस्थ परम्पराओ का श्रीगणेश किया, इस वात को ऐसा कौनसा जैनमुनि-सम्प्रदाय है, जो नही जानता।

उपर्युक्त कथावस्तु से सम्वद्ध कतिपय अन्य विशेपताओ का मुनिश्रीजी ने यथास्थान सूत्ररूप मे वर्णनात्मक परिचय दिया है। यह इस काव्य के अध्ययन से विवेकी विद्वज्जन स्पष्ट रूप मे अवगम कर आनन्दित हो सकते हैं—ऐसा हमारा विश्वास है।

अन्त मे आचार्य श्रीअमरसिंहजी महाराज को आद्यसम्प्रदाय का आचार्य मानकर आचार्यपट्टावली प्रस्तुत की गई है। पट्टधर आचार्य की विशेषता का भी चित्रण किया गया है, यह इस पट्टावली की विशेषता है। अधिक जानने के लिए कृपया पट्टावली देखिए।

साथ ही उक्त कथावस्तु मे वर्णन के साहाय्य के लिए मुनिश्रीजी ने कवि के अधिकार के अन्तर्निहित योगी जैसे पात्र की विशेष सृष्टि के द्वारा पात्र की विशेषता को व्यक्त किया है, जिससे रोचकता प्रतीत होती है।

इसके स्पष्ट करने का अभिप्राय यह है कि इतिहास के पृष्ठो पर अक्षरित वृत्त से इस अश का कोई सम्वन्ध नही है। यह काव्य है और काव्य के सौष्ठव के लिए कल्पना का विशेष अधिकार कवि के अधिकार क्षेत्र मे स्वत निहित है। इसलिए इतिहास के अक्षरित वृत्त को कवि के विशेषाधिकार की परिधि का उल्लघन करने का दायित्व अपने ऊपर नही लेना चाहिए—यह हमारा सविनय अनुरोध है।

संस्कृतभाषा के साहित्य के लक्षणग्रन्थों के निर्माता आचार्यों ने महाकाव्य के स्वरूप का निर्णय करते समय यह निश्चय किया है, कि किसी धीर उदात्त नायक को लेकर सर्गों मे बँधा हुआ प्रबन्ध होना चाहिए। इसलिए मुनिश्रीजी ने अपने आद्य सम्प्रदाय के आचार्य श्रीअमरसिंह मुनिमहाराज का चयन किया है। साथ ही सर्गों की सख्या और आकार की भी निर्वृ ति की गई है। इससे ऐसा लगता है कि मुनिश्रीजी ने साहित्याचार्यों के निश्चय का यथासम्भव पालन कर काव्य के स्वरूप को उचित दिशा मे सँवारने का प्रयत्न किया है। यह बात दूसरी है कि सर्गों के आकार-प्रकार मे अन्तर है।

एक विचार है कि यदि कोई खटकती हुई भी बात हो, किन्तु विवशता-विशेष से उसको सह्य मानकर विवेकी साहित्य के आचार्य उस कृति का भी मान करने लगें तो कितना उत्तम हो! ऐसा लगता है कि संस्कृत के साहित्याचार्यो की अनुदारता के कारण सस्कृत के काव्य की मन्दाकिनी का प्रवाह रुका ही नहीं सूख भी गया है। किन्तु समय की मांग है कि सस्कृत के कवियों को मुनिश्रीजी के समान निर्भीक होकर काव्य के प्रवाह को कम से कम सूखने तो नही देना चाहिए। प्रवाह अन्वर्थ बन सके तब तो कहना ही क्या है! सम्भवत ऐसी ही बातो को देखकर किसी नीतिकार ने कहा है—

गच्छत. स्खलन क्वापि, भवत्येव प्रमादत ।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र, समादधति साधवः ।।

'गोपुच्छसमानाकार' की भावना के अनुसार काव्य का आकार वास्तव मे उचित है। क्योंकि पूँछ का आदि भाग मोटा होता है और क्रम से नीचे को पतला होता जाता है। सो वैसा ही आकार इस काव्य का है। क्योंकि पूर्व के सर्गो मे मोटे-मोटे छन्द हैं और फिर क्रम से पतले से पतले होते चले गए है। और यदि पूँछ के बालो वाले भाग से आकार का सम्बन्ध है, तो भी कोई काव्य के आकार मे अन्तर नहीं आता। अभिप्राय यह है कि काव्य का आकार भी निश्चय के अनुसार ही है।

किन्तु कुछ भी हो, एक बात तो माननी पडेगी, कि वर्ण्य विषय के अनुसार मुनिश्री जी ने अपने कवित्वकर्त्तव्य का निर्वाह बड़े सुन्दर ढग से किया है। इस काव्य को महाकाव्य की श्रेणी मे स्थिर किया जा सकता है, कि नहीं, इसमे भले ही विवाद हो, यह हो सकता है, किन्तु काव्य की प्रतिष्ठा को एक कवि के रूप मे मुनिश्री जी ने जिस योग्यता से निभाया है, यह कुछ कम प्रशसा की बात नही है। आज के समय मे एक सस्कृत के काव्य की रचना स्वय मे भी कुछ कम स्तुत्य नही है।

जहाँ तक काव्य के छन्दो का प्रश्न है, वहाँ तक उत्तर मे कहा जा सकता है, कि मुनिश्री जी निरपवाद है। छन्दो के नियमो के निर्वाह मे परम नैपुण्य की झलक

कोधती-सी जान पडती है। इसका प्रमाण है कि काव्य के आदि से अन्त तक देखने पर यतिभङ्ग ढूंढने-से भी नही मिलता, गण-दोप की बात तो वहुत दूर की है।

वर्णन के लिए किसी छन्द विशेष की प्रियता स्थिर करना कठिन है। क्योकि काव्य मे उन्होने यत्र-तत्र इस बात को स्पष्ट कर दिया है, कि किसी भी छन्द मे अपने भाव को व्यक्त किया जा सकता है। फिर भी वशस्थ वृत्त और उपेन्द्रवज्रा वृत्त तो आपके सधे हुए-से लगते हैं।

महाकवियो के समान, छन्द पूर्त्ति के लिए 'तु, हि, च, स्म, खलु, वै' का प्रयोग मुनिश्री जी की प्रवृत्ति मे है ही नही। अपितु और अर्थ के लिए 'च' का अध्याहार करना पडता है, जहाँ परम आवश्यकता ने ही बाधित कर दिया हो, तभी 'च' शब्द का उपयोग किया हो, यह बात कोई और है।

मुनिश्री जी की भाषा सीमित और सरल है, किन्तु वह व्याकरण-सम्मत अवश्य है। साहित्य की विधा से कुछ यह अखरती-सी बात लगती है, किन्तु अपनी-अपनी क्षमता के अनुसार ही तो व्यक्ति शब्द-योजना कर पाता है। इसलिए भाषा का सीमित विशेषण युक्तियुक्त प्रतीत होता है। सस्कृत के काव्यसाहित्य मे इसलिए महाकवि माघ के लिए प्रशसा के प्रकरण मे **'नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते।'** कहा जाता है। हमारी कल्पना मे यहाँ काकूक्ति है। जैसे कि **नवसर्गगते माघे** अर्थत् **माघरचिते काव्ये नवशब्द** अर्थात् नवीन **शब्द न विद्यते इति न, अपितु विद्यते एव।**

इतने पर भी दुरूहार्थता का नाम नही लिया जा सकता, यह मुनिश्री जी की एक विशेषता है। साथ ही दूरान्वयिता अवश्य है, इस बात का प्रतिवाद भी नही किया सकता। किंतु सहृदय कविजन —

**'एको हि दोषो गुणसन्निपाते, निमज्जतीन्दो किरणेष्विवाङ्क'** के न्याय से इसको सह सकेंगे, ऐसा विश्वास हम कर सकते हैं।

पुनरपि सस्कृत के व्याकरण के नियम बडे जटिल हैं। इनसे यशस्वी महाकवि भी उलझे विना नही रहे। किन्तु इसका यह अर्थ नही समझ लेना चाहिए, कि उन्होंने जान-वूझ कर व्याकरण के नियम की उपेक्षा की, किन्तु स्वाभाविक रूप मे उपेक्षा वन गई। इसके साथ व्याकरण ऐसा उपकारक भी है कि उनके समाधान का उपाय भी वता देता है। इतने पर भी एक महाकवि के प्राशस्त्य मे व्याकरण के नियम का निर्वाह भी सगृहीत। इस दृष्टि से देखे तो यह काव्य स्तरगत है, ऐसा प्रतीत होता है। 'किन्तु, किन्तु' की कुटिलता से कौन वचा है और वच सकता है!

अत एव गण-व्यतिरेक और पद की प्रतिष्ठा नही वच सकी। तथापि प्रजातन्त्र के समान कवितन्त्र मे बहुमत का आदर होता है। इसलिए जो एक वार चुन लिया गया, वह चुन गया। तदनुसार गण और पद एव इट् और अनिट् जहाँ चिन

गये, चिन गये। यह हो सकता है कि वे मन्त्रि-मण्डल मे सम्मिलित न किये जाएँ, तो भी वे गण और पद के हित मे चुने हुए सदस्य उपकारक तो है ही। इस प्रकार वे भी अपना महत्व रखते हैं। क्योकि वे काव्य मे चिन गये हैं। व्याकरणरूप जनता ने इस प्रकार के निर्वाचन मे अपने समाधान का मत व्यक्त कर दिया है।

भाव अधिक स्पष्ट हैं। इसलिए पढने के साथ आगे क्या है? इसके जानने की इच्छा होती है। अर्थ मे परिज्ञान मे किसी प्रकार के बौद्धिक व्यायाम की आवश्यकता का अनुभव नही होता। क्योकि सरस, सरल और प्रयुक्त शब्दो के वाक्यो की रचना सर्वाधिक है। किन्तु वर्णन के साथ व्यग्य अर्थ स्वत अभिव्यक्त होता है, यह बात तो इस काव्य के लिए सुवर्ण मे सुगन्ध का कार्य करती है। अत एव प्रसाद गुण की विशेषता है। शान्त रस प्रधान हैं, किन्तु प्रसगात् अन्य रस भी सहकारी बने हुए है। इस बात को हम काव्य के उद्धरण के साथ प्रस्तुत करे, यह हम उचित नही समझते। क्योकि हम को आपकी योग्यता पर अपनी योग्यता से अधिक विश्वास है। दूसरे वह समीक्षा के क्षेत्र के अधिकार की बात है। सम्पादक के क्षेत्र के अधिकार को अतिक्रमण करने का व्यर्थ मे साहस क्यो करना चाहिए?

अलङ्कारो के समावेश की मुनिश्रीजी को कोई चिन्ता नही है। तथापि अनेक अलङ्कार शब्द और अर्थ की प्रधानता के साथ वर्णन से आकृष्ट होकर प्रविष्ट हो गए हैं। सम्भवत हमारे इस कथन पर सहसा विश्वास न भी हो, भले ही न हो, किन्तु काव्य मे अर्थान्तरन्यास तो बलात् प्रवेश प्राप्त कर ही रहा है, क्या कोई इस काव्य को देखकर निषेध कर सकता है? यहाँ पर भी हम उद्धरण प्रस्तुत नही करेंगे। क्योकि काव्य आपके सम्मुख है। सम्भवत इन सब बातो को लेकर ही महाकवि जगन्नाथ पाण्डितराज ने कहा है कि—

**'न हि कस्तूरिकामोद शपथेन विभाव्यते।'**

सम्प्रति सबके अन्त मे सम्पादन का भार मुझ जैसे अनाधिकारी व्यक्ति पर रखकर पूज्य मुनिश्रीजी ने अनाधिकारी को अधिकारी होने का आशीर्वाद दिया है। मुनिश्रीजी महाराज गुरुदेव भी है, उपाध्याय भी हैं, अध्यात्मयोगी भी है और सर्वाधिक ध्यानतपोऽधिराज हैं, इसलिए—

**मूक करोति वाचाल पङ्गु लङ्घयते गिरिम्।**
**यत्कृपा तमह वन्दे परमानन्दमाधवम्॥**

जैसा दृश्य उत्पन्न हो, तो कोई आश्चर्य की बात नही है। किन्तु अल्पज्ञ होने के कारण हृदय मे थोड़ा-बहुत सकोच तो है ही।

परन्तु वास्तविक प्रेरक एव विशेषोत्साहक श्रीयुत देवेन्द्र मुनिजी महाराज है। आप श्री स्वय विशिष्ट साहित्य मनीषी, जैन साहित्य, दर्शन, आगम और शास्त्रो के

तो प्रतिभावान् अधिकारी लेखक है ही, किन्तु प्रकारान्तर से हिन्दी साहित्य की मूक सेवा के भी उपासक हैं, सो इन मुनि महाराज ने, जो गुरुदेव के प्रधान शिष्य है, सकेत दिया कि गुरुदेव जिस काव्य की यथास्थिति रचना करते जा रहे हैं, आप उसको देखकर सकलित करते चलिए।

इस प्रकार सम्पादन का कार्य रायचूर (कर्णाटक) मे वर्षावास पर पूर्ण हुआ। मुनिजन पदविहार के समय सभी बातो का ध्यान रखते हैं और विभिन्न प्रकार के परीपह धारण करते हैं, यह आजनवेद्य विषय है। इन परिस्थितियो के रहते हुए भी गुरुदेवश्री की काव्यसाधना, उनके सस्कृत भापा के अनुराग का एक उदाहरण है।

भविष्य मे भी एक महाकाव्य की रूपरेखा का विखरा हुआ चित्र गुरुदेवश्री के मानस-पटल पर छाया हुआ है, उसे मूर्त्तरूप देने के लिए धीरे-धीरे प्रयत्न चल रहा है। आशा ही नही, विश्वास है, कि वह प्रयत्न सस्कृत-काव्य-भडार की श्री वृद्धि मे सहायक होगा और धार्मिक जनता के स्वाध्याय का अवलम्बन होगा।

किमधिक विद्वत्सु—

दीपावली<br>वर्षावास<br>बेंगलूर

**रमाशकर शास्त्री**

[सम्पादक]



उदार-अर्थ सहयोगी

# श्री धनराजजी चुन्नीलालजी बाठिया : एक परिचय

भारतीय सस्कृति के मननशील मनीषियो ने जीवन के सम्बन्ध में गहराई से चिन्तन करते हुए कहा है 'जीवन खिले हुए फूल की तरह सुगन्धित होना चाहिए, जो अपनी मधुर सौरभ से दिग्दिगन्त को सुवासित करता रहे। तप, जप, ध्यान, दान, शील भाव आदि सद्गुणो से जीवन महकता रहे।

प्रस्तुत कसौटी पर जब हम धर्मप्रेमी सुश्रावक धनराज जी बाठिया के जीवन पर चिन्तन करते है तो उनका जीवन एक परम यशस्वी जीवन प्रतीत होता है।

आपका जन्म पूना जिले के औध नामक ग्राम मे दिनाङ्क २ मार्च १९२२ मे हुआ। आपका अध्ययन हाईस्कूल तक हुआ। उसके पश्चात् 'टैलरिंग कोर्स' मे विशेष योग्यता प्राप्त की और आपने सन् १९६० मे रेडिमेड कपड़े बनाने के लिए कार्य प्रारम्भ किया। आज आपकी फर्म मे सौ से भी अधिक व्यक्ति कार्य करते है। फर्म का नाम है के० जी० बाठिया ब्रादर्स, ८६।१ भवानी पेठ, पुणे (महाराष्ट्र) ४११००२। आप बिन्नी मिल्स (मद्रास) के होलसेल वितरक भी हैं। आपने अपने प्रबल पुरूषार्थ से व्यापार मे चार चॉद लगाए हैं। आपका स्वभाव बहुत ही मिलनसार, मधुर है। साथ ही आप सच्चरित्रनिष्ठ व्यक्ति हैं। जैन धर्म के प्रति आपकी गहरी निष्ठा है और अन्य धर्म सम्प्रदायो के प्रति भी आपके मन मे सहानुभूति है। अनेक सामाजिक, धार्मिक कार्यों के प्रति आपकी रुचि है और यथाशक्ति आप सहयोग भी प्रदान करते रहते है।

आपकी धर्मपत्नी का नाम झमकावाई है, जो अत्यन्त भद्र प्रकृति की धर्म परायणा महिला है। आपको सदा धार्मिक कार्यो के लिए सहयोग और प्रेरणा प्रदान करती रहती है। आपके तीन सुपुत्र हैं, गुलाबचन्द जी, फूलचन्द जी, और सुहासचन्द जी। ये तीनो भाई त्रिमूर्ति की तरह हैं। आपका सम्पूर्ण परिवार परम श्रद्धेय सदगुरुवर्य प्रसिद्धवक्ता राजस्थान केसरी अध्यात्मयोगी उपाध्याय श्री पुष्कर मुनिजी के प्रति अत्यन्त श्रद्धालु है।

श्री अमरसूरि काव्य ग्रन्थ रत्न के प्रकाशनार्थं आपका हार्दिक अर्थ सहयोग हमे सप्राप्त हुआ है तदर्थं हम सस्था की ओर से आपका आभार मानते हैं। पूर्व भी आपका सहयोग सदा मिलता रहा है और भविष्य मे भी सदा मिलता रहेगा, इसी मगल आशा के साथ पुन आभार मानता हूँ।

—चुन्नीलाल धर्मावत





गुरुभक्त, उदारचेता, धर्मप्रेमी, सुश्रावक

**श्रीमान धनराज जी चुन्नीलाल जी बांठिया**

[ पूना ]



# श्रद्धा के दो बोल

परम श्रद्धेय सद्गुरुवर्य उपाध्याय श्री पुष्कर मुनिजी म० स्थानकवासी जैन समाज के एक जगमगाते नक्षत्र हैं। वे जीवन के अमर कलाकार हैं। वे पारस पुरुष है, उनके सम्पर्क मे आते ही जीवन मे पाप की कालिमा नष्ट हो जाती है और पुण्य की पावन प्रभा जगमगाने लगती है।

सन् १९७५ के पूना वर्षावास के सुहावने अवसर पर मैं सद्गुरुवर्य के निकट सम्पर्क मे आया। उसके पूर्व भी उनके दर्शन किये थे पर सेवा का लाभ नही ले सका था। जब से मैं और मेरा परिवार सद्गुरु देव श्री के सम्पर्क मे आया तब से हमारे जीवन मे एक अभिनव परिवर्तन हो गया है। धर्म के प्रति सहज लगाव हो गया है। महापुरुषो के जीवन की यह महान विशेषता है कि उनके जीवन का कण-कण और अणु-अणु प्रेरणा प्रदान करता है। सद्गुरु श्री का जीवन प्रेरणा का पावन स्रोत हैं।

श्रद्धेय सद्गुरु देव के विराट् काय अभिनन्दन ग्रन्थ मे मैं अपनी अनन्त श्रद्धा सद्गुरुवर्य के पावन चरणो मे समर्पित करना चाहता था पर ग्रन्थ छप चुका था इसलिए चाहते हुए भी मैं अपने विचार-पुष्प समर्पित न कर सका, किन्तु आपश्री की असीम कृपा से प्रस्तुत ग्रन्थ रत्न के प्रकाशन मे 'पत्र पुष्प' के रूप मे अर्थ सहयोग प्रदान करने का सुनहरा अवसर मुझे सम्प्राप्त हुआ एतदर्थ मैं अपने आपको गौरवान्वित अनुभव करता हूँ।

सद्गुरुदेव की असीम कृपा मेरे पर और मेरे परिवार पर रही है। जिसके फल स्वरूप हम प्रतिपल प्रतिक्षण प्रगति के पथ पर निरन्तर बढ रहे है। उनकी अपार छत्रच्छाया हमारे पर सदा बनी रहे यही मेरी उनके श्रीचरणो मे सविनय प्रार्थना है।

—धनराज चुन्नीलाल बाठिया, पूना

# काव्यम्

इदं पुरा कल्पितमेवमासीद्,
अवाप्तकाले रचना-विशेषम् ।
कृतेऽपि काव्ये पुनरेव काव्यम्,
रचेयमेवं मनसोऽनुकूलम् ॥

पुनर्मयैतद् रचित सुकाव्यम्,
शुभेषु मासेषु चतुर्षु वृष्टे. ।
न्यवासि कर्णाटक-राज्यकान्तर्-
गते पुरे सम्प्रति रायचूरे ॥

अतो मया वर्णितमेतदेवम्,
मनःप्रसादाय पुनर्मुनीनाम् ।
विपश्चितां चित्तमुपासितुं वा,
निरेनसो मे मनसस्तृषायै ॥

न नाम सामर्थ्यमिहेदमाप्तम्,
कवेश्चमत्कारिकृतेर्मयाहो !
तथापि काचिन्मम शब्दसृष्टिर्-
भवेदमीषां विदुषां समाजे ॥

समर्प्यतेऽन्त.करणेन तेन,
प्रकृष्टभावेन मया नतेन ।
गुरोः प्रभोर्मे तपसो विधातुः,
पदाब्जयोस्तारकचन्द्रनाम्नः ॥

—पुष्करमुनिना

## प्रथमः सर्गः[1]

( १ )

रागद्वेषौ विषमविषयौ शत्रुरूपौ विजित्य ,
ज्ञाता जातः सकलजगतो वस्तुजातस्य पूज्यः ।
शक्रादीनामपि दिविषदां भारतीनामधीश. ,
तीर्थेशस्तं भुवनविदित त्रैशलेयं नमामि ॥

**अन्वयः**—(यो) भारतीनामधीश शक्रादीना दिविषदा देवाना पूज्य , तीर्थङ्करो भगवान् शत्रुरूपौ विपमविषयौ रागद्वेषौ विजित्य सकलजगतो वस्तुजातस्य ज्ञाता जात., तमेतादृश भुवनविदित त्रैशलेय त्रिशलायां अपत्य पुमास वर्द्धमान पुष्करमुनिरह नमामि ।

**अर्थ**—जो वाणियो के स्वामी, इन्द्र आदि देवताओ के पूज्य तीर्थङ्कर भगवान् शत्रु जैसे विषम विपय वाले राग और द्वेप को जीत कर समस्त ससार की वस्तुओ के ज्ञाता वने, ऐसे विश्वविख्यात त्रिशला माता के पुत्र उन वर्द्धमान को, मैं पुष्करमुनि प्रणाम करता हूँ ।

( २ )

सत्सु श्रेष्ठं श्रुतिमतियुत ज्ञानिगुण्येषु वन्द्यम् ,
लक्ष्मीवन्तं प्रथितसमिति सिद्धगुप्ति प्रसिद्धम् ।
नत्वाचार्यं श्रमणममर सिहमेवाभिधानम् ,
तस्यैवैतच्चरितमतुल तायते वित्तवृत्तम् ॥

**अन्वयः**—श्रुतिमतियुत ज्ञानिगुण्येषु वन्द्य प्रथितसमिति सिद्धगुप्ति प्रसिद्ध सत्सु श्रेष्ठम् आचार्यम् अमरसिहाभिधान नत्वा, पुष्करमुनिना मया तस्य एव एतद् वित्तवृत्तम् अतुल चरित तायते ।

**अर्थ**—श्रुति और मति से युक्त, ज्ञानियो के गुणियो मे वन्दनीय, समितियो के पालक, गुप्तियो के साधक, प्रसिद्ध सन्तवर आचार्य अमरसिहमुनि महाराज को प्रणाम कर, मुझ पुष्करमुनि के द्वारा उन आचार्य महाराज का ही यह जाना हुआ अनुपम चरित विस्तृत किया जा रहा है ।

---

१ सर्गेऽस्मिन् 'मन्दाक्रान्ता म्भौ न्तौ तगौ ग् समुद्रर्तुस्वरा' श्रीपिङ्गलाचार्यस्य च्छन्द शास्त्रात् सूत्रमेतत् ।

# अनुक्रमणिका





# काव्यम्

इदं पुरा कल्पितमेवमासीद्,
अवाप्तकाले रचना-विशेषम ।
कृतेऽपि काव्ये पुनरेव काव्यम्,
रचेयमेव मनसोऽनुकूलम् ॥

पुनर्मयैतद् रचितं सुकाव्यम्,
शुभेषु मासेषु चतुर्षु वृष्टेः ।
न्यवासि कर्णाटक-राज्यकान्तर्-
गते पुरे सम्प्रति रायचूरे ॥

अतो मया वर्णितमेतदेवम्,
मनःप्रसादाय पुनर्मुनीनाम् ।
विपश्चितां चित्तमुपासितुं वा,
निरेनसो मे मनसस्तृषायै ॥

न नाम सामर्थ्यमिहेदमाप्तम्,
कवेश्चमत्कारिकृतेर्मयाहो ।
तथापि काचिन्मम शब्दसृष्टिर्-
भवेदमीषां विदुषां समाजे ॥

समर्प्यतेऽन्तःकरणेन तेन,
प्रकृष्टभावेन मया नतेन ।
गुरोः प्रभोर्मे तपसो विधातुः,
पदाब्जयोस्तारकचन्द्रनाम्नः ॥

—पुष्करमुनिना

## प्रथमः सर्गः[1]

( १ )

रागद्वेषौ विषमविषयौ शत्रुरूपौ विजित्य ,
ज्ञाता जातः सकलजगतो वस्तुजातस्य पूज्यः ।
शक्रादीनामपि दिविषदा भारतीनामधीश ,
तीर्थेशस्तं भुवनविदितं त्रैशलेय नमामि ॥

**अन्वयः**—(यो) भारतीनामधीश शक्रादीनां दिविषदा देवाना पूज्य , तीर्थङ्करो भगवान् शत्रुरूपौ विषमविषयौ रागद्वेषौ विजित्य सकल-जगतो वस्तुजातस्य ज्ञाता जातः, तमेतादृश भुवनविदित त्रैशलेय त्रिशलायां अपत्य पुमास वर्द्धमान पुष्करमुनिरह नमामि ।

**अर्थ**—जो वाणियो के स्वामी, इन्द्र आदि देवताओ के पूज्य तीर्थङ्कर भगवान् शत्रु जैसे विषम विषय वाले राग और द्वेष को जीत कर समस्त ससार की वस्तुओ के ज्ञाता बने, ऐसे विश्वविख्यात त्रिशला माता के पुत्र उन वर्द्धमान को, मैं पुष्करमुनि प्रणाम करता हूँ ।

( २ )

सत्सु श्रेष्ठं श्रुतिमतियुत ज्ञानिगुण्येषु वन्द्यम् ,
लक्ष्मीवन्तं प्रथितसमिति सिद्धगुप्ति प्रसिद्धम् ।
नत्वाचार्यं श्रमणममरं सिंहमेवाभिधानम् ,
तस्यैवैतच्चरितमतुल तायते वित्तवृत्तम् ॥

**अन्वयः**—श्रुतिमतियुत ज्ञानिगुण्येषु वन्द्य प्रथितसमिति सिद्धगुप्ति प्रसिद्ध सत्सु श्रेष्ठम् आचार्यम् अमरसिंहाभिधान नत्वा, पुष्करमुनिना मया तस्य एव एतद् वित्तवृत्तम् अतुल चरित तायते ।

**अर्थ**—श्रुति और मति से युक्त, ज्ञानियो के गुणियो मे वन्दनीय, समितियो के पालक, गुप्तियो के साधक, प्रसिद्ध सन्तवर आचार्य अमरसिंहमुनि महाराज को प्रणाम कर, मुझ पुष्करमुनि के द्वारा उन आचार्य महाराज का ही यह जाना हुआ अनुपम चरित विस्तृत किया जा रहा है ।

---

१ सर्गेऽस्मिन् 'मन्दाक्रान्ता म्भौ न्तौ तगौ ग् समुद्रर्तुस्वरा' श्रीपिङ्गलाचार्यस्य चछन्द शास्त्रात् सूत्रमेतत् ।

## प्रथमः सर्गः[1]

( १ )

रागद्वेषौ विषमविषयौ शत्रुरूपौ विजित्य ,
ज्ञाता जातः सकलजगतो वस्तुजातस्य पूज्य· ।
शक्रादीनामपि दिविषदा भारतीनामधीश. ,
तीर्थेशस्तं भुवनविदितं त्रैशलेय नमामि ॥

**अन्वयः**—(यो) भारतीनामधीश शक्रादीनां दिविषदा देवाना पूज्य, तीर्थङ्करो भगवान् शत्रुरूपौ विषमविषयौ रागद्वेषौ विजित्य सकलजगतो वस्तुजातस्य ज्ञाता जात., तमेतादृश भुवनविदित त्रैशलेय त्रिशलायां अपत्य पुमास वर्द्धमान पुष्करमुनिरह नमामि ।

**अर्थ**—जो वाणियो के स्वामी, इन्द्र आदि देवताओ के पूज्य तीर्थङ्कर भगवान् शत्रु जैसे विषम विषय वाले राग और द्वेष को जीत कर समस्त संसार की वस्तुओ के ज्ञाता वने, ऐसे विश्वविख्यात त्रिशला माता के पुत्र उन वर्द्धमान को, मैं पुष्करमुनि प्रणाम करता हूँ ।

( २ )

सत्सु श्रेष्ठं श्रुतिमतियुत ज्ञानिगुण्येषु वन्द्यम् ,
लक्ष्मीवन्त प्रथितसमिति सिद्धगुप्ति प्रसिद्धम् ।
नत्वाचार्यं श्रमणममर सिंहमेवाभिधानम् ,
तस्यैवैतच्चरितमतुल तायते वित्तवृत्तम् ॥

**अन्वयः**—श्रुतिमतियुत ज्ञानिगुण्येषु वन्द्य प्रथितसमिति सिद्धगुप्ति प्रसिद्ध सत्सु श्रेष्ठम् आचार्यम् अमरसिंहाभिधान नत्वा, पुष्करमुनिना मया तस्य एव एतद् वित्तवृत्तम् अतुल चरित तायते ।

**अर्थ**—श्रुति और मति से युक्त, ज्ञानियो के गुणियो मे वन्दनीय, समितियो के पालक, गुप्तियो के साधक, प्रसिद्ध सन्तवर आचार्य अमरसिंहमुनि महाराज को प्रणाम कर, मुझ पुष्करमुनि के द्वारा उन आचार्य महाराज का ही यह जाना हुआ अनुपम चरित विस्तृत किया जा रहा है ।

---

१ सर्गेऽस्मिन् 'मन्दाक्रान्ता म्भौ न्तौ तगौ ग् समुद्रर्तुस्वरा' श्रीपिङ्गलाचार्यस्य छन्द शास्त्रात् सूत्रमेतत् ।

( ३ )

मध्ये द्वीपं ललितरचन सर्व सौविध्यलीलम् ,
दिल्लीत्याख्य प्रथितधरिणीपालभालेतिवृत्तम् ।
विश्वख्यात नगरमतिभ राजते भारतीयम् ,
इन्द्रप्रस्थ व्यलसदिह वा साम्प्रत लोकतन्त्रम् ॥

**अन्वयः**- प्रथितधरिणीपालभालेतिवृत्त सर्वसौविध्यलील ललित-रचन मध्येद्वीप विश्वविख्यातम् अतिभ नगरम् अस्ति । अस्ति भवन्तीत्यपर-प्रयुज्यमानोऽप्यस्तीति न्यायात् । इह वा कदापि इन्द्रप्रस्थ व्यलसत्, साम्प्रत भारतीय लोकतन्त्र राजते ।

**अर्थ** जिसमे प्रसिद्ध राजाओ के मस्तको का इतिहास है, एव सब सुवि-धाओ की लीला है, जिसकी सुन्दर रचना है, ऐसा द्वीप के मध्य मे ससार का जाना-माना चमकता हुआ दिल्ली नाम का नगर है। यहाँ पर कभी इन्द्रप्रस्थ शोभित था। आज यहाँ भारतीय लोकराज्य प्रतिष्ठित है।

( ४ )

दिल्लीत्याख्ये विततनगरे लब्धकीर्त्तौ सुवशे ,
ओसावाले प्रसितमहिमावाप्तधीर्देवसिहः ।
जातस्तस्य प्रथितयशसि द्योतयन्त्यां सुपत्न्याम् ,
लोके ख्यातोऽमरशिशुरयं सूनुरत्न श्रियां सः ॥

**अन्वयः**—दिल्लीत्याख्ये विततनगरे लब्धकीर्त्तौ, ओसावाले सुवशे प्रसितमहिमावाप्तधी, देवसिहो जात । तस्य द्योतयन्त्या प्रथितयशसि सुपत्न्या श्रियाम् अय जात, स सूनुरत्न लोके, अमरशिशु ख्यात (अभवत्)।

**अर्थ**—दिल्ली नामक विशाल नगर मे प्रसिद्ध ओसवाल वश मे सदातन के महत्त्व से प्राप्त बुद्धि वाले सेठ देवसिहजी उत्पन्न हुए थे। उनकी झलकती हुई कीर्त्तिमती धर्मपत्नी कमलादेवी (लक्ष्मीबाई) की कुक्षि से जो पुत्ररत्न हुआ, वह यह अमर शिशु है, यही अमरसिहमुनि के नाम से प्रसिद्ध हुए।

( ५ )

प्राप्योत्पत्तिं सघनविपिने सिंहशावोऽप्यधीरः ,
पारेकृत्य सृजति सहसा भीमकाये गजेन्द्रे ।
तद्वद् बालोऽमरशिशुरयं युक्तिमद्भिर्वचोभिः ,
चामत्कृत्यं नयति विदुषां मण्डलं रञ्जनाय ॥

**अन्वयः**—सघनविपिने उत्पत्तिं प्राप्य अपि अधीरः सिंहशावो भीमकाये गजेन्द्रे सहसा पारेकृत्य सृजति, तद्वद् अमरशिशुः अयं बालः युक्तिमद्भिः वचोभिः विदुषां मण्डलं रञ्जनाय चामत्कृत्यं नयति ।

**अर्थ**—जैसे कि सघन वन मे उत्पन्न होकर सिंह का चञ्चल बच्चा भीम जैसे शरीर के हाथी पर एक साथ आक्रमण कर ठिकाने लगा देता है, उसीप्रकार अमरसिंह छोटे बालक होते हुए भी युक्तियुक्त वचनो से विद्वत्समाज को प्रसन्न रखने के लिए चमत्कार दिखाते थे ।

( ६ )

विद्यां प्राप्तो भवति सतताभ्यस्तपाठो मनुष्यः ,
विद्योद्योगः फलति न सदा कर्मबद्धस्य तस्य ।
दृष्टो जन्यैः कतिपयदिनैर्लब्धविद्योऽमरोऽयम् ,
भव्यो जीवो जनयति मुदं पूर्वपुण्याप्तजन्मा ॥

**अन्वयः**-सतताभ्यस्तपाठः मनुष्यः विद्यां प्राप्तो भवति, (किन्तु) कर्मबद्धस्य तस्य सदा विद्योद्योगः न फलति । (किन्तु) जन्यैः दृष्टः, (यत्) अयम् अमरः कतिपयदिनैः लब्धविद्यः (अभवत्) । (यतः) पूर्वपुण्याप्तजन्मा भव्यः जीवः मुदं जनयति ।

**अर्थ**—निरन्तर पढे हुए का अभ्यास करने वाला मनुष्य विद्या प्राप्त करता है अर्थात पढ-लिखकर विद्वान् हो जाता है । किन्तु सभी इस प्रकार पढ-लिखकर विद्वान् नही हो पाते, क्योकि कर्मों से बंधा हुआ मनुष्य विद्या के उद्योग मे सदा सफल हो, यह नही हो पाता । किन्तु लोगो ने देखा कि यह अमरसिंह कुछ ही दिनो मे पढकर विद्वान् हो गया । देखा गया है कि पूर्वपुण्य से जन्म लेकर ही भव्य प्राणी हर्ष पैदा करता है, किन्तु प्रत्येक ऐसा नही कर सकता ।

( ७ )

पारं लब्ध्वा मुनिवर गुणग्रन्थियुक्तस्य शीघ्रम् ,
क्षोद क्षेमं मनसि जनयन् शास्त्रतत्त्वस्य राशेः ।
भ्रामं भ्रामं कृतमतिरसौ संयमे वद्धदृष्टिः ,
जातस्तं तु प्रभवति तदा कर्मवाहो विवाहः ॥

**अन्वयः**—मुनिवरगुणग्रन्थियुक्तस्य शास्त्रतत्त्वस्य राशे पार शीघ्र लब्ध्वा मनसि क्षोद-क्षेम जनयन् भ्राम भ्राम कृतमति असौ भवति, तदा सयमे वद्धदृष्टि जात । किन्तु त कर्मवाह विवाह प्रभवति ।

**अर्थ**—मुनिवरो के गुणो की गाँठ से युक्त शास्त्रो के तत्त्व के समूह के पार को शीघ्र पाकर मन मे क्या छोडना और क्या रखना इसको विचारता हुआ घूम-घूमकर पक्का हो जाता है तो फिर वह अमरसिंह सयम के विषय मे ही विचार को दृढ कर लेता है। किन्तु तब उस पर कर्मों को ढोने वाला विवाह प्रभाव डालने लगता है।

( ८ )

पित्रोराज्ञां शिरसि कुरुते प्राकृतः पूरुषोऽपि ,
प्राप्तादेशो विनयमनुग कर्त्तुमन्यत्कथ स्यात् ।
भव्याकारो गुणगणतनुः कामलेयोऽमरोऽयम्[1] ,
हेतोस्तस्मात्परिणयममुं धर्त्तुमेव प्रवृत्तः ॥

**अन्वय**—प्राकृत पूरुषोऽपि यदा पित्रो आज्ञा शिरसि कुरुते, तदा विनयम् अनुग प्राप्तादेश अन्यत् कर्त्तुम् कथ स्यात् । तस्मात् हेतो. गुण-गणतनु. भव्याकार कामलेय अयम् अमरसिंह एवम् अमुम् परिणय धर्त्तुं प्रवृत्तः (अभवत्) ।

**अर्थ**—साधारण मनुष्य भी जब अपने माता-पिता के आदेश को शिर पर धारण करता है, तब विनयी आज्ञाकारी अमरसिंह भला किस प्रकार टाल सकते थे। इसी कारण से अत्यन्तगुणी सुन्दर शरीर कमला माता के पुत्र ये अमरसिंह इस विवाह को स्वीकार करने के लिए प्रवृत्त हुए।

---

१ कमला पुत्र

( ९ )

कर्मोत्पन्न प्रभवति जनं कर्त्तु मेवो-च्चनीचम् ,
तच्चैवेमं रचयति परं सार्वभौमप्रवाहम् ।
तस्मादन्यत् किमपि न तथा सारभूतं समर्थम् ,
तेना—बद्धोऽमर उदवहद् श्रीमती धर्मपत्नीम् ॥

**अन्वयः**—कर्म (कर्त्तु) उत्पन्न जनम् उच्च-नीच कर्तु प्रभवति। तत् कर्म च इमम् परम् सार्वभौमप्रवाह रचयति। तस्मात् अन्यत् किम् अपि तथा सारभूत समर्थं न (अस्ति)। तेन आबद्ध अमरसिंह श्रीमती-धर्मपत्नीम् उदवहत्।

**अर्थ**—कर्म उत्पन्न हुए मनुष्य को ऊँच-नीच बनाने के लिये प्रभाव डालता है, और वही कर्म इस 'दूसरे सर्वप्रभुत्व सम्पन्न प्रवाह की रचना करता है। इससे अन्य कोई भी मूल के समान समर्थ नही है। अत उस कर्म से घिरे हुए अमरसिंह ने शोभाशालिनी कन्या से विवाह किया।

( १० )

भुक्त्वा भोगान् नियमितरतीन् याति लोको विरक्तिम् ,
विश्वस्येम प्रकटनियम कोऽतिगन्तुं सुशक्तः ।
अस्तीत्येवं कथमपि तथाप्यन्यथा कर्त्तु मेतम् ,
आश्चर्यं मे पुनरपि नरो भोगवृत्ति तनोति ॥

**अन्वयः**—लोक नियमितरतीन् भोगान् भुक्त्वा विरक्ति याति, इमम् प्रकटनियम क अतिगन्तु सुशक्त (अस्ति)? अर्थात् न कोऽपि सुशक्तोऽस्ति। एवम् अस्ति इति, तथापि एत नियमम् अन्यथा कर्त्तु नर भोगवृत्ति तनोति अतो मे आश्चर्यम् (अस्ति)।

**अर्थ**—मनुष्य नियमित दाम्पत्त्यादि प्रेम के भोगो को भोगकर विरक्त हो जाता है, अर्थात् ससार के ये रागरग उसको सब नीरस जान पडते हैं। यह ससार का अटल नियम है तो भी कुछ मनुष्य ससार के अटल नियम को टालने मे लगे हुए हैं। प्रश्न यह है कि क्या कभी कोई अटल नियम को बदल सकता है? अर्थात् नही बदल सकता। इतने पर भी मनुष्य नियम बदलन के लिये भोगवृत्ति को बढाता ही जा रहा है, यह मुझे आश्चर्य लगता है।

(११)

अन्ह्येकस्मिन् स्वयमयमहो चिन्तितो यातयामः ,
प्रातर्वक्तु प्रभवति सदा मानसं दुःखमेतद् ।
पित्रोरग्रे कथितमपि तद् किन्तु वैराग्यमेवम् ,
मन्तु तस्य व्यथितमनसस्तौ समर्थौ न जातौ ॥

**अन्वय**—अहो एकस्मिन् अह्नि स्वयम् अय चिन्तित यातयामः (आसीत्) तदा प्रात पितो अग्रे मानस दु ख वक्तु प्रभवति, एतत् कथितम् अपि तद् तस्य व्यथितमनस दु ख वैराग्यम् (अस्ति) एव मन्तु तौ समर्थौ न जातौ ।

**अर्थ**—अरे एक दिन स्वय यह अमरसिंह चिन्तित हो रात्रि को व्यतीत कर प्रात माता-पिता के सामने जब मन के दु ख को कहने लगता है तो इस कहने पर वह, उस दु खी का दु ख वैराग्य है, इस प्रकार मानने के लिये वे दोनो माता-पिता समर्थ नही हो पाए ।

(१२)

श्रावं श्रावं त्वमरविरतेर्वृत्तमेतत्प्रवृत्तम् ,
पित्रोश्चित्त सृजति सरणि कामसञ्ज्ञानुवृत्ते ।
दृष्ट्वा सर्वं विरतहृदयो ज्ञाततत्त्वोऽमरोऽसौ ,
जानात्येतत् सहजमतिकृद्-प्रेम पाशस्य कृत्यम् ॥

**अन्वयः**—अमरविरते एतत् प्रवृत्तम् वृत्त श्राव श्राव पित्रो चित्तम् कामसञ्ज्ञानुवृत्ते सरिणम् सृजति । एतत् सर्वं दृष्ट्वा ज्ञाततत्त्व असौ अमर सहजमतिकृत्-प्रेमपाशस्य कृत्य जानाति ।

**अर्थ**—अमरसिंह की उदासीनता के फैले हुए इस समाचार को वार-वार सुनकर उसके माता-पिता का हृदय कामवासना के धन्धे के मार्ग को रचने लगता है, अर्थात् इस अमरसिंह को ससार मोह-जाल मे फँसा देना चाहिए । जिससे कि इसकी उदासीनता नष्ट हो । किन्तु इस सबको देखकर वह अनुभवी अमरसिंह स्वाभाविक बुद्धि के द्वारा रचे गये प्रेम के फन्दे के कृत्य को समझ लेता है कि यह सब किसलिये क्यो किया जा रहा है ।

( १३ )

श्रुत्वा माता वचनमभितः शोशुचाना निदानम् ,
पुत्र प्राह व्यथनकदनं केन किञ्चित् किमुक्तम् ।
किं वा दुःख यदितिसदने कारणं वा तदन्यत् ,
यस्माज् जातं मनसि सरले तत्त्वमेतद् विचित्रम् ॥

**अन्वयः**—अभितः वचनं श्रुत्वा निदानं शोशुचाना माता पुत्रं प्राह, (यत्) केन किञ्चित् व्यथनकदनं उक्तं किम् ? वा इह सदने दुःखं किम् ? वा अन्यत् कारणम् ? यस्मात् सरले मनसि एतत् विचित्रं तत्त्वं जातम् ।

**अर्थ** इधर-उधर की बात को सुनकर मूलकारण को सोचती हुई माता ने पुत्र से कहा, कि क्या कभी किसी ने व्यथा एवं अपमानजनक कुछ कह दिया है ? अथवा अपने इस घर मे कोई कष्ट है ? या कोई दूसरा कारण है ? जिससे कि तेरे सरल मन मे यह अनोखी विरक्ति की बात समा गई है ।

( १४ )

गार्हस्थ्यं ते परमसुखदं स्वर्गसौन्दर्ययुक्तम् ,
यस्मै देवा विहितविधयो रोरुचन्तीति नित्यम् ।
सिद्ध्यन्त्येव गृहवसतयः साधवो धर्मदेहा ,
किं वैचित्र्यं श्रमणशरणे शासने मारमारे ॥

**अन्वय**—परमसुखदं स्वर्गसौन्दर्ययुक्तं ते गार्हस्थ्यम् (अस्ति, यस्मै (गार्हस्थ्याय) विहितविधयः देवा अपि नित्यं रोरुचन्ति इति । एवं तु गृहवसतयः धर्मदेहाः साधवः अपि सिद्ध्यन्ति । (अतः) मारमारे श्रमणशरणे शासने वैचित्र्यं किम् ?

**अर्थ**—परम आनन्ददायक स्वर्ग के सौन्दर्य से युक्त तेरा यह गार्हस्थ्य जीवन है । जिस गार्हस्थ्य के आनन्द के लिये अनेक उपाय करनेवाले देवता भी बार-बार इच्छा प्रकट करते हैं । मै ऐसा मानती हूँ कि घर मे रहने वाले भी धर्मप्राण साधुजन सफल होते हैं, तब फिर काम को जीतने वाले साधु रक्षक हैं जिसके ऐसे जिनशासन मे ही कौन-सी विशेषता है ? जिसके लिये तू इतना लालायित है ।

( १५ )

सौभाग्यं मे यदिह भवने यादृशो रूपवांस्त्वम् ,
पौत्रोऽपि स्यान्नयनशयनस्तादृशः शोभनीय ।
लक्ष्मीरम्या तव सुगृहिणी चन्द्रिकेवाभिरामा ,
आशातन्तु. परमसुगमो जीवमात्रं रुणद्धि ॥

**अन्वयः**—(यत ) तव लक्ष्मीरम्या चन्द्रिका इव अभिरामा सुगृहिणी (अस्ति) । यत् इह भवने यादृश रूपवान् त्वम् (अस्ति), तादृश नयनशयन शोभनीय पौत्र अपि स्यात्, तदा मे सौभाग्य (भवेत्) । (यत ससारे) आशातन्तु. परमसुगम, (अस्ति) (तस्माद् अयम्) जीवमात्र रुणद्धि ।

**अर्थ**—क्योकि तेरी लक्ष्मी के समान सुन्दर और चन्द्रिका के समान रूपवती पत्नी है, इसलिये इस घर मे जैसा तू रूपवान है, वैसा ही अत्यन्त रूपवान् पौत्र भी हो जाए तो मैं अपना सौभाग्य समझूं । क्योकि ससार मे आशा का डोरा अधिक सुगम है, उससे यह डोरा जीवमात्र को बाँधता रहता है । (अत यदि मैं ऐसी आशा करू तो कोई आश्चर्य की बात नही है । क्योकि मैं भी उसी आशा से बँधी हुई हूँ ।)

( १६ )

सौविध्यं ते परमशुभगं सर्वसौभाग्यशीलम् ,
साधव्य स्यान्निखिल सुखकृत् कैश्यसंहारकारि ।
दौढ्य' शीलं यदपि परम वन्दनीय शिरोभि ,
लालाटिक्यं कथमपि न ते शोभते रोचते मे ॥

**अन्वयः**—माता हि स्वतो विवृणोति यत् ते कैश्यसहारकारि साधव्य-सर्व सौभाग्यशील परमशुभग निखिलसुखकृत् सौविध्य स्यात् (एतदह मन्तु शक्नोमि) । तदपि (च) दौढ्य शील शिरोभि परम वन्दनीय (स्यात्) (एतदपि वोढुमह शक्नोमि), (इद) लालाटिक्य ते शोभते (शोभताम्), किन्तु मे कथमपि न रोचते ।

**अर्थ**—माता ही स्वत विवरण करती है कि—यह तेरा केशो को उखाड-फेंकने वाला साधुत्व सर्वसौभाग्यवाला उत्तम सौविध्य हो, (हो सकता है, यह मैं मान लेती हूँ, और) जो भी दुःख के साथ ध्यानसाधना का कर्म है, वह भी हो, (यह भी मैं समझ सकती हूँ ।) यह भिक्षाकारित्व तुझे शोभता हो तो भले ही शोभे, किन्तु मुझे कैसे भी नहीं रुचता ।

---

१—जैनसाधुत्वम्,　　२ —भिक्षाकारित्वम् ।

( १७ )

तैरस्कार्य यदि तव तया धर्मपत्न्या कृत स्यात् ,
ननम्यन्ते शुभगगतय: शोभना· शीलवत्य ।
नार्योऽनेका परिणयशत दूरतश्चार्थयन्ते ,
ईषद्धास्यं तव यदि भवेत् स्वीकृतेरेव चिह्नम् ।।

**अन्वय**—पुनरप्यग्रे माता कथयति—यदि तव तया धर्मपत्न्या तैरस्कार्यं कृत स्यात्, (तदा कापि चिन्ता न कार्या)। यत शुभगगतय शोभनाः शीलवत्य अनेका नार्य ननम्यन्ते। दूरतः च (अनेका नार्य) परिणयशतम् अर्थयन्ते। तव यदि ईषत् हास्य भवेत्–(तर्हि अह तव) स्वीकृते चिह्न (मन्स्ये) किन्तु विरक्तिरिय हातव्येत्यर्थं ।

**अर्थ**—आगे फिर भी माता कहती है कि—यदि तेरा तेरी उस पत्नी ने तिरस्कार किया हो (तो भी कोई चिन्ता नही की ,जानी चाहिये)। क्योकि शुभगति वाली सुन्दर शीलवती अनेक स्त्रियाँ झुक-झुक नमन करती हैं और दूर से ही अनेक स्त्रियाँ सैंकडो विवाह चाहती है। तेरा यदि थोड़ा मुस्कराना ही हो—(तब मैं तेरी) स्वीकृति का सकेत (मान लूंगो)। किन्तु तुझे यह विरक्ति छोड देनी चाहिये।

( १८ )

तत्कर्त्तुं स्यां भवति सुखद यत्परैरप्यलभ्यम् ,
सौकर्यं ते भवतु परमं कामभोग्यं सदाहम् ।
किन्तूत्सर्गं कथमपि कृथा मेतिकारं गृहस्य ,
भाग्यङ्कार तदिति जननी देहबन्धं रुरोद ।।

**अन्वयः**– पुनरपि माता कथयति—यत् परै अपि अलभ्यम् (अस्ति), तत् ते परम सुखद कामभोग्य सौकर्यं भवतु—(इति) अहम् सदा कर्त्तुं स्याम्, किन्तु गृहस्य उत्सर्गम् इतिकार मा कृथा। (अन्ते, जननी तदिति भाग्यङ्कार देहबन्ध रुरोद।

अर्थ—फिर भी माता कहती है कि—जो दूसरो से भी अलभ्य है, ऐसी वस्तु तेरे लिये अधिक आनन्ददायक इच्छानुसार सुलभ हो सकती है– ऐसा मैं सदा करने को तत्पर हूँ, किन्तु घर का परित्याग सदा के लिये नही कर। इतना कहने पर अमरसिंह की माता भाग्य का नाम ले लेकर अमरसिंह को छाती से लगा कर रोने लगी।

( १६ )

मात. सत्यं यदपि गदितं किन्तु तथ्यं न चैतत् ,
भाग्ये नाप्तं भवति सकल जीवनं मानवीयम् ।
रूपं लब्ध तदपि सफल गीयते यस्य पुण्यम् ,
पारे पुण्य यदतिपरम मोक्षरूप प्रशस्तम् ॥

अन्वय पुत्रो मातर सान्त्वयति—मात ! यदपि गदित सत्यम् (अस्ति) किन्तु एतद् च न तथ्यम् (अस्ति) मानवीय सकल जीवन भाग्येन आप्त भवति। यस्य पुण्य गीयते, (तस्य) तदपि सफल रूपम् जातम् (अस्ति) इति (कथ्यते) (किन्तु) पारे पुण्य यद् (अस्ति) (तत्) अतिपरम प्रशस्त मोक्ष-रूपम् (अस्ति) अतोऽह तु मोक्षमिच्छामि नान्यदित्यर्थ ।

अर्थ—पुत्र माता को सान्त्वना देता है कि अरी माँ ! तूने जो कुछ कहा, वह सत्य है, किन्तु फिर भी वह जैसा चाहिये, वैसा नही है। यह तो सभी मानते हैं कि मानव सम्बन्धी जीवन भाग्य से मिलता है, किन्तु उसमे भी पुण्य का गीत गाया जाता है कि जो पुण्यवान् है, वह उस सफल रूप को पाता है । और कहने वाले यहाँ तक कहते हैं कि पुण्य से भी परे सर्व महान् प्रशस्त मोक्षरूप है। इसलिये मैं तो मोक्ष चाहता हूँ और दूसरा कुछ नही— इसका यह अर्थ है।

( २० )

सम्पच्चक्रं जगति विदितं वर्त्तते पापमूलम् ,
पापादेव भवति विपमो जीवहन्ता जनानाम् ।
तद्रूपाप्ते रति परिचयाज्जायतेऽसत्यदृष्टि: ,
दृष्ट्यभ्यस्तो नृभवमपि तत्स्वर्गमेवं स वेद ॥

अन्वयः-पुत्र एव पुनर्मातर कथयति—जगति सम्पच्चक्र विदित पापमूल वर्त्तते। एव पापात् विषमो जीवहन्ता भवति। अतिपरिचयात् तद्रूपाप्तेः एका दृष्टि जायते, दृष्ट्यभ्यस्त· स नरभवम् अपि स्वर्ग वेद ।

अर्थ—पुत्र ही फिर माता को कहता है, कि—जगत् मे सम्पत्तियो का चक्र जाना हुआ पाप का कारण है। और इसी प्रकार पाप से मनुष्य मनुष्यो का दुर्दान्त प्राणिघातक वनता है। अत्यन्त ससर्ग से उस प्राणिघातकता से एक दृष्टि उत्पन्न होती है, उस दृष्टि का अभ्यस्त वह मनुष्य, मनुष्य-जन्म को भी स्वग जानता है।

( २१ )

श्रुत्वा तथ्यं समुचितमिदं तस्य माता प्रसन्ना ,
प्रत्यासन्न जनसमुदय व्याहरन्तीत्यशोचत् ।
द्रष्टव्य यत्किमिव हृदयं जातमस्यामरस्य ,
जैनं ज्ञानं प्रभवति जनं त्यागिनं त विधातुम् ॥

**अन्वयः**— इद समुचित तथ्य श्रुत्वा 'द्रष्टव्यम्, अस्य अमरस्य हृदय किम् इव जातम्, इति' प्रत्यासन्न जनसमुदय व्याहरन्ती तस्य प्रसन्ना माता अशोचत्—यत् जैन ज्ञान त जन त्यागिनविधातु प्रभवति ।

**अर्थ**—इस समुचित तथ्य को सुनकर, 'देखिये, इस अमरसिंह का हृदय कैसा क्या हो गया है' ऐसा पास मे खडे हुए जनसमूह को—कहती हुई उसकी प्रसन्न माता सोचने लगी कि जिन भगवान् का ज्ञान मनुष्य को त्यागी बनाने के लिए प्रभाव रखता है ।

( २२ )

पित्रा चोक्त न किमपि धृतं तत्त्वमस्तीति जैने ,
ज्ञाने सत्य किमपि यदि यद् वर्त्तते सास्त्यहिंसा ।
आहिंस्य किं भवति तु तदोल्लङ्घ्यते शासनं मे ,
स्पष्टं ज्ञानं त्वयि यदिभवेच्छासनं लङ्घयेस्त्वम् ॥

**अन्वयः**—मातु कथनान्तर-पित्रा च उक्त (यत्) जैने ज्ञाने किम अपि तत्त्व घृत नास्ति, यदि किमपि (तस्मिन्) यद् सत्य वर्त्तते सा अहिंसा अस्ति। यदि त्वयि (अहिंसाया ) स्पष्ट ज्ञान भवेत् (तदा) त्व किं (मदीय) शासनं लङ्घये ? यदा मे शासनम् उल्लङ्घ्यते, तदा किम् आहिंस्य भवति ? अर्थात् मदीयस्य शासनस्योल्लङ्घनात् हिंसा भवति-इत्यर्थ ।

**अर्थ**— माता के कहने के पीछे—पिता ने और कहा कि जैन ज्ञान मे कुछ तत्त्व धरा हुआ नही है, यदि कुछ (उसमे) सत्य जो है, वह अहिंसा है। यदि तुझ मे (अहिंसा का) स्पष्ट ज्ञान होता, (तब) तू क्या (मेरे शासन को लांघता ? (अर्थात् नहीं) (जब) मेरा शासन लांघा जाता है तो क्या अहिंसा होती है ? अर्थात् मेरे शासन के उल्लघन से हिंसा होती है—यह इसका अर्थ है ।

( २३ )

शास्त्रे प्रोक्तस्तनुज इति यः पितृदेवोऽस्ति चासौ ,
आदिष्टः सञ्चरति सदसत् कर्म वाऽलं विधातुम् ।
सत्पुत्रस्त्व कुरु मम यथादेशमेवं तथेति ,
सेवा पित्रोर्भवति सतत सर्वथा वन्दनीया ॥

अन्वयः—पुनरप्यन्ते पिता कथयति-य शास्त्रे तनुज पितृदेव इति उक्त (अस्ति), असौ आदिष्ट सन् सत् वा असत् कर्म विधातुम् अल चरति (स,) सत्पुत्र अस्ति। मम च त्व सत्पुत्र. (असि), इति एव यथादेश तथा कुरु। (यतो हि) पित्रो सेवा सतत वन्दनीया (भवति)।

अर्थ—फिर भी अन्त मे कहता है कि शास्त्र मे पुत्र को पितृदेव ऐसा बताया गया है, और वह आदेश प्राप्त कर सत् अथवा असत् कर्म करने के लिए तत्पर रहता है, सत्पुत्र कहा जाता है । और तू मेरा सत्पुत्र है, इसलिये मैं जैसा आदेश करू, वैसा ही कर। (क्योंकि) माता-पिता की सेवा सदा वन्दनीय होती है।

( २४ )

तत्त्वं सर्वं निखिलमिति तद् पितृपादैर्यदुक्तम् ,
ज्ञात मन्येऽशरणशरणं सारभूतं न जातु ।
अन्तर्भूतं मुनिजनवरैस्तत्त्वविद्भिर्यदुक्तम् ,
वाह्यं दृश्य न किमपि तथा यादृशः शुद्ध आत्मा ॥

अन्वयः—पितृपादै यद् उक्तम्, निखिलतत्त्व ज्ञातम् इति, तत् (अहम्) अशरणशरण मन्ये, (किन्तु) जातु सर्वं सारभूत न (अस्ति) तत्त्व-विद्भि मुनिजनवरै यद् उक्तम्, तत्अन्तर्भूतम् अस्ति, किन्तु तत् किमपि वाह्य दृश्य न (अस्ति)। यादृश शुद्ध आत्मा अस्ति, तथा (अन्य कोऽपि नास्तीत्यर्थ । (अत आत्मज्ञानमेष्टव्यमित्यस्यायमर्थ ) ।

अर्थ—पिताजी ने जो कहा—आद्युपान्त तत्त्व समझा—ऐसा मानिये, उसको मैं अगतिकगति मानता हूँ, (किन्तु) कदाचित् सव सारभूत नही है। तत्त्व-वेत्ता मुनिजनवरो ने जो वताया, वह सव इसके भीतर है। किन्तु वह कुछ भी वाह्य दृश्य नही है। जैसा कि शुद्ध आत्मा होता है, वैसा (अन्य कोई नही है। (अत आत्मज्ञान चाहिये—इसका यह अर्थ है ।)

( २५ )

कोऽपि प्राणी परिजनवृतः कर्मभिः प्राप्तहर्षः ,
धन्यंमन्यश्चलति पथि यो व्योमदृष्टिः सदर्पः ।
याते काले तुदति सततं भेषजाधार एष ,
सोऽयं प्राणी निजकृतिवशान् कर्मभोगान् भुनक्ति ॥

**अन्वय**—अमरसिंह कथयति—दृश्यते—कः अपि परिजनवृतः कर्मभिः प्राप्तहर्षः प्राणी धन्यमन्यः अस्ति, यः पथि व्योमदृष्टिः सदर्पं चलति, (किन्तु) काले याते स एव भेषजाधारः सन् सततं तुदति। (एतेन ज्ञायते)—अयं प्राणी निजकृतिवशान् कर्मभोगान् भुनक्ति।

**अर्थ**—अमरसिंह कहता है कि देखा गया है—कोई परिजनो से घिरा हुआ कर्मों से आनन्दित मनुष्य अपने आपको धन्य मानता है, जो मार्ग मे आकाश की ओर दृष्टि रखता हुआ घमण्ड से चलता है। किन्तु समय व्यतीत होने पर वही मनुष्य औषधो के सहारे रहकर निरन्तर कष्ट उठाता है। (इससे समझा जाता है कि) यह प्राणी अपनी करनी के अधीन कर्मों के भोग भोग रहा है।

( २६ )

ज्ञानं धृत्वा विरतिसुदृढं भुक्तभोगो मनुष्यः ,
तच्चेत्येतद् विषयनिचितैर्बद्धमूलं विकर्म ।
यो जानीते नरकसदृशं पापजन्यं हि विश्वम् ,
भव्यात्मासौ विविधविषयां भोगवृत्तिं जहाति ॥

**अन्वय**—एतद् विषयनिचितैः बद्धमूलं विकर्म (अस्ति) इति तत्, विरतिसुदृढं ज्ञानं च धृत्वा यः हि भुक्तभोगः मनुष्यः पापजन्यं नरकसदृशं विश्वं जानीते, असौ भव्यात्मा विविधविषयां भोगवृत्तिं जहाति।

**अर्थ**—यह विषयो से बद्धमूल विकर्म है, ऐसा इसको और विरतिसुदृढ ज्ञान को धारण कर जो भोगी मनुष्य पापो से उत्पन्न नरक के समान संसार को जानने लगता है, तब वही भव्यात्मा विविध विषयो के भोग की वृत्ति को छोड देता है।

( २७ )

तस्मात्तुच्छं जगदिदमहं त्यक्तुमेवं प्रवृत्त. ,
आज्ञां दत्वा हितविलसिता तारयेतामतो माम् ।
आनन्दोऽयं भवति भवतोर्दीक्षितोऽह भवेयम् ,
सन्तो योगं ददति परमं कर्मसिन्धुं तरीतुम् ॥

**अन्वयः**—तस्माद् अहम् इदम् जगत् त्यक्तुम् एव प्रवृत्त. (अस्मि)। अत हितविलसिताम् आज्ञा दत्त्वा (भवन्तौ) मा तारयेताम्। (यदि) भवतो (पुत्र) अह दीक्षित भवेयम्, (तदा) अयम् आनन्द भवति। (यतो हि) सन्त कर्मसिन्धु तरीतु परम योग ददति।

**अर्थ**—इससे मैं इस तुच्छ जगत् को परित्याग करने के लिए ही प्रवृत्त हूँ। इसलिए हितविलसित आज्ञा को देकर (आप-दोनो) मुझको तार दीजिए। (यदि) आप दोनो का (पुत्र) मैं दीक्षित होता हूँ, तो यह आनन्द ही है। (क्योंकि) सन्त कर्मों के समुद्र को तैरने के लिए बहुत योग देते है।

( २८ )

प्राथ्यं श्रुत्वा विनयसहितं दुःखमाप्तौ तदा तौ ,
जिज्ञासायाः प्रणयमभितः कारणं बोधयन्तौ ।
लक्ष्मीदेवौ सदयहृदयौ भाषमाणौ भवेताम् ,
वैराग्य ते भवतु फलदं किन्तु पश्यानुवेलम् ॥

**अन्वयः**—विनयसहित प्राथ्यं श्रुत्वा तौ दुःखम् आप्तौ (अभवताम्) प्रणयम् अभित जिज्ञासाया कारण बोधयन्तौ सदयहृदयौ लक्ष्मीदेवौ—ते वैराग्य फलद भवतु—भाषमाणौ भवेताम्। किन्तु (त्वम्) अनुवेलम् पश्य।

**अर्थ**—तब विनय सहित निवेदन को सुनकर वे दोनो दुःखी हुए। प्रेम पुरस्सर जिज्ञासा के कारण को बताते हुए दयालु कमलादेवी और देवसिंह—तेरे लिए वैराग्य फलद हो—कहने लगे। किन्तु पर्याप्त सोच ले।

( २६ )

पत्नी धर्म्या प्रणयमनुगा त्व परित्यज्य यासि ,
क्लेशं तस्या विरहजनितं कोऽस्ति सोढुं समर्थः ।
तस्माज्जातं विवशमपरं मानसं चास्मदीयम् ,
के ते शक्ता व्यथितमनसः कष्टमन्यस्य नंष्टुम् ॥

**अन्वयः**—त्व प्रणयमनुगा धर्म्या पत्नी परित्यज्य यासि, किन्तु तस्या. विरहजनित क्लेश सोढुं क समर्थ अस्ति । अर्थात् कोऽपि नास्ति । तस्मात् च अस्मदीय मानसम् अपर विवश जातम् (अस्ति)। यतो हि अन्यस्य व्यथितमनस कष्ट नष्टु शक्ता ते के ? न केऽपि सन्तीत्यर्थ ।

**अर्थ**—तू प्रेमवती धार्मिक पत्नी को छोडकर जा रहा है, (सो तो ठीक है) किन्तु उसके विरह-जनित क्लेश को सहने के लिए कौन समर्थ है ? अर्थात् कोई नही है। और इससे हमारा मानस अधिक विवश हो गया है। क्योकि किसी दु खिया के दु.ख को नष्ट करने के लिए वे कौन हैं जो समर्थ हैं ? कोई भी नही हैं—यह इसका अर्थ है।

( ३० )

भावं धृत्वा पतिसुखयुतं भव्यदेहं दधाना ,
नामग्राह विभवसुषमं ते गृह प्राप्नुवन्ती ।
नित्यं पत्नी यदि तुदति सा किं न दुःख भवेत्तत् ,
तत्ते कृत्य समुचितमिद कोऽपि युक्तं वदेत्किम् ॥

**अन्वयः**—पतिसुखयुत भाव नामग्राह धृत्वा विभवसुषम गृहम् प्राप्नुवन्ती भव्यदेह दधाना ते पत्नी यदि नित्य तुदति, तत् किं दु ख न भवेत् ? (अपि तु अवश्य भवेत्)। तत् इद युक्त कृत्यम् कोऽपि समुचित वदेत् ? (न कोऽपि वदेदित्यर्थ ।

**अर्थ**—पति के सुख से मिलित भाव को नाम ले-ले कर सोचकर सम्पत्ति है परम शोभा जिसकी, ऐसे घर पर आई हुई सुन्दरी तेरी पत्नी यदि सदा कष्ट पाती रहे, तो क्या तुझे दु ख न होगा ? (अपितु अवश्य दु ख होगा), तव इस युक्त कृत्य को कोई भी समुचित कहेगा ? (कोई भी नही कहेगा—यह इसका अर्थ है।

( ३१ )

तस्मात्त्वं मेऽनुसर वचनं याहि माङ्गल्यमूलम् ,
सद्यो धर्म्यं गृहमतिसुखं भुङ्‍ग्धि भोगान् गृहस्य ।
सामर्थ्यं ते घटय सुरत कामरूपं प्रियायाः ,
गार्हस्थ्यश्रीरमर सदनं नामशेषं विधत्ते ॥

अन्वय.—तस्मात् त्व मे वचनम् अनुसर, सद्य माङ्गल्यमूलमति-सुख धर्म्यं गृह याहि, गृहस्य भोगान् भुङ्‍ग्धि, ते प्रियाया कामरूप सुरत सामर्थ्य घटय। (यतोहि) गार्हस्थ्यश्री अमर सदननामशेष विधत्ते।

अर्थ—उक्त कारण से तू मेरे वचन का अनुसरण कर, शीघ्र ही माङ्गल्यमूल सुख को अतिक्रान्त करने वाले धर्मयुक्त घर को जा, घर के भोगो का सेवन कर (और) तेरी प्रिया की इच्छानुसार कामक्रीडा सामर्थ्य को चरितार्थ कर (क्योकि) गार्हस्थ्य की शोभा स्वर्ग को नाममात्र वना देती है।

( ३२ )

सर्वं सत्यं यदपि भवता मे हितायैव चोक्तम् ,
नैतच्चिन्त्यं विसृज मयि तत्काममिच्छानुरूपम् ।
पत्नी देवी भवति नियतिर्जन्मजन्मान्तरस्य ,
तस्मान्मन्ये परमदयिता मह्यमाज्ञां तु दद्यात् ॥

अन्वय —पुत्रः पितर कथयति—भवता यदपि च मे हिताय उक्तं सर्वं सत्यम् एव (अस्ति)। (तदपि) एतद् चिन्त्य न (अस्ति)। तत् इच्छा-नुरूप मयि काम विसृज। (यतो हि) पत्नी देवी जन्मजन्मान्तरस्य नियति भवति। तस्माद् (अह) मन्ये, (यत्) परमदयिता (पत्नी) मह्य तु (दीक्षायै) आज्ञा दद्यात्।

अर्थ—पुत्र पिता को कहता है कि—आपने और जो भी मेरे हित के लिए कहा, सव ठीक ही है। (तो भी) यह चिन्ता के योग्य नही है। वह इच्छानुरूप मुझपर सव छोडिये। (क्योकि) पत्नी देवी जन्मजन्मान्तर का भाग्य है। इससे मैं मानता हूँ कि अत्यन्त दयालु पत्नी मुझे तो (दीक्षाग्रहण के लिए) आज्ञा दे सकेगी।

( ३३ )

एवं विरक्ति समवाप्य सर्वथा,
युवाऽपि संसारसुखं जिहासितुम् ।
धृतप्रयत्नोऽमरसिंह एषकः,
स्वयं गतः प्रत्यभिपत्नि सस्मितम् ॥

**अन्वयः**—एव सर्वथा विरक्ति समवाप्य युवापि ससारसुख--जिहासितु धृतप्रयत्नः एषकः अमरसिंह प्रत्यभिपत्नि सस्मित स्वय गत ।

**अर्थ**—इस प्रकार सर्वथा विरक्ति को प्राप्त कर युवक होते हुए भी ससार-सुख को छोडने की इच्छा के लिये प्रयत्नशील यह अमरसिंह पत्नी के सामने मुस्कराते हुए स्वय पहुँचा ।

( ३४ )

यतोऽन्यदीयं समवेक्ष्य वर्णनम् ,
विभक्तुमिच्छामि कथा प्रसङ्गतः ।
ततो द्वितीय ननु सर्गमग्रिमम् ,
वृणोमि वृत्तेन समेत शोभनम् ॥

**अन्वयः**—यत अन्यदीय वर्णन समवेक्ष्य कथाप्रसङ्गत विभक्तुम् इच्छामि । तत अग्रिमम् द्वितीय सर्गम् समेन वृत्तेन ननु शोभन वृणोमि ।

**अर्थ**—यहाँ से दूसरा वर्णन देखकर कथा के प्रसग से विभाग किया चाहता हूँ । तदनन्तर अग्रिम द्वितीय सर्ग को एक से ही वृत्त से अच्छा लगे ऐसा वर्णन कर रहा हूँ ।

( ३५ )

कवित्वमस्तीति न वा मयि स्वयं ,
विचारसङ्कोचमथाञ्चितोऽभवम् ।
कलङ्कमङ्कायितचारुचन्द्रकं ,
निरीक्ष्य सन्तोषरसं पिबाम्यहम् ।।

**अन्वय**—मयि कवित्व अस्ति न वा इति स्वय विचार-सङ्कोच अथ अञ्चित अभवम्, कलङ्क अङ्कायित चारुचन्द्रक निरीक्ष्य अह सन्तोष रस पिबामि ।

**अर्थ**—मेरे मे कवित्वशक्ति है अथवा नही, इस प्रकार के विचार से मैं स्वय सकोच मे पड गया हूँ, जिस प्रकार चन्द्रमा सकलङ्क होता हुआ भी सुन्दर दिखाई देता है, उसे देखकर मैं सन्तोप रस का पान करता हूँ उसी प्रकार कवित्व शक्ति के विना जो रचना कर रहा हूँ उससे भी मुझे सन्तोप होगा ।

इति श्रीमता राजस्थानकेसरिणा पण्डितरत्नेन
उपाध्यायपदालङ्कृतेन पुष्करमुनिना विरचिते
श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्ये
**प्रथमः सर्गः**



## द्वितीयः सर्गः

( १ )

लब्ध्वा लक्ष्यं श्रमपरिगतं मानवो जातहर्षः ,
तद्वज्जातो भवति परमो युक्तिवीरोऽमरोऽयम् ।
पत्नी दृष्ट्वा कथयति परं भाग्यभोग्यं सदैतत् ,
वैराग्यं मे फलति यदि तत् कारण स्यास्त्वमेका ।।

**अन्वयः**—श्रमपरिगत लक्ष्यं लब्ध्वा मानव जातहर्ष भवति, तद्वत् परमः युक्तिवीर अयम् अमर जात । (स) पत्नीम् दृष्ट्वा कथयति—सदा एतद् पर भाग्यभोग्य (वर्त्तते) यदि मे वैराग्य फलति, (तदा) तत्कारण त्वम् एका स्या । (अर्थादह तव कारणाद् भाग्यवानस्मि ।)

**अर्थ**—श्रम से मिलने वाले लक्ष्य को पाकर मनुष्य प्रसन्न होता है, उसी के समान परम युक्तिवीर यह अमरसिंह प्रसन्न हो उठता है । और पत्नी को देखकर कहने लगता है कि सदा यह सब भाग्य से प्राप्तव्य है । यदि मेरा वैराग्य सफल होता है तो उसका कारण एक तू ही हो सकेगी । (अर्थात् मैं तेरे कारण से भाग्यवान् हूँ ।)

( २ )

हेतुं मन्ये सदयहृदयां त्वामनूनाप्तपुण्याम् ,
धन्यामेकां सफलयति या भाग्यमत्रैवपत्युः ।
तस्या भाग्य प्रथयति पर स्वर्गभूपोऽमरेशः, ,
तस्मात्सिद्ध भवति भुवने भारतीयं चरित्रम् ।।

**अन्वयः**—या अत्र एव पत्यु भाग्य सफलयति, (ताम्) अनूनाप्तपुण्या धन्याम् एका त्वाम् (अह) हेतु मन्ये । (एतादृश्या ) तस्या भाग्य स्वर्गभूपः अमरेश (अपि) पर प्रथयति । तस्मात् भुवने भारतीय चरित्र सिद्ध भवति ।

**अर्थ**—जो इस ससार मे ही पति के भाग्य को सफल वना देती है, उस पूर्ण पुण्यो वाली धन्य एक तुझको मैं कारण समझता हूँ । ऐसी उस स्त्री के भाग्य की स्वर्गाधिप देवेन्द्र भी पर्याप्त प्रशसा करता है । इसी से विश्व मे भारतीय चरित्र प्रमाण के रूप मे प्रतिष्ठित है ।

---

अत्रापि 'मन्दाक्रान्ता' एव । लक्षण पूर्वोक्तमेव ।

( ३ )

आज्ञप्तोऽहं यदि सफलतामात्मनीनां लभेय ,
साफल्यं ते भवति परमं जीवनस्यापि तथ्यम् ।
आधिव्याध्यो. प्रभवमपरं शान्तिमप्येति दु:खम् ।
संसारेऽन्ते मृतिसृतिगता: प्राणिनो यान्ति नित्यम् ।।

**अन्वय:**—यदि आज्ञप्त (सन्) अहम् आत्मनीना सफलता लभेय, (इदम्) परम तथ्यम् (अस्ति), तदा ते जीवनस्य अपि साफल्यम् भवति। (यतोहि गृहस्थ. सासारिक कष्टमनुभवत्येव ।) (अत ) अपरम् आधिव्याध्यो प्रभव दु खम् अपि शान्तिम् एति । (एवन्तु) अन्ते प्राणिन: ससारे नित्य मृतिसृतिगता यान्ति

**अर्थ**—यदि आज्ञप्त होकर मैं अपनी सफलता प्राप्त कर सका, तो यह पूर्ण तथ्य है कि उसमे तेरे जीवन का भी साफल्य है । (क्योकि गृहस्थ सासारिक कष्ट उठाते ही हैं, वे नही उठाने पडेंग ।) दूसरा मानसिक और शारीरिक व्यथाओ से उत्पन्न दु ख भी शान्त हो जाता है । वैसे तो अन्त मे प्राणी ससार मे सदा मृत्यु के मार्ग पर चलते ही रहते हैं ।

( ४ )

पत्युर्वश्यं भवति सुखदं जीवितं सर्वभद्रम् ,
पातिव्रत्यं श्रयति परमां भारतस्यास्य शोभाम् ।
इत्येतस्मादहमपि शुभां जीवितस्यापि मूल्यात् ,
जैनी दीक्षां परमपदगा प्रापयेयं भवन्तम् ,

**अन्वय:**—पत्नी समुत्तरति यत्—पत्यु वश्य सुखद सर्वभद्र जीवित भवति । पातिव्रत्यम् अस्य भारतस्य परमाम् शोभा श्रयति इति, एतस्मात् अहम् अपि जीवितस्य मूल्यात् अपि भवन्तम् शुभा परमपदगा जैनी दीक्षाम् प्रापयेयम् ।

**अर्थ**—पत्नी उचित उत्तर देती है कि—पति के अधीन सुखदायक मङ्गलमय जीवन रहता है । पातिव्रत्य इस भारत की विशिष्ट शोभा है—ऐसा है । अतएव मैं भी आपको जीवन का मूल्य देकर भी पवित्र मोक्ष तक पहुँचने वाली जैनसम्बन्धिनी दीक्षा प्राप्त करा सकती हूँ ।

( ५ )

तस्माद्धेतोरहमपि सदा भावमाश्रित्य श्रेष्ठम् ,
साहाय्यं ते शिथिलितसुखा धर्मपत्नी तवैवम् ।
दीक्षाऽऽदाने निहितदयया स्वाज्ञया स्थापयेयम् ,
पुण्ये कृत्ये विमलमतयो योगमायोजयन्ति ॥

**अन्वय** – तस्मात् हेतो शिथिलितसुखा तव धर्मपत्नी (अस्मि), अत अहम् अपि ते दीक्षाऽऽदाने निहितदयया स्वाज्ञया एवम् साहाय्यम् स्थापयेयम् । (यतोहि) विमलमतय (मनुष्या ) पुण्ये कृत्ये सदा योगम् आयोजयन्ति ।

**अर्थ**—इस हेतु से सुख की उपेक्षा करने वाली तेरी धर्मपत्नी हूँ । (अतः) मैं भी तेरे लिये दीक्षादान मे दयापेक्षित अपनी आज्ञा से इस प्रकार साहाय्य स्थापित कर सकती हूँ । क्योकि निष्पाप मनुष्य पुण्य कृत्य मे सदा भाग लिया करते हैं ।

( ६ )

उद्युक्तोऽयं सपदि पदिको निस्सहायोऽप्यगच्छत् ।
जाताज्ञोऽसौ विनयसहितः सर्वमावेद्यमानौ ।
कारुण्याप्तौ व्यथितपितरौ जातवृत्तं विवक्तुम् ,
कोऽसौ लोके विधिविलसितं लेखमन्यं विधातुम् ॥

**अन्वयः**—असौ विनयसहित जाताज्ञ. (अस्ति-इति) सर्वं जातवृत्तम्, निवेद्यमानौ कारुण्याप्तौ व्यथितपितरौ, विवक्तुम् अयम् निस्सहाय अपि उद्युक्त (अमरसिंह ) पदिकः अगच्छत् । (यतोहि) लोके असौ क. (य ) विधिविलसित लेखम् अन्य विधातुम् (अस्ति) ? (न कोऽप्यस्तीति–अर्थ ।)

**अर्थ**—वह विनयी आज्ञा प्राप्त कर चुका है, ऐसा सब घटित वृत्त—निवेद्यमान दयालु दुखी माता-पिता को, कहने के लिये अकेला ही लगन का धनी ((अमरसिंह) पैदल चल दिया । क्योकि ससार मे वह कौन है जो भाग्य के अङ्कित लेख को वदलने के लिये समर्थ हो ? (कोई भी नही है—ऐसा यह अर्थ है ।)

( ७ )

जिसासूभौ गदितपितरौ हृष्यमाणौ तदास्ताम् ,
शैघ्र्यं मा गाः कुरु सुरुचिरां चित्तवृत्तिं प्रशस्ताम् ,
हृद्यं कार्यं कथमपि जनो निन्दितु न क्षमेत ,
सत्याशस्त्वं विशदहृदयो बाल एवं ब्रुवन्तौ ॥

**अन्वयः**—त्वं प्रशस्ता चित्तवृत्ति सुरुचिरा कुरु शैघ्र्य च मा गा, (यत·) विशदहृदय सत्याश वाल (असि) एव ब्रुवन्तौ उभौ जिज्ञासू गदितपितरौ तदा हृष्यमाणौ आस्ताम् । (ससारस्याय नियम ) – जन हृद्य कार्यं निन्दितु कथम् अपि न क्षमेत ।

**अर्थ**—तू अपनी प्रशस्त चित्तवृत्ति अधिक प्रिय वना ले, और जल्दी मत कर, (क्योकि) तू स्वच्छ हृदय धुन का पक्का वालक है, इस प्रकार कहते हुए दोनो जानने की इच्छावाले उक्त माता-पिता तव प्रसन्न हुए लगते थे। (ससार का यह नियम है।) कि कोई भी मनुष्य प्रिय कार्य की निन्दा करने को कैसे भी नही सह सकता ।

( ८ )

श्रीसिंहेऽस्मिन्नटति भवनात्तावदायाति कश्चित् ,
श्रोतृव्यूहे प्रथयति बहिर्लालचन्द्रं मुनीन्द्रम् ।
व्याख्यानेन व्यथितमनसश्चित्तमत्युग्रभावम् ,
कुर्वन्तं त च जनविमतव्याहृतं निष्प्रभावम् ॥

**अन्वय**—भवनाद् वहि अस्मिन् श्रीसिंहे अटति सति कश्चित् श्रोतृव्यूहे आयाति । (स एव) व्यथितमनस उग्रभाव चित्तम् जनविमत-व्याहृतं च निष्प्रभाव कुर्वन्त त मुनीन्द्र लालचन्द्र प्रथयति ।

**अर्थ**—घर से वाहिर इस श्रीसिंह (अमरसिंह) के चलते हुए कोई श्रोताओ के झुण्ड मे आ जाता है और वही किसी दुःखी के उग्रभाव वाले चित्त को और मनुष्यो के सिद्धान्तहीन कथन को निष्प्रभाव करते हुए उस मुनि श्रेष्ठ लालचन्द्र को अधिक वढ-चढ़कर वताता है ।

( १६ )

न कोऽपि शक्तो भुवने मनोजन·, रसं विना योजयितुं भवेदसौ ।
रसं सनिष्ठोऽनुभवाय शक्ष्यति, रसस्य निष्ठा जननी सतां मते ॥

**अन्वय**—असौ, क अपि भुवने शक्त न अस्ति, (य) रस विना मन योजयितु भवेत्। अतः सनिष्ठ. (साधक एव) रसम् अनुभवाय शक्ष्यति। (यतो हि) सताम् मते निष्ठा रसस्य जननी (विद्यते)।

**अर्थ**—ससार मे ऐसा कोई भी समर्थ पुरुष नही है, जो रस के बिना इस मन को अपने साथ लगाए रखे। अत सश्रद्ध साधक ही रसका अनुभव करने के लिए समर्थ हो पायेगा। क्योकि सन्तो के सिद्धान्त मे रस की जन्मदात्री श्रद्धा है।

( १७ )

अतो मन पातुमिमं रसं प्रियम्, समीहते नित्यमिद स्वभावतः ।
परन्तु निष्ठा परमा वियोगिनी, रिरसुरेषा नितरा भ्रमत्यसौ ॥

**अन्वयः**—अत इद मन स्वभावत. इमम प्रिय रस पातु नित्य समीहते। किन्तु असौ एषा रिरसु. निष्ठा परमा वियोगिनी सती नितरा भ्रमति।

**अर्थ**—इसलिए यह मन स्वभाव के कारण इस प्रिय रस को पीने के लिए सदा लालायित रहता है। किन्तु वही यह रमणशील श्रद्धा एक वियोगिनी बनकर मारी-मारी फिरती है। अत समय पर मन को रस नही मिल पाता तो यह भी विवश होकर चकराने लगता है। यह इसका व्यङ्ग्यार्थ है।

( १८ )

रसं विना चञ्चलतामुपेत्य तत्, प्रयत्नमन्यं कुरुते यथास्थिति ।
रस प्रदातु मनसे सुखार्थिन , भवन्त्वतस्ते सततं समाहिता ॥

**अन्वयः**—रस विना तत् (मन) चञ्चलताम् उपेत्य यथास्थिति (रस प्राप्तुम्) अन्य प्रयत्न कुरुते। अत ते सुखार्थिन मनसे रस प्रदातु सतत समाहिता भवन्तु।

**अर्थ**—विना रस के वह मन अधीर होकर स्थिति के अनुसार रस की प्राप्ति के लिए दूसरा प्रयत्न करने लगता है। इस कारण से वे सुख के चाहने वाले अथवा कल्याणार्थी पुरुष मन को रस देने के लिए सदा सावधान रहे।

( १९ )

अतो विकल्पान् परिहाय दूषितान्, सुकल्पमेकं सुरसे निमज्जितुम् ।
निधाय चित्ते सततं भ्रमन्तु ते, न कोऽपि किञ्चित् प्रतिकर्त्तु मीहते ॥

अन्वय —अत दूषितान् विकल्पान् परिहाय सुरसे निमज्जितुम् एकं सुकल्प चित्ते निधाय ते सतत भ्रमन्तु, (यत तेषां) क अपि किञ्चित् प्रतिक्रर्तु न ईहते ।

अर्थ—अत एव दूषित विकल्पो को छोडकर सुरस मे डुवाने के लिए एक सुकल्प को हृदय मे रखकर वे आत्मकल्याणार्थी मदा घूमे, क्योकि फिर उनका कोई भी कुछ विगाड करने का प्रयत्न नही करेगा ।

( २० )

समाप्य चित्तस्य विवादसंग्रहम्, मुनिप्रगल्भोऽन्यदिनस्य भाषणे ।
अभीष्टचेष्टाघटनापटीयसम्, तमात्मकं ख्यातुमतो व्यकल्पयत् ॥

अन्वयः—चित्तस्य विवादसग्रह समाप्य मुनिप्रगल्भ स. आचार्य. श्रीमान् अमरसिंह अत अन्यदिनस्य भापणे तम् अभीष्टचेष्टाघटनापटीयसम् आत्मकम् आत्मान वा ख्यातुम् व्यकल्पयत् ।

अर्थ—जनता के चित्त की उलझनो को समाप्त कर मुनिश्रेष्ठ आचार्य श्री अमरसिंहजी महाराज ने अव दूसरे दिन के भापण मे उस मन चाहे जैसे कार्य करने मैं अत्यन्त प्रवीण आत्मा को प्रकट करने के लिए इच्छा व्यक्त की ।

( २१ )

अतोऽद्य संसारविधानकारणम्, स्वभाव विद्योतितरत्नमेतकम् ।
तमात्मनामानमहं सदातनम्, विचार चर्चाविपयीकृत ब्रुवे ॥

अन्वय —अतः अद्य अह विचारचर्चाविपयीकृत त ससारविधानकारण स्वभावविद्योतितरत्नम् सदातनम् आत्मनामानम् एक ब्रुवे ।

अर्थ—इसलिए क्योकि मैंने आज विचार की चर्चा का जो विपय नही था, फिर भी विपय मानकर, आज मैं उस ससार के वनाने के कारण, स्वभाव से चमकने वाले रत्न के समान अजर-अमर आत्मा जिसका नाम है, ऐसे एक को वताना चाहता हूँ ।

( २२ )

अयं सदात्मा सकलैर्विबोधित·, सुविज्ञवर्य्यैं प्रथमैर्मनीषिभि· ।
तथापि युक्त्या विदितं स्वरूपिणम्, महान्तमात्मानमिमं समादधे ।।

**अन्वयः**—सदा प्रथमै सकलै सुविज्ञवर्य्यैं मनीषिभि अयम् आत्मा विबोधित अस्ति, तथापि (अह) युक्त्या इम स्वरूपिण विदित महान्तम् आत्मानम् समादधे ।

**अर्थ**—सदा पूर्व के सभी सुविज्ञो मे से भी सुविज्ञ विवेकियो ने इस आत्मा को समझाया है, तथापि मैं युक्ति के साथ इस विशिष्ट विख्यात महान आत्मा को समाहित किया चाहता हूँ ।

( २३ )

अयं विशुद्धः परमोऽतिनिर्मल कषायरागादिभिरेव साविलः ।
विकृत्य रूपं परिवर्त्ततेयदा, शरीरसंयोगजनुर्मलं यथा ।।

**अन्वयः**—अय परम अतिनिर्मल विशुद्धश्च आत्मा विद्यते, किन्तु कषायरागादिभि एव (अयमात्मा) साविल जायते, तदा विकृत्य रूप परिवर्त्तते, यथा शरीरसयोगजनु मल भवति ।

**अर्थ**—यह परम अतिनिर्मल और विशुद्ध आत्मा है, किन्तु कषाय, राग, आदियो से आविल हो जाता है, तव विकृत होकर रूप वदलता है । जैसे शरीर के सयोग से पैदा होने वाला मल होता है ।

( २४ )

अयं सुकर्त्ता परमोविकर्तृक·, तथापि सारोपपरा इमे समे ।
करौ, शरीरं, करणानि चादयः, मनः समेता हि विकारकारिण. ।।

**अन्वयः**—अयमात्मा सुकर्त्ता, परम विकर्त्तृक (अपि) अस्ति । तथापि इमे सर्वे सारोपपरा करौ, शरीर, करणानि चादय विद्यन्ते । यत इमे सर्वे मन समेता हि विकारकारिणो भवन्ति ।

**अर्थ**—यह आत्मा महान कर्त्ता है और वडा उपद्रवी है । इतने पर भी यह समझना चाहिए कि ये सब विशेपण रस आत्मा के आरोप-परक हैं । क्योकि यह वास्तव मे विशुद्ध है । जिस प्रकार मन के साथ मिलकर ही हाथ, शरीर और इन्द्रियाँ आदि विकार करने वाली है । वस्तुत ये न विगाडते और न विगडते है । ठीक इसी प्रकार आत्मा की स्थिति है ।

( २५ )

पुनश्च मुक्तानवतारिण: समान्, वदन्ति ये ते भ्रमवादिनो जना ।
न कर्ममुक्तो जनिमावलम्बते, यतो हि जन्मास्ति विकर्मण. फलम् ॥

**अन्वय** —आचार्य जनभ्रान्ति निरस्यति—पुनश्च कतिपये ये मुक्तान् अवतारिण समान् वदन्ति, ते जना भ्रमवादिन. (सन्ति)। यतो हि कर्म-मुक्तः (जीव ) जनिम् न आवलम्बते, जन्म तु विकर्मण फलम् अस्ति।

**अर्थ**—आचार्यश्री जनभ्रान्ति को निरस्त करते है कि कुछ जो मुक्तो को अवतारी के समान बताते हैं, वे मनुष्य भ्रान्त हैं। क्योकि कर्ममुक्त जीव जन्म का कभी आलम्बन नही करता, जन्म तो विकर्म का परिणाम है।

( २६ )

अनादिकालात् समटन्त्यनेकश , नितान्तमात्मान इतस्तत: परे ।
इतीदृशोऽसीमित सख्यका इमे, वदन्ति ते केवलिनो महाशया ॥

**अन्वय.**—अनेकश परे आत्मान अनादिकालात् इतस्तत नितान्त समटन्ति। ईदृश· आत्मान इमे असीमितसख्यका (सन्ति)। इति ते महा-शया केवलिन वदन्ति।

**अर्थ**—अनेकानेक अन्य आत्माएँ अनादिकाल से लेकर इधर-उधर सदा घूमती चली आ रही हैं। और ऐमी आत्माएँ ये असीमित सख्या की हैं—ऐसा वे महाशय जो केवलज्ञानी हैं, फरमाते हैं।

( २७ )

अथापरस्मिन्दिवसे महागुरु·, जनानुपेतान् विपयानुसारिणम् ।
क्रम समुल्लङ्घ्य सुवोधरीतित , सुयोगमाहागतजीवकर्मणो ॥

**अन्वयः**—अथ अपरस्मिन् दिवसे महागुरु अमरसिहः विपयानुसारि-ण क्रमम् उल्लङ्घ्य उपेतान् जनान् सुवोधरीतित आगतजीवकर्मणो. सुयोगम् आह।

**अर्थ**—तव फिर दूसरे दिन आचार्यश्री अमरसिहजी महाराज ने विपया-नुसारी क्रम को छोडकर आए हुए श्रावकों को समझाने के लिए सुवोधरीति से, उत्पन्न जीव और कर्म के सुयोग की व्याख्या करने लगे।

( २८ )

अयं हि जीव कुरुते शुभाशुभम्, स्वभावत कर्मफलं तथाप्नुते ।
इद महाश्चर्यकर तु दृश्यते, कृतेऽशुभे कर्माणि चेष्यते शुभम् ॥

**अन्वयः**—जीव हि अयम् शुभाशुभम् कुरुते, स्वभावत च जीव कर्मफलम् (अपि) तथा (एव) आप्नुते। किन्तु इद महाश्चर्यकर दृश्यते, यत् (जीवेन) अशुभे कर्माणि कृते सति शुभम् (फलम्) इष्यते।

**अर्थ**—यह जीव ही शुभ-अशुभ कर्म करता है और स्वभाव से जीव भी वैसा ही कर्मफल भोगता है। किन्तु यह महाश्चर्यकर हो ऐसा दिखता है कि जीव के द्वारा अशुभ कर्म किए जाने पर शुभ फल चाहता है।

( २९ )

न कर्म तं प्रेरयति स्वतो विधिम् विधातुमात्मानमिमं सदातनम् ।
स कर्मबद्धः शुभमेव वाऽशुभ्, विधि विधातु जगति प्रवर्त्तते ॥

**अन्वयः**—कर्म तम् इमं सदातनम् आत्मान स्वत विधि विधातु न प्रेरयति, किन्तु स कर्मबद्ध आत्मा जगति शुभ व अशुभविधि विधातु प्रवर्त्तते।

**अर्थ**—कर्म उस सदातन आत्मा को अपनी ओर से क्रिया करने के लिए प्रेरणा नही देता, किन्तु वह कर्मबद्ध आत्मा ससार मे शुभ अथवा अशुभ क्रिया करने के लिए प्रवृत्त होता है।

( ३० )

अतोऽयमर्थोभवति प्रभावितः, शुभाशुभैरेवहि कर्मपुद्गलै. ।
युतो भवन् जीव इति स्वयं तत, सुखी च दुखी परिणाममेत्यसौ ॥

**अन्वयः**—अत अयम् अर्थ प्रभावित भवति, यद्धि शुभाशुभै कर्मपुद्गलै युत भवन् जीव तत असौ 'अह सुखी वर्त्ते च अह दुखी वर्त्ते' इति परिणामम् एति।

**अर्थ**—इससे यह अर्थ सिद्ध हुआ कि शुभ और अशुभ कर्मो के पुद्गलो से युक्त हुआ जीव खुद 'मै सुखी हूँ और मैं दुखी हूँ' ऐसा परिणाम प्राप्त करता है।

( ३१ )

यथा हि जीवा विविधा इमे समे, महाविचित्रा प्रकृतिश्च निश्चिता ।
तथा तु कर्माणि समान्यनादय., विकल्पमेषा नहि जैनशासने ॥

अन्वयः—यथा हि इमे समे विविधा. जीवा. अनादय' वर्त्तन्ते तथा तु च महाविचित्रा निश्चिता प्रकृति. अनादि, समानि कर्माणि च अनादीनि वर्त्तन्ते । जैनशासने एषा प्रकृति-कर्म-जीवानाम् (अनादिस्थितौ) विकल्प नहि (अस्ति)।

अर्थ—जिस प्रकार से ये सब अनेक जीव अनादि है, तो ठीक यह महाविचित्र सिद्धान्त सिद्ध प्रकृति भी अनादि है और सभी कर्म अनादि ही हैं। जैन शासन मे इन प्रकृति, कर्म और जीवो की अनादि स्थिति मे कोई विकल्प नही है।

( ३२ )

कषाययोगावथ कर्ममूलकौ, यदात्मना सार्धमथानयोर्द्वयो. ।
समागमोऽय प्रथित: स बन्धक:, कषायिनोऽन्ये गणितादस्तदन्यत् ॥

अन्वयः—कषाययोगौकर्मबन्धस्य हि मूलम् स्त., यदा आत्मना सार्धम् अनयो: द्वयो' कषाय-योगयो: समागम (भवति), अय स' एव बन्धक: बन्ध एव वा प्रथित विद्यते। कषायिनः (अपि) अन्ये गणिता. सन्ति तदन्यत् अस्ति ।

अर्थ—कषाय और योग ये दोनो बन्ध की मूल है। जब आत्मा के साथ कषाय और योग इन दोनो का समागम होता है, तब वही बन्ध कहा जाता है। कषायी भी गिने हुए हैं, किन्तु वह अभी प्रतिपाद्य नही है।

( ३३ )

अयं सदात्मा सकलैः समन्वितै., सुदर्शन-ज्ञानचरित्रकर्मभिः ।
विमुच्यतेऽत: श्रमणा इमे समे, निरन्तर ता त्रितयीमुपासते ॥

अन्वय —सकलैः समन्वितै सुदर्शन ज्ञानचरित्रकर्मभि. अयम् आत्मा सदा विमुच्यते । अतएव इमे समे श्रमणा. ता त्रितयीम् निरन्तरम् उपासते ।

अर्थ—सभी सम्मिलित सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान और सम्यक्चरित्रकर्मों से यह आत्मा शुद्ध हो जाती है। इसीलिये ये सब श्रमणजन उस त्रितयी की निरन्तर उपासना करते हैं।

( ३४ )

तत· प्रशस्तोज्ज्वलकीर्त्तिमण्डलम्, समे जना दर्शनलाभलालसाः ।
मुनिं समावृत्य गुणाञ् जिघृक्षव·, स्तुवन्ति देवेन्द्रमिवेन्द्रवन्दिनः ।।

**अन्वयः**—तत समे दर्शनलाभलालसा गुणान् जिघृक्षवः जना. प्रशस्तोज्ज्वल कीर्त्तिमण्डल मुनिम् आचार्यम् अमरसिंहम् समावृत्य इन्द्र-वन्दिन इव देवेन्द्रं स्तुवन्ति ।

**अर्थ**—आचार्यश्री के उपदेश समाप्त होने पर—सभी दर्शन के लाभ की इच्छा रखने वाले गुणो के जिघृक्षु श्रावकजन पवित्र कीर्त्ति से व्याप्त मुनि आचार्य श्रीमान् अमरसिंहजी महाराज को घेर कर इन्द्र के वन्दियो के समान देवेन्द्र की स्तुति करने लगे ।

( ३५ )

रसस्य विस्तारवती सरस्वतीम् ,
प्रवाहयन्ति श्रुतितत्त्ववेदिन ।
अहं यदास्या· पयसो जिघृक्षया ,
स्खलामि तस्यां कवयो हसन्ति ते ।।

**अन्वयः**—श्रुतितत्त्ववेदिन कवय रसस्थ विस्तारवतो-सरस्वती प्रवाहयन्ति, यदा अहं अस्याः सरस्वत्या पयसो जिघृक्षया अस्मि तदा तस्या स्खलामि, अत. ते हसन्ति ।

**अर्थ**—श्रुति के तत्त्व के वेत्ता कविजन रस की विस्तारवती सरस्वती, वहाने लगे । जब मैं इस सरस्वती के जल को लेने की इच्छा से तैयार होता हूँ, तब उस सरस्वती मे खिसल पडता हूँ, इससे वे हँसते हैं ।

इति श्रीमता राजस्थानकेसरिणा पण्डितरत्नेन
उपाध्याय पदालङ्कृतेन पुष्करमुनिना विरचिते
श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्ये
**सप्तम सर्गः**

❀

# अष्टमः सर्गः

( १ )

सदोरकर्णाश्रितपत्तिमन्मुखम्, गुरुं तमूर्णौघधराधिकन्धरम् ।
तडिच्छटाक्षुण्णपटीविशेषया, विभान्तमेनं मुनयो नमन्ति ते ॥

अन्वयः—तम् ऊर्णौघधराधिकन्धर सदोर - कर्णाश्रितपत्तिवन्मुख तडिच्छटाक्षुण्णपटीविशेपया, विभान्तम् एन गुरु ते मुनय. नमन्ति ।

अर्थ—उन ऊन के ओघ को रखने वाले साधन को कन्धरा पर धारण कर रखा है जिन्होने ऐसे, डोरे के साथ कर्णों से आश्रित पत्ति वाला है मुख जिनका ऐसे, विजली की छटा निरन्तर स्थिर हो पछेवडी से चमकते हुए इन गुरुदेव को वे मुनिजन जो आपश्री के शिष्य है, वन्दना करने लगे ।

( २ )

ततः क्रियां नित्यविधिप्रतिष्ठितां, प्रलेखनां कर्त्तुमिमां प्रवर्त्तते ।
तथा मुनीश्चापि यथोदितामसौ, विशेषत प्रेरयितुं मुनीश्वरः ॥

अन्वय.—तत असौ मुनीश्वर नित्यविधिप्रतिष्ठिता क्रिया प्रलेखनाम् इमा कर्त्तुं तथा च मुनीन् यथोदिता कर्त्तुम् विशेपत प्रेरयितु प्रवर्त्तते ।

अर्थ—तदनन्तर वे आचार्यश्री नित्यविधि के रूप से प्रतिष्ठित क्रिया प्रलेखना को करने के लिए, तथा और मुनियो जैसा कि कहा गया है, करने के लिए विशेपत· प्रेरित करने के लिए प्रवृत्त हुए ।

( ३ )

प्रलेखनान्ते समयेन भाविनीम्, असौ विधातुं ननु वाह्यभूमिकाम् ।
मुनीन् समाहूय विनोदयन्मुनि , प्रयातुमिच्छासदृश तदुक्तवान् ॥

अन्वयः—प्रलेखनान्ते असौ मुनि समयेन भावनी वाह्यभूमिका विधातु मुनीन् समाहूय ननु इच्छासदृश प्रयातु तत् विनोदयन् उक्तवान् ।

अर्थ—प्रलेखना के वाद उन मुनि महाराज ने समय मे होने वाली वाह्य भूमिका को करने के लिए मुनियो को वुलाकर अव इच्छानुसार जाने के लिए (तैयार हो जाइये) यदि शङ्का हो तो, ऐसा विनोद करते हुए ।

---

सर्गेऽस्मिन्नपि 'वंशस्था' एवास्ति । लक्षण तूक्तमेवपूर्वम् ।

( ४ )

उपस्थितानानयितुं मुनीनयम्, प्रवर्त्तयन् वाचमवोचदालयान् ।
तदा हि प्राप्तु प्रतियन्तु गोचरीम्, विकीर्णकेशच्छुरितामलच्छवि ॥

**अन्वयः**—तदा विकर्णकेशच्छुरितामलच्छवि अयम् आचार्य. उपस्थितान् मुनीन् प्रवर्त्तयन् गोचरीम् आनयितुम् आलयान् प्राप्तु प्रतियन्तु हि वाचम् अवोचत् ।

**अर्थ**—तव उपस्थित मुनियो को प्रवृत्त करते हुए, विखरे से केशो की छिटकती हुई स्वच्छ छवि वाले इन आचार्यश्री ने गोचरी लाने के लिए घर-घर पहुँचने को जाइये, इस प्रकार वात कही ।

( ५ )

गृहं गृह यन्ति यथाप्रकल्पितम्, विधातुमिच्छासदृशी च गोचरीम् ।
विधाय सर्वे मुनयो यथाव्रतम्, इमामि मे ते प्रतियन्त्युपाश्रयम् ॥

**अन्वयः**—ते सर्वे मुनय यथा प्रकल्पित इच्छासदृशी च गोचरी विधातु गृह गृह यन्ति, इमे मुनय. इमा गोचरी यथाव्रतम् विधाय उपाश्रयम् प्रतियन्ति ।

**अर्थ**—गुरुदेव के आदेश से वे सव मुनिजन प्रकल्पित के अनुसार इच्छानुकूल गोचरी करने को घर-घर पहुँचते हैं। ये मुनिजन गोचरी को व्रत के अनुसार कर उपाश्रय लौटते हैं ।

( ६ )

उपाश्रय प्राप्य नता इमे समे, धरन्ति पात्राणि गुरोस्तदान्तिके ।
मुनीश्वरस्तान्यवलोक्य सस्मितम्, पुनर्गुरुस्तानशितुं समुक्तवान् ॥

**अन्वय**—तदा उपाश्रय प्राप्य इमे समे नता मुनय गुरो' अन्तिके पात्राणि धरन्ति। पुन मुनीश्वर गुरु तानि पात्राणि सस्मितम् अवलोक्य तान् मुनीन् अशितु समुक्तवान् ।

**अर्थ**—तव उपाश्रय पहुँचकर ये सव नम्र मुनिजन गुरु पास मे अपने पात्रो को रख देते हैं। फिर आचार्य गुरुदेव ने उन पात्रो को मुस्कान के साथ देखकर उन मुनियो को अशनार्थ आदेश किया ।

( ७ )

ततो दिनान्ते समये प्रतिक्रमम्, विधिं विधातु समुपस्थिता इमे।
कृते विधौ ते मुनयः सुभावत, गुरुं महात्मानमिमं व्युपासते ॥

अन्वयः—तत इमे मुनय दिनान्ते समये प्रतिक्रम विधि विधातु समुपस्थिता (अभवन्)। विधौ कृते सति ते मुनय सुभावत इम महात्मान गुरु व्युपासते।

अर्थ—तदनन्तर दिनान्त समय पर ये मुनिजन प्रतिक्रम (प्रतिक्रमण) विधि का सम्पादन करने के लिए उपस्थित हुए। प्रतिक्रमण के समाप्त होने पर वे मुनिजन श्रद्धा से इन महात्मा गुरुदेव की विशेप उपासना करने लगे।

( ८ )

विशिष्ट सेवासमये महाशया, गुरो सकाशे विविधाशयाश्रयाम्।
अशोपशङ्का शमनाय मानसीम्, विरोधिशङ्कामधिगन्तुमीशते ॥

अन्वय—महाशया (मुनय) विशिष्ट सेवासमये अशेपशङ्काशमनाय गुरो सकागे मानसी विविधाशयाश्रया विरोधिशङ्काम् अधिगन्तुम् ईशते।

अर्थ—गम्भीर हृदय के मुनिजन विशिष्ट सेवा के समय पर सम्पूर्ण सन्देहो को शान्त करने के लिए गुरुदेव के पास मे मन मे सम्बन्ध रखने वाली अनेक अभिप्राय हैं आश्रय जिसके विरोधियो की शङ्का को समझने के लिए समर्थता प्राप्त करते हैं।

( ९ )

ततश्शयान श्रुतिशेमुषापति, विरोधिशङ्काशमनाय सुन्दरम्।
विचाररत्नं सकलं प्रदेवितुम्, मुनीशवर्यो निकषं व्यबोधयत् ॥

अन्वय—तत शयान श्रुतिशेमुषीपति मुनीशवर्य्य विरोधिशङ्काशमनाय सुन्दर सकल विचाररत्न-प्रदेवितु निकषम् व्यवोधयत्।

अर्थ—तदन्तर पीढे हुए श्रुतिवुद्धि के स्वामी आचार्य महाराज ने विरोधियो के सन्देहो को शान्त करने के लिए सुन्दर कलाओ के साथ विचार रूपी रत्न को उत्तेजित करने के लिए कसौटी वतादी।

( १० )

विलक्षण तं निकषं विबुऽध्यते, निषेदिवासोऽतिशयं व्यलासिषुः ।
परस्परं नाम हसन्ति सस्मयम्, कियन्महत्त्वं परम हि नो गुरोः ।।

अन्वय—ते मुनय त विलक्षण निकष विबुध्य निषेदिवास सन्त अतिशय व्यलासिषु । (ते च मुनय ) परस्पर-सस्मय हसन्ति, यत् न. गुरोः हि कियत् परम महत्व नाम ।

अर्थ—वे मुनिजन उस अनोखी कसौटी जानकर बैठे-बैठे अतिशय की चर्चा कर उठे । और वे ही मुनिजन मुस्कान के साथ परस्पर मे हँसने लगे कि हमारे गुरुदेव का कितना वडा महत्व है । जिसको हम अब तक नही समझ पाए, यह व्यङ्ग्यार्थ है ।

( ११ )

अहर्निशं सयमिना सतामिमम् क्रमं निरीक्ष्यातिशयं शरीरिणाम् ।
समे परं विस्मितमानसा इमे, जना प्रशसन्ति जिनेन्द्रशासनम् ।।

अन्वय.—शरीरिणा सयमिना सताम् अहर्निशम् इमम् अतिशय क्रम-निरीक्ष्य इमे समे विस्मितमानसा. जना जिनेन्द्रशासन परप्रशसन्ति ।

अर्थ—शरीरधारी सयमी सन्तो के रात-दिन इस अतिशय क्रम को देखकर ये सव आश्चर्यचकित मनुष्य जिन भगवान् के प्रज्ञप्त धर्म की प्रशसा करते है और कहते है कि धर्म हो तो ऐसा (धर्म) हो ।

( १२ )

इदं महाश्चर्यकरं सुजीवनम्, यशश्च दिल्लीप्रतिसद्म विस्तृतम् ।
प्रसङ्गशङ्काङ्कुरयुक्तिमद्वच, जनायथेच्छं कथयन्ति चानिशम् ।।

अन्वयः—इद महाश्चर्यकर सुजीवनम्, यशश्च दिल्लीप्रतिसद्म विस्तृत जातम् । जना च यथेच्छ प्रसङ्गशङ्काङ्कुरयुतिमत् वच अनिश कथयन्ति ।

अर्थ—यह मुनिजन-सम्वन्धी अत्यन्त आश्चर्यजनक प्रशस्त जीवन और यश दिल्ली नगर के घर-घर मे फैल गया । और जनता क्रम से सन्देह पर सन्देह जोडे हुए कथानक इच्छानुसार हमेशा सुनाने लगे ।

( १३ )

यदा समेषा विषयीभवन्नयम्, महामुनिर्गौरव-सौरभं वहन् ।
तदाऽनुभूतो यवनाधिभूभृता, बहादुरेणावगतश्च संश्रुत. ॥

अन्वयः—गौरव-सौरभ वहन् यदा समेषा विषयीभवन् अय महामुनि (अभवत्)। यदा यवनाधिभूभृता बहादुरेण (अपि) अयम् अनुभूत , अवगत. सश्रुत च जात ।

अर्थ—गौरव की सुगन्ध को वहन करते हुए जब सभी के विषय जैसे बने ये आचार्यजी महाराज मुगल बादशाह बहादुरशाह के द्वारा भी आपश्री अनुभूत, अवगत और सश्रुत हुए।

( १४ )

तदायमासीच्च बहादुरोऽधिप तनूजनेर्गर्भकथाव्यथाधर ।
अतो महाक्रोधवशेन तेन सा, तनूजनिर्मृत्युपथाय कल्पिता ॥

अन्वय—तदा च अयम् अधिप' बहादुर तनूजने गर्भकथा व्यथाधर आसीत्। अत महाक्रोधवशेन तेन बहादुरेण सा तनूजनि मृत्युपथाय कल्पिता (अभवत्')।

अर्थ—और उस समय यह बादशाह बहादुरशाह पुत्री के गर्भ की कहानी की व्यथा को धारण किए हुए था। इसमे अत्यन्त क्रोध के अधीन हुए उस बहादुरशाह ने उस पुत्री को मृत्युदण्ड सुना दिया था।

( १५ )

अनेक यत्नैरवबोधितोऽप्यसौ, दृढोऽभवद् दण्डमिमं व्यवस्थितुम् ।
तदा स्थितोऽयं निकषा बहादुरम्, न्यवेदयत्त खिवसी महोदय ॥

अन्वयः—(यदा) असौ अनेकयत्नै अवबोधित. अपि इम दण्ड व्यवस्थितु दृढ अभवत्। तदा बहादुर निकषा स्थित अय खिवसीमहोदय त बहादुरशाह न्यवेदयत्।

अर्थ—वह अनेक यत्नो से समझाया-बुझाया हुआ भी इस मृत्युदण्ड की व्यवस्था करने के लिए जब दृढ रहा, तब बहादुरशाह के पास बैठे हुए दीवान खिवसीजी ने उस बहादुरशाह से निवेदन किया।

( १६ )

प्रसिद्धभण्डारिकुलावतंसक , महीभृतो योधपुरस्य कारणात् ।
अय प्रमन्त्री खिवसी महोदय , बहादुरं सम्मिलितु तदागमत् ।।

**अन्वयः**—तदा अय प्रसिद्ध भण्डारिकुलावतसक प्रमन्त्री खिवसी-महोदय जोधपुरस्य महीभृतो कारणात् बहादुर सम्मिलितु आगमत् ।

**अर्थ**—तब उस समय ये प्रसिद्ध भण्डारी कुल के भूषण दीवान श्री खिंवसीजी जोधपुर के महाराज की वजह से बहादुरशाह से मिलने के लिए आए थे ।

( १७ )

बहादुरं तं युवतिद्वयेऽप्यसौ, रिरंसुके गर्भ उपात्तविग्रह ।
भवत्यहो मे गुरुदेव उक्तवान्, निवेदयन्नेवमभाषतेति स ।।

**अन्वय**—रिरसुके युवतिद्वये सति असौ उपात्तविग्रह गर्भ अपि भवति एवम् अहो मे गुरुदेव उक्तवान् इति निवेदयन् स खिवमीमहोदय त बहादुरम् अभापत ।

**अर्थ**—कामार्त्त युवतिद्वय के होने पर यह शरीरधारी गर्भ भी होता है, इस प्रकार अहो मेरे गुरुदेवश्री ने फरमाया है—ऐसा निवेदन करते हुए उन खिंवसीजी ने उस बहादुरशाह से कहा था ।

( १८ )

अथेति सत्यं यदि ते भवेदिदम्, तदादिशत्सोऽविरतं प्रतीक्षताम् ।
वध सुतायाः कृमिजं परीक्षितुम्, किमेति तथ्यं वचसश्च ते गुरो ।।

**अन्वय**—अथ ते इद सत्य यदि भवेत् तदा स सुतायाः वधम् अविरतं प्रतीक्षताम् इति कृमिज गर्भं परीक्षितुम् आदिशत् । ते गुरो च वचस. किं तथ्यम् एति ।

**अर्थ**—यदि कही तेरा यह सत्य हो—इस आशङ्का से उस समय उस बहादुर-शाह ने पुत्री के कत्ल की अब प्रतीक्षा करो—ऐसा कृमिज गर्भ की परीक्षा करने के लिए, आदेश किया और तेरे गुरु के वचन का क्या तथ्य प्राप्त होता है ? यह भी ज्ञात हो जायेगा यह व्यङ्ग्यार्थ है ।

( १६ )

तथेति काले विगते यथोदितम्, गुरोर्वच: सत्यमियाय साम्प्रतम् ।
यतो हि सर्व.स बहादुरैर्जनै:, निरीक्षितो राजसगर्भज: स्वयम् ।।

अन्वय.—विगते काले गुरो यथोदित वच साम्प्रत सत्यम् इयाय । यतो स बहादुरै सर्वै जनै स्वय राजसगर्भज इति तथा निरीक्षित ।

अर्थ—समय बीतने पर गुरुदेव के कथनानुमार बात अब सत्य हुई । क्योंकि बहादुरशाह के साथ सभी मनुष्यो ने स्वय रज के गर्भ से पैदा ऐसा बताया हुआ देखा ।

( २० )

अत: स्वयं तद्वचसो यथायथम्, प्रभावमन्त करणे निधाय स. ।
बहादुरोऽसौ खिवसीसहायित: ददर्श देवेन्द्रगुरुं तदामरम् ।।

अन्वय:—अत स्वयं तद्वचस यथायथ प्रभावम् अन्त.करणे निधाय तदा स असौ खिवसीसहायित बहादुर देवेन्द्रगुरुम् अमर ददर्श ।

अर्थ—इसलिए स्वय उनके वचन के यथार्थ प्रभाव को अन्त करण मे रखकर तब खिवसीजी के साथ वही यह बहादुरशाह देवेन्द्र के गुरु अमरसिंहजी महाराज को देखने पहुँचा ।

( २१ )

दयानिधानं यशसोऽमलच्छविम्, विकारगम्भीरसमुद्रमज्जितम् ।
जनोघमुत्तारयितुं धृतव्रतम्, तदानमत्तं मुनिपुङ्गवं नृप: ।।

अन्वय —तदा नृप बहादुरशाह त दयानिधान यशस अमलच्छविं विकारगम्भीरसमुद्रमज्जित जनौघम् उत्तारयितु धतव्रत मुनिपुङ्गवम् अनमत् ।

अर्थ—तब राजा बहादुरशाह ने उस परम दयालु, यश की पवित्र मूर्त्ति, विकार के गम्भीर समुद्र मे डूबे हुए जनसमुदाय को पार उतारने के लिए व्रत धारण करने वाले आचार्यश्री अमरसिंहजी महाराज को नमस्कार किया ।

( २२ )

महामुनीन्द्रादमरादिहागतात्, तदायमात्मानमुपेत्य शिष्यताम् ।
उपस्थिते सन्मुनिमण्डलेऽमले, गुरोर्हि भक्तं समघोषयत् स्वयम् ॥

अन्वय —इह आगतात् महामुनीन्द्रात अमरात् शिष्यताम् उपेत्य तदा उपस्थिते अमले सन्मुनिमण्डले अयम् आत्मान गुरो भक्त स्वय हि समघोषयत् ।

अर्थ—यहाँ पधारे हुए आचार्य श्री अमरसिंहजी महाराज से शिष्यता प्राप्त कर तव उपस्थित पवित्र सन्मुनिमण्डल के रहते हुए इस वहादुरशाह ने अपने आपको गुरुदेव का भक्त स्वय ही घोषित किया ।

( २३ )

तदा दयालुर्मुनिपुङ्गवोऽधिपम्, बहादुर पृच्छति धर्ममङ्गलम् ।
नृप. प्रसन्नो दयया मुनेरिमम्, गुरुं समादेशयितु न्यवेदयत् ॥

अन्वय —तदा दयालु मुनिपुङ्गव अधिप वहादुर धर्ममङ्गल पृच्छति । मुने दयया प्रसन्न नृप· इम गुरु समादेशयितु न्यवेदयत् ।

अर्थ—उस समय दयालु आचार्यश्री ने राजा वहादुरशाह से धर्म-मङ्गल की पूछताछ की । मुनि की दया के कारण प्रसन्न हुए राजा ने आदेश करने के लिए निवेदन किया ।

( २४ )

सदाप्रसन्नेन सतामुना हृदा, बहादुरोऽय दयितुं च जीवितम् ।
प्रजाजनं धर्मपथेन सेवितुम्, प्रणोदितोऽभूद् भृशमानतस्ततः ॥

अन्वयः—तत अमुना सदा प्रसन्नेन सता भृशम् आनत वहादुर जीवित हृदा दयितु प्रजाजन च धर्मपथेन सेवितु प्रणोदित अभूत् ।

अर्थ—तदनन्तर इन सदा प्रसन्न सन्त के द्वारा परमविनीत यह वहादुरशाह जीवित पर दया रखने के लिए और प्रजा को धर्म के मार्ग से पालने के लिए प्रेरित हुआ ।

( २५ )

गुरोर्यथादेशमहं यथायथम्, विधातुमेवं प्रयतेय शासने ।
विना निदेशं यदि राज्यशासने, हस्तस्य न क्षेपमहं सहे पुन ॥

अन्वयः - अहं गुरो यथादेश विधातु शासने यथायथम् एव प्रयतेय। यदि राज्यशासने निदेश विना (हस्तक्षेपो भवति), तदा अह पुन. हस्तस्य क्षेप न सहे।

अर्थ—मैं गुरुदेव के आदेश के अनुसार करने के लिए शासन म जैसा चाहिए वैसा ही प्रयत्न करूँगा। यदि राजा के शासन मे विना निदेश के हस्तक्षेप होता है, तव मैं उस हस्त के क्षेप को नही सह सकता।

( २६ )

अयं हि भण्डारिपदाभिशंसित, ततः प्रसङ्गानुमितेन चेतसा ।
गुरोर्मरुं देशमितः प्रतीरणम्, व्यजिज्ञपत्तं पृथिवीपुरन्दरम् ॥

अन्वय.—तत प्रसङ्गानुमितेन चेतसा भण्डारिपदाभिशसित. अय खिवसी महोदय, इत गुरो ईरणम् मरु देश प्रति भविष्यति इति त पृथिवी-पुरन्दर व्यजिज्ञपत्।

अर्थ—तव फिर प्रसङ्ग से अनुमित चित्त से भण्डारिपदोक्त इन्ही खिवसीजी ने—यहाँ से गुरुजी का विहार मारवाड की ओर होगा ऐसा उस वादशाह वहादुरशाह को ज्ञात कराया।

( २७ )

अत. प्रशंसासहितेन चेतसा, समादिशत्त खिवसीमहोदयम् ।
गुरो यदृच्छासहित व्यवस्थितुम्, मरोर्धराधीशमह स्वतोऽलिखम् ॥

अन्वयः—अत (स) वहादुरशाह प्रशसासहितेन चेतसा त खिवसी महोदय समादिशत्—यत् अह स्वत मरो धराधीशम् गुरो यदृच्छासहित व्यवस्थितुम् अलिखम्।

अर्थ—इसलिए उस वहादुरशाह ने मय प्रशसा के हृदय से उन खिवसीजी को सूचित किया कि गुरुदेव की मर्जी के साथ प्रवन्ध करने के लिए मैंने स्वय मारवाड को लिख भेजा है।

( २८ )

यथेच्छमिच्छुर्गमनस्य चेद् भवेत्, तदेव नेदं समभीप्सितं मम ।
यतो हि सन्तः सततोपकारिण सदा सता दर्शनमिच्छवो वयम् ॥

**अन्वय**—अग्रेऽपि शाहस्त सूचयति—चेत् यथेच्छ गमनस्य गुरु इच्छु भवेत् तदा एव (अहमेतत्कर्त्तुमिच्छामि, किन्तु) इद मम समभीप्सित न (अस्ति)। यतो हि सन्त सततोपकारिण भवन्ति, अत वय सदा तेषा सता दर्शनम् इच्छव स्म ।

**अर्थ**—आगे भी बहादुरशाह सूचित करता है कि यदि इच्छानुसार पदार्पण के गुरुदेव इच्छुक हो, तभी मैं यह किया चाहता हूँ, किन्तु यह मेरा चाहा हुआ नही है। क्योकि सन्त निरन्तर उपकारी होते है। अत हम सदा उन सन्तो के दर्शनाभिलापी रहते हैं।

( २९ )

अत. स्थिति दूरहितार्थसाधने, विचार्य मन्त्री खिवसीमहोदय ।
विधौ गुरु योजयितुं हिताय तम्, विनेतुमेव यतते निरन्तरम् ॥

**अन्वयः**—अत स्थिति विचार्य मन्त्री खिवसी महोदय दूरहितार्थ-साधने विधौ हिताय त गुरु योजयितुम् एव विनेतु निरन्तर यतते ।

**अर्थ**—इसलिए स्थिति को देखकर दीवान खिवसीजी साहब दूरगामी फल-वाले कार्य के लिए अपने गुरुदेव को योजित करने के लिए ऐसी विनति मे ही लगे रहते थे।

( ३० )

यतोऽपि सत्यं यदि वर्त्तते पुन, तथापि कार्य समतीव दुष्करम् ।
मरोर्धरायां यतय प्रपञ्चिन., किमप्यपूर्वं तनुयुर्विडम्बनम् ॥

**अन्वय**—यदि अपि सत्य वर्त्तते, तथापि कार्य समतीव दुष्करम् अस्ति। यत प्रपञ्चिन यतय मरो धराया सन्ति, (ते) किमपि अपूर्व विडम्बन तनुयु ।

**अर्थ**—यद्यपि सत्य है, तथापि कार्य बहुत ही कठिन है। क्योकि प्रपञ्ची यतिजन मारवाड की भूमि पर रहते हैं। वे कुछ भी अपूर्व विडम्बना फैला देंगे।

( ३१ )

अथ प्रबन्धाय हितप्रयोजने, विहारकार्ये परमोपयोगिनम् ।
पुनस्तमादेशमुपाय हेतुकम्, प्रलभ्य हर्षं भजते महोदय. ॥

अन्वयः—अथ हित प्रयोजने विहारकार्ये प्रबन्धाय त परमोपयोगिनम् उपायहेतुकम् आदेश प्रलभ्य पुन महोदय हर्षं भजते ।

अर्थ—बहादुरशाह के लिखित आदेश मिलने पर— हित-उपकार प्रयोजन वाले विहारकार्य के विषय मे प्रबन्ध करने के लिए उस परम उपयोगी उपायरूप हेतु आदेश को प्राप्त कर फिर दीवान खिवसी महोदय प्रसन्न हुए ।

( ३२ )

यतो मरो ते यतयः प्रवञ्चका , विहारकार्ये दधति प्रसङ्कटम् ।
असूचयत्तं खिवसीमहोदयम्, मुनिर्महानेवमिद तु पूर्वतः ॥

अन्वय —यत महान् मुनि एवम् इद तु पूर्वत त खिवसी महोदयम् असूचयत् यत् मरो प्रवञ्चका यतय विहारकार्ये प्रसङ्कट दधति ।

अर्थ—क्योकि पूज्य मुनि महाराज ने इस प्रकार यह तो पहले ही इस दीवान खिवसी को सूचित कर दिया था कि मारवाड मे प्रवञ्चक यतिजन विहार-कार्य मे महान् सकट पैदा करते है ।

( ३३ )

पुनश्च हस्तीकृत सन्नियोजनम्, प्रबन्धमभ्येत्य दुरूहनिग्रहम् ।
पथा प्रयातु मरुदेशमुर्वरम्, धर्म व्यवस्थापयितु मुनिर्बभौ ॥

अन्वय —हस्तीकृत सन्नियोजन प्रबन्धम् अभ्येत्य पथा दुरूहनिग्रह मरुदेश प्रयातुम् उर्वर धर्मं व्यवस्थापयितु मुनि बभौ ।

अर्थ—हस्तगत किया है सुन्दर नियोजन जिसका ऐसे प्रबन्ध को अधिगत मार्ग मे अतर्कित है निग्रह जिसका ऐसे मारवाड देश को पहुँचने के लिए उपजाऊ धर्म को व्यवस्थित करने के लिए मुनिश्री दमक उठे ।

( ३४ )

भ्रान्तं तथापि महिमानमुपेयिवांसम् ,
जैन जन निगदितु' मुनय परे ते ।
सन्तीति त मुनिजनेषु परोऽहमेकः ,
शक्नोमि तत्किमपि वक्तुमल परेण ॥

**अन्वयः**—'ते परे मुनय सन्ति' इति मुनिजनेषु पर एक अहम् त भ्रान्त तथापि महिमानम् उपेयिवास जैन जन निगदितु शक्नोमि, तत् किं परेण अपि वक्तुम् अलम् ।

**अर्थ**—'वे दूसरे मुनिजन हैं' ऐसा मुनियो मे एक ही हूँ, जो उस भ्रान्त इतने पर भी प्रसिद्ध जैन जन को कहने के लिए समर्थ हूँ । क्या वह दूसरे भी कहा जा सकता है । अर्थात् नही ।

( ३५ )

लोका दिगम्बरमुनिं धृतशुक्लवस्त्रम् ,
जानन्त्यपि प्रतिमुनिं न पर तमन्यम् ।
साधोरुपासकमिमं श्रितवक्त्र-पत्तिम् ,
जानन्तु तं मुनिरह प्रयते मरौ ते ॥

**अन्वय**—लोका दिगम्बर मुनिं जानन्ति, धृतशुक्लवस्त्र मुनिम् प्रति अपि जानन्ति, (किन्तु) त धृतशुक्लवस्त्रम् अन्यम् श्रिततुण्डपत्ति साधौ उपासकम् इम पर मुनिं न जानन्ति । मुनि· अह मरौ त मुनि ते लोका जानन्तु' (इति) प्रयते ।

**अर्थ**—मनुष्य दिगम्बर मुनि को जानते है, शुक्लवस्त्रधारी मूर्त्तिपूजक मुनि को भी जानते हैं, किन्तु उस शुक्ल वस्त्रधारी दूसरे मुखपति वाले श्रमणोपासक इस दूसरे अर्थात् विशिष्ट मुनि को नही जानते । मुनि अमरसिंह मैं 'मारवाड मे भी उस मुनि को वे मनुष्य जानें' ऐसा प्रयत्न करता हूँ ।

इति श्रीमता राजस्थानकेसरिणा पण्डितरत्नेन
उपाध्याय पदालङ्कृतेन पुष्करमुनिना विरचिते
श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्ये
**अष्टम सर्गः**



# नवमः सर्गः

( १ )

ये सन्ति देवसदृशो गरिमाणमाप्तम् ,
धर्मं प्रतिष्ठितमरे लघिमानमन्ये ।
प्राप्तुं चरन्ति विकृतान् यतिनो जनास्तान् ,
रोद्धुं कृतोद्यमसमांस्तु मुनीन् नमामि ॥

**अन्वय** —ये देवसदृश सन्ति, (ते मुनय ) गरिमाणम् आप्त प्रतिष्ठित धर्मं प्राप्तु चरन्ति, अरे अन्ये यतिन तु (तमेव) धर्मं लघिमान प्राप्तु चरन्ति। तान् विकृतान् यतिन जनान् रोद्धु ये कृतोद्यमसमा मुनय. सन्ति, तान् देवसदृश कृतोद्यमसमान् मुनीन् (पुष्कर मुनि ) अह नमामि।

**अर्थ**—जो देवो के समान हैं, वे मुनिजन गौरवापन्न प्रतिष्ठित धर्म को प्राप्त करने के लिए आचरण करते हैं, दु ख है कि दूसरे यतिजन तो उसी धर्म को लाघव प्राप्त हो, ऐसा आचरण करते है, ऐसे उन विकृत यतिजन को रोकने के लिए जो कृतोद्यम सदृश मुनिजन रहे, ऐसे उन देवतुल्य कृत प्रयत्न जैसे मुनियो को (पुष्कर मुनि) मैं प्रणाम करता हूँ।

( २ )

आसीदसौ जयपुरस्य कथानकेन ,
लोकेऽपि सिद्ध इव भूमिगत· प्रतीत. ।
भक्ता इमं त्वमरसिंह मुनिं मुनीशम् ,
नन्तुं गुरोश्चरणयो समुपागमंस्ते ॥

**अन्वयः**—लोके जयपुरस्य कथानकेन अपि भूमिगत सिद्ध इव असौ प्रतीत आसीन्। ते भक्ता तु गुरो चरणयो नन्तुम् इम मुनीशम् अमरसिंह मुनि समुपागमन्।

**अर्थ**—ससार मे जयपुर के कथनोपकथन से भी भूमि पर पधारे हुए सिद्ध के समान जान लिए गये थे। वे भक्त तो गुरुदेव चरणो मे प्रणाम करने के लिए इन आचार्यश्री अमरसिंहजी के पास पहुँचे थे।

---

सर्गेऽस्मिन् 'वसन्ततिलका त्भी जौ गौ।'

( ३ )

जातो महान् जयपुरे पटवाकुलीन: ,
श्रीरङ्गलालधनिक· कुरुते प्रतिज्ञाम् ।
द्रव्यस्य संग्रहमतस्त्वधिक न कुर्याम् ,
सीमां तदा पुनरय यतते निकृष्टाम् ।।

**अन्वयः**—जयपुरे जात. पटवाकुलीन महान् श्रीरङ्गलालधनिक प्रतिज्ञा कुरुते यद् (अह) तु द्रव्यस्य सग्रहम् अधिक न कुर्याम् । अत तदा अयम् (द्रव्यस्य) पुन सीमा निकृष्टा यतते ।

**अर्थ**—जयपुर मे उत्पन्न हुए पटवा वश के वडे धनी श्री रगलालजी ने प्रतिज्ञा की कि गुरुदेव ! अब मैं तो धन का सग्रह अधिक नही करूँगा । इसलिए ये द्रव्य की सीमा वहुत कम करने का प्रयत्न करने लगे ।

( ४ )

बोध्योऽभवन्ननु पुनर्मुनिनामुनासौ ,
द्रव्यस्य सग्रहमिम ननु शोचय त्वम् ।
यस्माददः समधिक धनमेतदेवम् ,
दानेऽधिक पुनरतो व्ययमेतु नित्यम् ।।

**अन्वयः**—पुन अमुना मुनिना असौ धनिक श्रीरगलाल बोध्यः अभवत्, यत्ननु त्वम् इम द्रव्यस्य सग्रह शोचय । सीमा सकुचिता न कुर्या इत्यर्थ । यस्मात् अद समधिक धन (भवेत्) अत एवम् एतत् धन दाने अधिक व्यम् नित्य पुन एतु ।

**अर्थ**—सेठजी के भाव को समझते हुए उन मुनि महाराज के द्वारा उनको समझाया गया कि तुम इस द्रव्य के सग्रह की सीमा सोच लो । जिससे कि यदि यह धन अधिक होगा तो फिर वह दान आदि मे दिया जा सकेगा और पुण्य का कार्य चलता रहेगा ।

( ५ )

सर्वे तदानुभविनोऽस्य महामुनेस्ते ,
संवीक्ष्य तस्य विभव क्षणशोविवृद्धम् ।
श्री रंगलालधनिकस्य मनोरहस्यम् ,
सीमाभि-भंग करणे प्रकट प्रथन्ते ।

अन्वयः—तदा ते सर्वे अनुभविन तस्य श्री रङ्गलालधनिकस्य क्षणश विवृद्ध विभव सवीक्ष्य अस्य महामुने सीमाभिवृद्धिकरणे मनोरहस्य प्रकट प्रथन्ते ।

अर्थ—तब वे सब अनुभवी पुरुष, श्रीरगलाल धनाढ्य के क्षण-क्षण मे बढते हुए धन-सम्पत्ति आदि को देखकर इन आचार्यश्री के द्रव्य सग्रह की सीमा के बढवाने करने मे मन के रहस्य को प्रकट करने लगे ।

( ६ )

साक महामुनिरयं मुनिमण्डलेन ,
प्रस्थाय चिच्छति पुनर्नगरादितस्तम् ।
मध्येगतं त्वजयमेरुमपीह दृष्ट्वा ,
चण्डावल प्रति पुर त्वरया विहर्त्तु म् ॥

अन्वयः—सम्प्रति अय महामुनि मुनिमण्डलेन साकम् इत नगरात् प्रस्थाय पुन इह तु त मध्येगतम् अजयमेरुम् अपि दृष्ट्वा चण्डावल पुर प्रति विहर्त्तु म् इच्छति ।

अर्थ—सम्प्रति ये आचार्यश्री अपने मुनि मण्डल के साथ इस जयपुर नगर से प्रस्थान कर और फिर वहाँ पर उस इतिहास प्रसिद्ध मध्यवर्त्ती अजमेर को देखकर चण्डावल ग्राम को ओर विहार की इच्छा करने लगे ।

( ७ )

श्रीमन्मुनीन्द्रमुनिशुभ्रपदारविन्दम् ,
चण्डावलं नगरक प्रति वृद्धिमेति ।
श्रुत्वेति हृष्टहृदयाः स्वजना विरेजु' ,
दु.ख शनैः पुनरिदं यतिभिर्विमृष्टम् ॥

अन्वयः—श्री मन्मुनीन्द्र मुनिशुभ्र पदारविन्द (कर्त्तृ) नगरक चण्डावल प्रति वृद्धिम् एति-इति श्रुत्वा हृष्टहृदया. स्वजना विरेजु । किन्तु यतिभि. पुन शनै इद दु.खमेव विमृष्टम् ।

अर्थ—श्रीमान् आचार्यश्री अमरसिंह मुनि के स्वच्छ अथवा पवित्र चरणकमल उपग्राम चण्डावल की ओर वढ रहे हैं—ऐसा सुनकर भक्तजन परम प्रसन्न हो उठे। किन्तु यतियो ने फिर धीरे-धीरे इसको दु ख ही माना अथवा सोचा।

( ८ )

स्थाने प्रभावमतुलं प्रसमीक्ष्य तीक्ष्णम् ,
तेषां मतौ विकृति सञ्ज्वलनं यतीनाम् ।
जातं ततो मनसि ते निरत ज्वलन्तः ,
मृत्यु मुने रचयितुं प्रयता अभूवन् ॥

अन्वयः—आचार्यस्य अतुल प्रभाव स्थाने तीक्ष्णम् प्रसमीक्ष्य तेषा यतीना मतौ विकृतिसञ्ज्वलन जातम्, तत ते मनसि निरत ज्वलन्त. मुने मृत्यु रचयितु प्रयता. अभूवन् ।

अर्थ—आचार्यश्री अमरसिंहजी के अनुपम प्रभाव को स्थान पर तीखा विचार कर उन यतियो की बुद्धि पर विकार की जलन वन गया। इससे वे मन मे एक साथ जल उठे। (अतएव) वे आचार्यश्री की मृत्यु के षड्यन्त्र मे संलिप्त हो गए।

( ९ )

ये सन्ति दुष्टमतयो विपमा दुरन्ता: ,
एवं सदैव विकृति परमां लभन्ते ।
कच्चित् प्रयत्नविफला. परिणाममन्यम् ,
भोक्तु व्रजन्ति नियतं दुरितं सहन्ते ॥

अन्वयः—ये दुरन्ता विपमा दुष्टमतय सन्ति, ते एवम् एव सदा परमाविकृति लभन्ते । कच्चित् ते एव प्रयत्नविफला सन्त, अन्य परिणाम भोक्तु व्रजन्ति, (तदन्ते) ते नियत दुरित (च) सहन्ते ।

अर्थ—यह एक व्यवहार की बात है कि जो दुरन्त, विपम और उधमी होते हैं, वे ऐसे ही वडे कुढैल वन जाते है । सम्भवत वे ही अपने इरादे मे विफल हो, दूसरे नतीजे उठाते हैं। और हो सकता हे कि वे ही निश्चित पाप भोगते हैं ।

( १० )

ख्यातां विपन्न-हृदया अधिसोजत ते ,
यत्नेन मस्जिदगृहे वसति विधातुम् ।
भूताधिवासनियते मरण विचिन्त्य ,
सन्तं निवासयितुमेतमतो यतन्ते ॥

अन्वयः—ते विपन्नहृदया. यतय अविसोजत भूताधिवासनियते मस्जिदगृहे, मरण विचिन्त्य यत्नेन ख्याता वसति विधातुम्, अत एत सन्त (तत्र) निवासयितु यतन्ते ।

अर्थ—वे ही विपन्नहृदय के यतिजन सोजत मे जिन्दवाली मस्जिद मे मृत्यु को सोचकर कि जो इसमे रहता है, उसको जिन्द मार डालता है—यत्न से 'आप यहाँ ही विराजिए' कहकर इन सन्तजी को मस्जिद मे ठहराने के लिए यत्न करने लगे ।

( ११ )

दुष्टा इमे यदि कृतौ सफला भवेयु ,
जायेततन् जगदिदं विफल पुनस्तु ।
निश्चेतुमस्मि पुनरेवमिद हि सत्यम् ,
नित्यं सदा विजयते न तु चानृतं तत् ॥

**अन्वयः**—इमे दुष्टा यदि कृतौ सफला भवेयु तदा तु पुन इद जगत् तत् विफल जायेत । पुन अहम् 'इद सत्यम् हि तदा नित्य विजयते, न च तत् अनृतम्' एव निश्चेतु तु अस्मि ।

**अर्थ**—यह व्यवहार की ही बात है कि—ये दुष्ट यदि अपनी करतूत मे सफल हो जाते तो फिर यह जगत् विफल हो जाता । इसलिए मैं—यह सत्य ही सदा जीतता है, और वह झूठ हारता है—इस प्रकार निश्चय करने के लिए समर्थ हूँ ।

( १२ )

धर्मं विहाय यतयश्चरितुं कुकृत्यम् ,
भक्तानिमान् प्रवितथ गमयन्ति भावम् ।
तस्मादिमं मुनिवरं मुनिभि· समेतम् ,
नष्टुं तदा विकरणैर्विविधै र्यतन्ते ॥

**अन्वय**—यतय धर्मं विहाय कुकृत्य चरितुम् इमान् भक्तान् प्रवितथ भाव गमयन्ति । तदा ते तस्मात् विविधै विकरणै मुनिभि समेतम् इम मुनिवर नष्टु यतन्ते ।

**अर्थ**—यतिजन धर्म को छोडकर कुकृत्य करने के लिए इन अपने भक्तो को झूठा भाव समझाते हैं । तव वे मुनियो के द्वारा वास्तविक भाव के समझाने के कारण, अनेक उपायो से मुनियो के साथ इन आचार्यश्री अमरसिंहजी महाराज को नष्ट करने के लिए प्रयत्न करने लगे ।

( १३ )

आसीदय यतिजनै रचितेषु तेषु ,
प्रोक्तेषु केवलमत: स उपाय एक. ।
येन स्वयं मुनिरयं मरणं लभेत ,
तर्केत कोऽपि निधने यतिनो न तस्य ॥

**अन्वय**—अत यतिजनै रचितेषु प्रोक्तेषु तेषु केवलम् स एक अयम् उपाय (अवशिष्ट) आसीत्—येन अय मुनि स्वय मरण लभेत, क अपि च तस्य (आचार्यस्य) निधने यतिन न तर्केत ।

**अर्थ**—इसलिए अव यतियों के रचे गए कथित उन उपायो मे से केवल यही एक उपाय वाकी था कि जिससे ये मुनिराज स्वय मृत्यु को प्राप्त करे और कोई भी उन आचार्यश्री के मरण पर यतिजन को तर्क न कर सके ।

( १४ )

वस्तुं तदा मुनिजनेषु महाविशिष्ट: ,
आयात्यसावनुमतिं पुर एव नेतुम् ।
यत्नोऽप्ययं विफल एव भवेद् यतीनाम् ,
इत्येव वोधयितुमेवमिहागतोऽयम् ॥

**अन्वय.**—तदा असौ मुनिजनेषु महाविशिष्ट वस्तु पुर एव अनुमतिं नेतुम् आयाति । यतीनाम् अय यत्न अपि विफल. एव भवेत् इति एवम् वोधयितुम् एव अयम् इह आगत (अस्ति) ।

**अर्थ**—तव वे मुनिजनो मे परम आदरणीय आचार्यश्री निवास करने के लिए पूर्व मे ही अनुमति प्राप्त करने को पहुँचे । यतियो का यह षड्यन्त्र भी विफल हो—ऐसा इस प्रकार वतलाने के लिए ही ये यहाँ मस्जिद मे उपस्थित हुए ।

( १५ )

घस्रो महामुनिसनाथविराजितेषु ,
सोढुं भयङ्करमुपद्रवमेव मातः ।
साय प्रतिक्रमविधौ मुनिषु प्रवृद्धः ,
भूतस्य तस्य शनकैर्विषमोपसर्गः ॥

**अन्वय**—इह मस्जिदगृहे महामुनिसनाथविराजितेपु मुनिषु घस्र भयङ्करम् उपद्रव सोढुम् एव यातः। साय प्रतिक्रमविधौ सति तस्य भूतस्य शनकै. विषमोपसर्ग. प्रवृद्ध. (अभवत्)।

**अर्थ**—इस मस्जिद के घर मे आचार्य श्री के साथ विराजित मुनियो के रहते हुए दिन नो भयकर उपद्रव को सहने के लिए चलता हुआ। साय मे प्रतिक्रण के समाप्त होने पर उस जिन्द का धीरे-धीरे विपम उपसर्ग बढने लगा।

( १६ )

सन्तं विभीषयितुमाकृतिमाविधूय ,
भूतो भयङ्करमुखः करपाद-घातैः ।
शारीरिकी स्थितिमतीव विकृत्य नृत्यन् ,
ब्रूते भवानिह कथं रमते यथेच्छम् ॥

**अन्वय**—भयङ्करमुखः भूत आकृतिम् आविधूय करपादघातै सन्त बिभीपयितु शारीरिकी स्थितिम् अतीव विकृत्य नृत्यन् ब्रूते—इह भवान् यथेच्छ कथ रमते।

**अर्थ**—भयङ्करमुख का जिन्द आकृति को कँपाकर हाथ और पैर की चोटो के साथ आचार्यश्री को डराने की इच्छा के लिए शरीर की हालत को खूब विगाड कर नाचता हुआ पूछने लगा कि इस मस्जिद मे हजरत कैसे मौज उडा रहे है ?

( १७ )

नीत्या भयङ्करमशेषमथोपसर्गम् ,
मौनं विधाय सहते मुनिपुङ्गवोऽसौ ।
वीजाक्षरैः सह जपन् स्तुति-मन्त्र-वृन्दम् ,
भूतस्तदा पुनरयं विरराम रात्रौ ॥

अन्वयः—तदा असौ मुनिपुङ्गव अशेष भयङ्करम् उपसर्गं नीत्या मौन विधाय बीजाक्षरै सह स्तुति-मन्त्र-वृन्दं जपन् सहते। अथ पुन. अय भूत रात्रौ विरराम।

अर्थ—उस समय उन आचार्यश्री ने पूर्ण भयङ्कर उपसर्ग को नीति के साथ चुप्पी रखकर बीजाक्षरो के साथ स्तुति और मन्त्रो को जपते हुए सह लिया। तदनन्तर फिर यह जिन्द रात्रि मे शान्त होकर बैठ गया।

( १८ )

सन्तं महान्तमनुभूय विचारमग्न. ,
ब्रूते कृताञ्जलिरयं गरिमाणमाप्तम् ।
भूतः स्वयं कथयितुं श्रयतेऽभिलाषम् ,
लज्जे परं मनसि ते विपदं प्रदातुम् ॥

अन्वय·—गरिमाणम् आप्तं महान्तम् सन्तम् अनुभूय अय विचार-मग्न भूत स्वय कथयितुम् अभिलाप श्रयते। कृताञ्जलि. च सन् ब्रूते यत् ते विपदं प्रदातु (अह) मनसि पर लज्जे।

अर्थ—गौरवशाली महान् सन्त अनुभव कर यह घबड़ाया हुआ जिन्द स्वय अपनी इच्छा मे कहने लगा और हाथ जोड़ कर निवेदन करने लगा कि आपको कष्ट देने के लिए मैं अपने मन मे बड़ा लज्जित हू।

( १९ )

कष्टं कदापि यवनो भवते न दद्याम् ,
सोऽहं पुनश्च विफलोऽपि फल ददामि ।
दोषस्य तस्य च कृते यदि कोऽपि दण्डः ,
दीयते तत्र भवता तमह सहेय ॥

**अन्वय**—यवन स अह कदापि भवते कष्ट न दद्याम्, पुनश्च विफल· सन् फल ददामि । तस्य च दोषस्य कृते यदि तत्रभवता क. दण्ड अपि दीयेत तर्हि अह् त दण्ड सहेय ।

**अर्थ**—मुसलमान होकर मैं कभी आपको कष्ट नही दूंगा । और फिर विफल रहकर मैं आपको भेंट देता हूँ । और मेरे अपराध के लिए यदि आपश्री के द्वारा कोई दण्ड दिया जाता हो तो उस दण्ड को मैं अवश्य बर्दाश्त करूंगा ।

( २० )

जातः प्रसन्न हृदयोऽहमपि प्रसन्नम् ,
श्रीमन्तमत्र शयितुं यदि वापि वस्तुम् ।
सन्तं कदापि विपरीतमतो न मन्स्ये ,
सद्यो विहाय विकृतिं मनसोऽद्य यामि ॥

**अन्वयः**—अहम् अपि प्रसन्नहृदय जात· (अस्मि) । अत प्रसन्न सन्त श्रीमन्तम् अत्र शयितु यदि वा वस्तुम् अपि (अह) कदापि विपरीत न मन्स्ये । (अह) मनस विकृतिं विहाय अद्य सद्यः यामि ।

**अर्थ**—मैं भी प्रसन्न हुआ हूँ, इसलिए प्रसन्न हुए श्रीमान् को यहाँ सोने अथवा रहने को भी मैं कभी उलटा नही मानूगा । मैं अपने हृदय की बुराई को छोड आज अभी जा रहा हूँ ।

( २१ )

अद्य प्रभृत्यहमिमान् यवनान् स्वतोऽत: ,
स्थानं त्विद परिजिहासयितुं विधास्ये ।
अस्मात्परं मुनिजना: सततं वसेयु: ,
प्रोच्येत्यसौ त्वरितमेव तत. प्रयात. ॥

अन्वय:—अत अह तु अद्यप्रभृति इमान् यवनान् इद स्थान स्वत परिजिहासयितु विधास्ये (येन) अस्मात् परम् (अत्र) मुनिजना सतत वसेयु इति प्रोच्य असौ भूत. तत त्वरितम् एव प्रयात. ।

अर्थ—इसलिए मैं तो आज से इन मुसलमानो को इस स्थान को अपने आप छुडवा देने के लिए उद्यत करूँगा। जिससे कि इसके वाद मुनिजन यहाँ सदा रह सके, ऐसा कह कर वह जिन्द उस मस्जिद से शीघ्र ही चल दिया।

( २२ )

सूर्योदये विशदभासि विचारपापा: ,
सन्तं दिने विकृतवुद्धय एव वोद्धुम् ।
आयान्ति जातमिति किं विगते निवासे ,
दृष्ट्वा मुनिं परिहसन्ति परस्परं ते ॥

अन्वय—विशदभासि सूर्योदये विकृतवुद्धय विचारपापा विगते दिने निवासे किं जातम् इति सन्तम् वोद्धुम् एव आयान्ति, (किन्तु) ते मुनिं दृष्ट्वा परस्पर परिहसन्ति ।

अर्थ—स्वच्छ कान्तिवाले सूर्य के उदय होने पर विगडी वुद्धि के ढोंगी, गत दिन में मुनियो के निवास के विषय मे 'क्या हुआ' इसमे सन्त को समझने के लिए आते है। किन्तु वे मुनिराज को देखकर एक दूसरे की खिल्ली उड़ाने लगते हैं।

( २३ )

हासं विहाय विकृताः प्रतियन्ति भक्ता ,
प्रष्टुं पुनर्विकृतिनो यतिनो जनांस्ते ।
जातं कुतस्तु निधनं न मुनेरिदं यत् ,
यूय स्थ दूषितमता यतयोऽत एवम् ॥

**अन्वयः**—एव पुन हास विहाय ते विकृता (यतीना) भक्ता विकृतिनः यतिन जनान् प्रष्टु प्रतियन्ति, यत् मुने इद निधन कुत न जातम् ? अत यतय यूयम् दूषितमता स्थ ।

**अर्थ**—इस प्रकार फिर हँसी-मजाक छोडकर बिगड़े हुए वे यति भक्त विकृत यतिजनो से पूछते हैं कि तुम कहते थे कि मुनिजी को इस प्रकार निश्चितरूप मे ससार से मिटा दिया जायेगा—तो फिर मुनिजी का निधन किस कारण से न हो पाया ? इसलिए तुम यति लोग अपसिद्धान्ती हो। अर्थात् तुम्हारी बात का कोई भरोसा नही है।

( २४ )

रुष्टा विरुद्धगतयो यतिनोदितास्ते ,
नित्यं परस्परमतो गमनस्य मार्गम् ।
रुन्धन्ति यान्तु यतयो यदि वा वसन्तु ,
शान्ति भजन्त्विति पुनर्वद वा व्रजेतः ॥

**अन्वयः**—अत यतिनोदिता विरुद्धगतय रुष्टा सन्तः ते परस्पर गमनस्य मार्ग रुन्धन्ति। रुध्यमानं प्रेरयन्ति यत् त्वम्—यतय यान्तु यदि वा वसन्तु, किन्तु शान्ति भजन्तु इति वद वा त्वम् इत व्रज ।

**अर्थ**—इसलिए यतिप्रेरित उलटे नाराज हुए वे अव परस्पर मे जाने के रास्ते को रूँध देते हैं और रुँधे हुए व्यक्ति को प्रेरित करते है कि अव तू, यति लोग जाएँ यदि वा रहे, किन्तु वे शान्त रहे—ऐसा वोल, अथवा यहाँ से भाग ।

( २५ )

इत्थं विवेकिन इमे सरला प्रसन्नाः ,
भक्तास्तदा विकृतिनो यतिनो निषेद्धुम् ।
गच्छन्ति जातु सकलं निहितं रहस्यम् ,
किं वा भवेदिह यदा यदि वा प्रतीयुः ॥

**अन्वयः**—तदा इमे सरला. प्रसन्ना विवेकिन भक्ता. विकृतिनः—यतिन निषेद्धु गच्छन्ति, इत्थं जातु यदि वा ते मुनिभक्ता सकल निहित रहस्य प्रतीयु यदा इह किं वा भवेत् !

**अर्थ**—तव ये सीधे-साधे प्रसन्न विवेकी भक्त विकृतयतियो को मना करने पहुँचते हैं और इस प्रकार (कहते हैं) कि कदाचित् यदि उन मुनिभक्तो को सब छिपा हुआ रहस्य मालूम पड जाए, तव फिर क्या होगा ? अर्थात् द्वेष की आग फैल जायेगी, तव लेने-के-देने पड जायेंगे ।

( २६ )

तस्मादिमे सुमतयो यतिनां कुसङ्गम् ,
भक्ता व्रजन्ति परिहाय मुनेः समीपम् ।
पृच्छन्ति तं मुनिवरं सुमतिं ग्रहीतुम् ,
दुष्टा भवन्ति सुजना समयानुसारम् ॥

**अन्वयः**—तस्मात् इमे सुमतय यतिभक्ता यतिना कुसङ्ग परिहाय मुने. समीप व्रजन्ति । (ते च भक्ता ) त मुनिवर सुमतिं ग्रहीतु पृच्छन्ति । यतो हि दुष्टा समयानुसार सुजना भवन्ति ।

**अर्थ**—इससे ये समझदार यतियो के भक्त अव यतियो के कुसङ्ग छोडकर मुनि महाराज की सेवा मे पहुँच जाते हैं । और वे भक्त सद्ज्ञान प्राप्ति के लिये मुनि राजश्री से प्रश्न करते हैं । क्योकि दुष्ट भी समय के अनुसार अच्छे पुरुष वन जाते है ।

( २७ )

जैनास्तदागमविधिं प्रणिपत्य सत्तुंम् ;
धर्मं सनातनममुं समुपासताद्यम् ।
चक्रं विहाय वितथं यतिनां समेषाम् ,
आयान्ति ते मुनिजनस्य पदेषु नन्तुम् ॥

**अन्वय**—तदा जैना आगमविधिं सत्तुंम् अमुम् आद्य सनातन धर्मं समुपासत। समेषा यतिना वितथ चक्र विहाय ते मुनिजनस्य पदेषु नन्तुम् आयान्ति।

**अर्थ**—उस समय आगमो के विधान का अनुसरण करने के लिए उस अनादि से सदा चले आने वाले धर्म की उपासना की। सभी यतियो के झूठे जजाल को छोड कर वे मुनियो के चरणो मे नमन करने के लिए आए।

( २८ )

सर्वे ततो मुनिवरं सुसतामधीशम् ,
ज्ञातुं विलक्षसदृशः शतशो यतन्ते ।
ज्ञात्वा भवन्ति शरणागमिनोविशिष्टा. ,
शिष्या इमे प्रमुखत सदुपासकास्ते ॥

**अन्वय.**—तत सर्वे सुसताम् अधीश मुनिवर ज्ञातु विलक्षसदृश शतश (जना.) यतन्ते। ज्ञात्वा (च) इमे प्रमुखत सदुपासका शरणागमिनः विशिष्टा शिष्या भवन्ति।

**अर्थ**—तदनन्तर मभी मनुष्य सन्तशिरोमणि मुनिवर को जानने के लिए आश्चर्यचकित जैसे सैंकडो ही वार प्रयत्न करने लगे। और जानकर ये मुख्यरूप मे सच्चे उपासक शरणागत विशिष्ट शिष्य वन गये।

( २९ )

एवं महामुनिरयं प्रथमो विधाता ,
जातो मरोर्भुवि धराधिपमौलिवन्द्य. ।
सद्धर्मधारकशिरोमणिरेवभूमौ ,
शास्ता बभूव जगतो जिनशासनस्य ॥

अन्वय.—एव मरो भुवि अय महामुनि. धराधिपमौलिवन्द्य प्रथम विधाता जात । भूमौ एव जिनधर्मशासनस्य जगत. सद्धर्मधारकशिरोमणि शास्ता बभूव ।

अर्थ—इस प्रकार मारवाड की पृथ्वी पर ये आचार्य श्री अमरसिंहमुनि महाराज राजाओ की मौलि से वन्दनीय प्रथम श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन सम्प्रदाय के विधाता हुए। पृथ्वी पर ही जिनधर्मशासन के जगत् के सद्धर्म धारको के अग्रणी आचार्य आप थे।

( ३० )

ख्यातिं मुनेरतिशयामतुलां निशम्य ,
सोढुं समे यतिजना विफला बभूवुः ।
सम्भूय घोषमपरं रटितुं प्रवृत्ताः ,
शास्त्रानुसारि कथनं न मुनेस्तदैतत् ॥

अन्वयः—मुने अतुलाम् अतिशया ख्याति निशम्य सोढु समे यतिजनाः विफला बभूवु, तदा (ते) सम्भूय अपर घोष रटितु प्रवृत्ता (यत्) मुने एतत् कथन शास्त्रानुसारि न (अस्ति)।

अर्थ—आचार्य श्री अमरसिंहमुनि महाराज की अद्वितीय अतिशय प्रशंसा को सुनकर सहन करने के लिए सभी यतिजन असफल हुए, तब वे एकत्र होकर एक नारा रटने लगे कि मुनिराजश्री का यह उपदेश शास्त्र के अनुसार नही है।

( ३१ )

यत्ने पराजयममुं परिभाव्य चित्ते ,
भक्तान् विभावयितुमेव तथा हि घोषम् ।
कुर्वन्ति ते विवदितु मुनिनैव साकम् ,
दुष्टा· सदैव सुजनान् प्रतिकर्त्तु मीशा ॥

**अन्वयः**—यत्ने सति अमु पराजय चित्ते परिभाव्य एव ते भक्तान् विभावयितुम् घोष हि तथा मुनिना साकम् विवदितुम् एव कुर्वन्ति । (यतो हि) दुष्टा सुजनान् प्रतिकर्त्तु सदा एव ईशा (भवन्ति)।

**अर्थ**—यत्न के होने पर उस पराजय को हृदय मे विचार कर ही वे यतिजन भक्तो को समझाने के लिए नारा, वैसे ही कि मुनि महाराज के साथ शास्त्रार्थ होगा ही, लगाने लगे। क्योकि दुष्ट पुरुष भद्र पुरुषो का प्रतीकार करने के लिए सदैव समर्थ है।

( ३२ )

एवं सदैव नियतं प्रचरन्ति सर्वे ;
नालाति कोऽपि यतिनां कथनाय वृत्तम् ।
तस्मात्तथा मुनिरयं स्वयमेवमूचे ,
प्रायध्वमस्म्यहमतीव तु तत्परोऽपर ॥

**अन्वय**—क अपि यतिना कथनाय वृत्त न आलाति, एव सर्वे ते नियत प्रचरन्ति । तस्मात् अय मुनि एव तथा स्वयम् ऊचे, यत् यूय प्रायध्वम्, अह तु अपर अतीव तत्पर अस्मि ।

**अर्थ**—कोई भी यतियो के कहने के लिए समाचार नही लाता, इस प्रकार सव वे पक्का प्रचार करते हैं। उससे सावधान हो, आपश्री अमरसिंह मुनिजी ने भी स्वय ललकार फरमाया कि तुम आओ तो, दूसरे मैं तो आवश्यकता से अधिक तैयार वैठा हूँ।

( ३३ )

श्रुत्वा मुनेर्वचनमद्भुतमेव मत्त्वा ,
हासं विधाय चरमे त इमे यतीनाम् ।
स्वीयानमून् यतिवरान् गदितुं यथोक्तम् ।
दूता. प्रयान्ति च तदा प्रतिबोधनाय ॥

अवन्यः—तदा एव मुने. वचन श्रुत्वा अद्भुत मत्वा हास च विधाय इमे यतीना चरमे ते अमून् स्वीयान् यतिवरान् यथोक्त गदितु (दूतान् नियुक्तवन्त )। (अतस्ते) दूता प्रतिबोधनाय प्रयान्ति।

अर्थ—उसी समय मुनि महाराज के वचन, सुनकर, अद्भुत मान और मजाक उडा इन अतितुच्छ यतियो ने ही उन अपने श्रेष्ठ यतियो को उक्त का अतिक्रमण न कर बताने लिए दूतो को नियुक्त किया। अब वे दूत सूचना देने को चल दिये।

( ३४ )

पूर्वं तु ते कलयितुं प्रभवो न जाताः ,
दूतान् निरीक्ष्य यतय. कथयन्ति सर्वे ।
वक्तुं किमर्थमिति ते प्रचरन्ति मिथ्या ,
जातं तथापि समये करणीयमास्ते ॥

अन्वय—पूर्वं तु ते कलयितु प्रभव न जाता (आसन्)। (किन्तु अन्ते सर्वे यतय दूतान् निरीक्ष्य कथयन्ति, ते (स्वीया यतय) किमर्थं वक्तुमिति' मिथ्या प्रचरन्ति। अस्तु-जात यज् जातम्, तथापि समये (यत्) करणीयम् आस्ते, तत्तु करणीयमेव)। अयमाक्षिप्तोऽर्थ )।

अर्थ—पहले तो वे यतिवर बात का रस लेने के लिए तैयार ही नहीं हुए, किन्तु अन्त में दूतों का आया हुआ देख सभी यति कहने लगे कि 'वे किसलिए, क्यों' ऐसा झूठा प्रचार करते हैं कि हम शास्त्रार्थ करेंगे। अस्तु—जो हुआ सो हुआ, फिर भी समय पर जो करने लायक होगा, वह तो करना ही होगा। अच्छा, आप लोग तो पधारें। (यह आक्षिप्त अर्थ है।)

( ३५ )

एते समस्तयतय. समवेत्य याताः ,
शास्त्रस्य तत्त्वमतिवाहयितुं यतन्ते ।
मिथ्या मुनेः कथनमस्ति विचारदृष्टे. ,
तस्माद् वयं निचिनुम कथनं विरुद्धम् ॥

**अन्वयः**—समवेत्य याता एते समस्तयतय शास्त्रस्य तत्त्वम् अतिवाहयितु यतन्ते । विचारदृष्टे. मुने. कथन मिथ्या अस्ति । तस्मात् वय कथन विरुद्ध निचिनुम ।

**अर्थ**—एकत्र हुए ये समस्त यतिजन शास्त्र के आशय को अतिवाहित करने का प्रयत्न करने लगे (और आगे कहने लगे) कि विचार की दृष्टि से मुनिजी का कहना मिथ्या है। इससे हम मुनिजी के कथन को शास्त्र के विरुद्ध चुनते है।

( ३६ )

तत्राधिशास्त्रमपि तेऽधिकृतं न मन्तुम् ,
शक्ता इमे यतिजना. कथयन्ति मिथ्या ।
भक्तास्तदा मुनिमिमं प्रथयन्ति वक्तुम् ,
प्रष्ठं महातिशयित जयिन विवादे ॥

**अन्वयः**—इमे यतिजना तत्र अधिशास्त्रम् अधिकृतम् अपि मन्तु शक्ता न (सन्ति)। (अपितु) ते (तत्) मिथ्या अपि कथयन्ति । तदा (एतत्सर्वं निरीक्ष्य) भक्ता इम प्रष्ठ महातिशयित मुनि विवादे जयिन वक्तु प्रथयन्ति ।

**अर्थ**—यतिजन उस शास्त्र के अधिकृत विषय को भी मानने के लिए समर्थ ही नही हुए, इतना ही नही, अपितु वे उसको मिथ्या भी कहने लगे। तब यह सब देखकर भक्तो ने इन अग्रणी सर्वविशिष्ट मुनि महाराज को विवाद मे विजयी कहने के लिए प्रशसा करने लगे।

( ३७ )

श्रुत्वा जयं मुनिवरस्य विहाय कार्यम् ,
गच्छन्ति त मुनिममुं जयिन प्रशस्तुम् ।
शक्तो महामुनिरय प्रथते विचित्रम् ।
शास्त्र-प्रमाणमपि ते श्लथयन्ति सत्यात् ॥

अन्वय —मुनिवरस्य जय श्रुत्वा (जना) कार्य विहाय अमु मुनि त जयिन प्रशस्तु गच्छन्ति । किन्तु अय शक्त महामुनि विचित्र प्रथते यत् ते शास्त्रप्रमाणम् अपि सत्यात् श्लथयन्ति ।

अर्थ—आचार्यश्री की जय-जयकार सुन, कार्य को छोड श्रावक उन मुनिजी को जो विजयी हुए है, उनको प्रशस्त सिद्ध करने को उद्यत हो गए । किन्तु समर्थ आचार्यश्री आश्चर्य करने लगे कि वे शास्त्र के प्रमाण को भी सत्य से गिराते है ।

( ३८ )

सत्यं कदापि मनुते न मताग्रहीनः ,
रोद्धुं जनं प्रयततेऽत्र तत. परं किम् ।
भूमौ स्थितश्च मधुपो लभते हिमांशुम् ,
वद्धो यथा शिखरिण शिखरं ग्रहीतुम् ॥

अन्वय —अत आग्रही ईन पुरुष कदापि सत्य न मनुते, अपि तु मतान्तर जन रोद्धु प्रयतते, अत पर किम् ? कथनीयमिति शेष । स्थितिरिगमीदृशी परिलक्ष्यते—यथा मधुप भूमौ स्थित अपि हिमाशु लभते वद्धश्च यथा शिखरिण शिखर ग्रहीतु प्रयतते ।

( ३९ )

अन्ते यतीनभिहितान् सहसाऽवमन्तुम् ,
श्रद्धालवो मुनिजनेषु विशिष्टमेनम् ।
पूज्यं विधाय वचनानुचरा यतीनाम् ,
जाता. स्वतन्त्रगतय ससुखं विहर्त्तुम् ॥

**अन्वयः**—अन्ते अभिहितान् यतीन् अवमन्त यतीना वचनानुचरा श्रद्धालव (जना) सहसा मुनिजनेषु विशिष्टम् एन मुनिं पूज्य विधाय ससुख विहर्त्तुं स्वतन्त्रगतय जाता ।

**अर्थ**—अन्त मे उक्त यतियो को अवमानित करने के लिए यतियो के वचनानुचर श्रद्धालु पुरुषो ने एक साथ मुनियो मे विशिष्ट इन मुनि महाराज को पूज्य बनाकर आनन्द से विहरण के लिए इच्छाविहारी हो गये ।

( ४० )

भूमौ मरोरुपकृतेर्गरिमाणमाप्तुम् ,
जैन जन विहितपद्धतिमेव सर्त्तुम् ।
यत्नं विधाय परमं मुनिमण्डलेश· ,
वन्द्योऽभवत्स्वयमहो प्रथमो मुनीशः ॥

**अन्वयः**—मरो भूमौ उपकृते गरिमाणम् आप्तु जैन जन विहित पद्धतिम् एव सर्त्तुं परम यत्न विधाय मुनिमण्डलेश प्रथम मुनीश अहो स्वय वन्द्य अभवत् ।

**अर्थ**—मारवाड की भूमि पर उपकार के गौरव को प्राप्त करने के लिए, जैनजन को विहितपद्धति का अनुसरण करने के लिए, पर्य्याप्त यत्न कर मुनिमण्डल के भाग्य विधाता प्रथम आचार्य अहो स्वय वन्द्य श्री अमरसिह मुनि महाराज हुए ।

( ४१ )

मार्गे प्रशस्तसुगमे प्रसरन्ति सर्वे ,
दुष्टे महाभयभरे पदमादधान ।
भीतिं विहाय रमते विरलस्तथाऽयम् ,
जातो मरौ मुनिवरोऽनवर पदाति. ।।

**अन्वय**—सर्वे प्रशस्तसुगमे मार्गे प्रसरन्ति, किन्तु भीतिं विहाय महाभयभरे दुष्टे मार्गे पदम् आदधान विरल. रमते, तथा मरौ अयम् अमरसिंह मुनि. अनवर मुनिवर पदातिः जात. ।

**अर्थ**—सब निष्कण्टक सरल मार्ग पर आनन्द से चलते हैं, किन्तु डर को भगाकर अत्यन्त भय से पूर्ण मार्ग पर पैर रखते हुए विरल ही रमते हैं, उसी प्रकार मारवाड मे ये श्री अमरसिंह मुनिराज महान् आचार्य होकर अकेले पैदल-पैदल विहरे।

इति श्रीमता राजस्थानकेसरिणा पण्डितरत्नेन
उपाध्याय पदालङ्कृतेन पुष्करमुनिना विरचिते
श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्ये
**नवमः सर्गः**



# दशमः सर्गः

( १ )

सम्प्रत्यसौ मुनिवरो मनुजान् यतीनाम् ,
अन्याञ्जनानपि सदातनजैनधर्मम् ।
सम्बोध्य युक्तिसहितं श्लथितप्रपञ्चम् ,
यातुं सहैव मुनिभि कुरुते प्रतीक्षाम् ॥

**अन्वयः**—सम्प्रति असौ मुनिवर यतीना मनुजान् अन्यान् जनान् अपि युक्तिसहित श्लथितप्रपञ्च सदातनजैनधर्मम् सम्वोध्य मुनिभिः सह यातुमेव प्रतीक्षा कुरुते ।

**अर्थ**—सम्प्रति ये मुनिराज यतियो के मनुष्यो को और दूसरे मनुष्यो को भी युक्तियो के साथ हटा दिया है प्रपञ्च जिससे, ऐसे सदातन जैन धर्म को भली तरह से समझा कर मुनिजन के साथ जाने के लिए ही उद्यत हैं ।

( २ )

अग्रेऽपि तं सततमागतजैनधर्मम् ,
जैनं तथेतरमिमं जनमप्यभिन्नम् ।
व्याहृत्य स प्रयतते पुनरप्यतस्तम् ,
गन्तुं मुनिर्यतिनिदेशितमन्यदेशम् ॥

**अन्वयः**—अग्रे अपि स मुनि सतत तम् आगतजैनधर्मम् इम जैन तथा इतर जनम् तथा अभिन्नम् अपि व्याहृत्य अत पुन अपि तम् यतिनिदेशितम् अन्यदेश गन्तु प्रयतते ।

**अर्थ**—आगे भी उन मुनिराजश्री ने सदा से उस आए हुए जैनधर्म को इस जैन को जो भूल रहा था, तथा दूसरे मनुष्य को जो कि जानता ही न था, और फिर अभिन्न जो कि अपने राष्ट्र का अङ्ग है, उसको स्पष्ट वताकर इस स्थान से फिर, उस, यतियो से निदेश प्राप्त किए हुए दूसरे स्थान को जाने के लिए प्रयत्न किया ।

---

° सर्गेऽस्मिन्नपि 'वसन्ततिलका' एवास्ति । लक्षण तूक्तमेव ।

( ३ )

पालीपुरादि नगरेषु तथापरेषु ,
स्थानेषु तेषु यतिदुर्गमयेष्वतोऽसौ ।
गत्वा पुनर्जनगणे तममेव धर्मम् ,
गन्तु प्रबोध्य मुनिरिच्छति देशमन्यम् ॥

अन्वय —पालीपुरादि नगरेषु, अपरेषु स्थानेषु तथा तेषु यतिदुर्गमयेषु (स्थानेषु अपि) गत्वा असौ मुनि जनगणे त धर्मम् एव प्रबोध्य पुन अन्य देश गन्तुम् इच्छति ।

अर्थ—पाली आदि नगरो मे, दूसरे स्थानो मे उसी प्रकार से उन यतियो के गढ कहलाने वाले स्थानो मे भी पहुँच कर उन मुनिमहाराज ने जनता के रहते हुए उसी सदातन जैन धर्म को प्रवोधित कर फिर दूसरे स्थान को जाने की इच्छा करने लगे । कहने का अर्थ यही है कि मुनिराज श्री ने मारवाड के प्रतिग्राम मे स्थानकवासी श्रमणोपासक जैन धर्म की धूम मचा दी ।

( ४ )

भक्ता मुनि विनयिनो गुरुणा सहेमम् ,
चागत्य प्रत्यहमहो विनिवेदयन्ते ।
शान्त्या सुखेन भगवन् यदि सम्भवोऽयम् ,
भूमि स्पृशन्तु मुनयो मरुराजधान्या: ॥

अन्वय – प्रत्यहम् आगत्य विनयिन भक्ता इम मुनि निवेदयन्ते, अहो भगवन् ! यदि अय सम्भव भवेत् तर्हि शान्त्या सुखेन च मुनय. गुरुणा सह-मरुराजधान्या भूमि स्पृशन्तु ।

अर्थ—प्रतिदिन पहुँचकर विनयी भक्त इन मुनिराज से निवेदन करने लगे कि भगवन् ! यदि यह सम्भव हो सके तो सुख और शान्ति मे गुरुदेव के साथ मुनिजन मारवाड की राजधानी अर्थात् जोधपुर की भूमि को स्पर्शे अथवा परसे ।

( ५ )

ज्ञाता तदागमविधेः प्रतिबोधकोऽपि ,
श्रेष्ठश्च सन्नयमतः स्थितिमेव बोद्धुम् ।
निश्चित्य भक्तविनतेर्मिषत ,प्रतस्थे ,
सिंहो महामुनिरिवावनिनिर्भयोऽसौ ॥

**अन्वयः**—तदा आगमविधे ज्ञाता आगमविधेश्च श्रेष्ठ प्रतिबोधकः सन् अपि अत अयम् स्थितिम् बोद्धुम् निश्चित्य भक्तविनते मिषत. एव असौ महामुनि अवनिनिर्भय सिंह इव प्रतस्थे ।

**अर्थ**—उस समय आगमो की विधि के ज्ञाता और आगमो की विधि के श्रेष्ठ बोधक सन्त होकर ये स्थिति को जानने का निश्चयकर भक्तो की विनति के बहाने से ही वे आप आचार्यश्री पृथिवी पर निर्भय सिंह के समान चल दिए ।

( ६ )

राज्ये महामुनिरयं परिवीक्ष्य जैनम् ,
धर्मं प्रतिष्ठितमपि प्रतिभावितं तम् ।
सम्भाविनं परमिमं पुनरेव नीतौ ,
पूज्यस्थितिं दृढयितुं स्वयमागतोऽसौ ॥

**अन्वयः**—अय महामुनि. राज्ये प्रतिष्ठितम् अपि जैन धर्मं प्रतिभावित परिवीक्ष्य तम् इम पर सम्भाविन नीतौ पुन पूज्यस्थितिम् एव दृढयितुम् असौ स्वयम् आगत ।

**अर्थ**—ये आचार्य श्री राज्य मे प्रतिष्ठित हुए भी जैनधर्म को प्रतिभावित देखकर उसी को बड़ा सम्भावी व्यवहार मे आदरणीय स्थिति को ही दृढ करने के लिए वे स्वय पदार्पित हुए।

( ९ )

भक्तैरपीह सततं श्रयितं मुनीशम् ,<br>
संवीक्ष्य ते विमनसो ज्वलिता अभूवन् ।<br>
तस्मादिमे नृपममुं विनिवेदयन्त. ,<br>
प्रोचुर्वयं मुनिमिम न सहेम वस्तुम् ॥

**अन्वयः**—इह प्रासादगोमुखगृहे अपि सतत श्रयित मुनीश सवीक्ष्य ते विमनस. ज्वलिता अभूवन् । तस्मात् इमे ज्वलिता अमु नृप विनिवेदयन्त. प्रोचु', यत् वयम् इम मुनि (इह गृहे) वस्तु न सहेम ।

**अर्थ**—यहाँ महलो के द्वार के घर मे भी निरन्तर आश्रयित आचार्यश्री को देखकर कुढैल दरबारी लोग जल उठे। इससे जले हुए ये स्थानीय राजा से अर्ज करते हुए बोले कि हम तो इन मुनिजी को इन महलो के द्वार के घर पर रहने को नही सह सकेंगे ।

( १० )

किं कारणं मुनिवरस्य निवासनेन ,<br>
सर्वे भवन्त इतरे ज्वलिता बभूवु ।<br>
ऊचुः समे नृपमिमं सहसैव वस्तुम् ,<br>
सन्तं भवन्तमुपरीति कथं सहेम ॥

**अन्वय**—राजा पृच्छति तान् राजकीयान् मुनिवरस्य निवासनेन भवन्तः इतरे सर्वे ज्वलिता बभूवु', (अस्य) कारण किम् (अस्ति) ? (तदा) ते समे इम नृप सहसा एव ऊचु., यत् भवन्तम् उपरि (वय) सन्तं वस्तु कथ सहेम ? इति ।

**अर्थ**—राजा ने उन राजकीय लोगो से प्रश्न किया कि—आचार्यश्री के यहाँ ठहरा देने से आप दूसरे सभी जल उठे, इसका क्या कारण है ? तव वे सभी इस राजा को एक साथ कहने लगे, कि आपके ऊपर हम मुनि को रहते हुए कैसे सह सकेंगे—ऐसा ।

( ११ )

तस्मादयं नृपवरोऽपि तदैव रुष्ट. ,
प्रोवाच तान् मुनिमिमं विनिवेदयन्तु ।
गच्छन्तु तावदितरत् ससुखं भवन्तः ,
स्थानं भवद्भ्य उचितं ननु बोधयामः ॥

अन्वयः—तदा अय नृपवर अपि तस्मात् एव रुष्ट भवन् तान् प्रोवाच, यत् (भवन्त ) इम मुनि विनिवेदयन्तु तावत् यत् भवन्तः इतरत् स्थान गच्छन्तु, ननु वय भवद्भ्य उचित बोधयाम ।

अर्थ—उस समय पर इस अच्छे राजा ने भी उसी से क्रुद्ध होते हुए उन राजकीय मनुष्यों से कहा कि आप इन मुनि महाराज से निवेदन कीजिए कि आप सब दूसरे स्थान को जाइये। यदि कोई शङ्का हो तो हम आप सबके लिए उचित स्थान बता दें।

( १२ )

तत्ते मुनीशमपरं छल-छद्म पूर्णम् ,
भूताधिवाससहितं भुवि मन्दिरं तत् ।
वस्तुं वदन्ति कियदित्यह सुन्दर तत् ,
स्थानं प्रदर्श्य सहसा प्रविहस्य याताः ॥

अन्वयः—तत् ते मुवि अपर छलछद्मपूर्णं भूताविवाससहितं तत् मन्दिर वस्तु स्थान प्रदर्श्य अह यत् कियत् सुन्दरं स्थानम् (अस्ति) इति वदन्ति (ते च) सहसा प्रविहस्य याता ।

अर्थ—तदनन्तर वे राजकर्मचारी दूसरी जगह पर छल और छद्म से पूरे, भूत के निवास से युक्त महामन्दिर को रहने के लिए दिखला कर—अहा ! यह कितना सुन्दर स्थान है ! ऐसा कहने लगे और वे एक साथ हँसकर चल दिये ।

( १३ )

रात्रौ महामुनिमिमं दृढकाष्ठ पट्टे ,
भूतः शयानमभितः प्रतिबोद्धुमीष्टे ।
प्राणान् जिहासितुमितीच्छसि तच्छयस्व ,
नेच्छा पुनर्गृहमत प्रतिगच्छ शीघ्रम् ।

**अन्वयः**—रात्रौ भूत दृढकाष्ठपट्टे शयानम् इम महामुनिम् अभित प्रतिबोद्धुम् ईष्टे—यदि त्व प्राणान् जिहासितुम् इच्छसि, तत् त्व शयस्व, यदि प्राणान् हातुम् इच्छा न (अस्ति)। (तर्हि) पुन अत गृह शीघ्र प्रतिगच्छ, इति ।

**अर्थ**—रात्रि होने पर भूत, दृढ काष्ट के पट्टे पर शयन करते हुए इन आचार्यश्री को सब ओर से समझाने को उद्यत हुआ । कहने लगा कि यदि तुझे अपने प्राणो के त्यागने की इच्छा है तो तू शयन कर । और यदि प्राणो के परित्याग की इच्छा नही है तो फिर यहाँ से तू अपने घर को शीघ्र लौटजा, ऐसा ।

( १४ )

किन्त्वेव भूत इति सोऽपि महाकराल ,
सन्तं महाशयमिमं व्यथते निरन्तम् ।
दु.खं विषह्य परम च मुनीश्वरोऽसौ ,
भूतं विवश्य विषमं जयते जपन्य. ॥

**अन्वय**—प्रथम तु भूत एव इति, स अपि महाकराल । स एतादृश. भूत इम महाशय सन्त निरन्त व्यथते, किन्तु असौ महामुनीश्वर परम दु ख विषह्य, विषम भूत च विवश्य य जपन् (विजयते) जयते ।

**अर्थ**—वह पहले तो भूत हैं, वह भी महाभयङ्कर है, वह ऐसा भूत इन महाशय मुनिराज को कष्ट देता है, किन्तु वे महामुनि महाराज महाकष्ट सहन कर और विपम भूत को काबू मे कर ये जपते-जपते विजयी हो गए ।

( १५ )

भूतेन तेन न पुनर्मुनिरेव कृष्टः ,
पट्टो दृढोऽपि शकलेषु विखण्डितोऽसौ ।
हेतुस्त्वयं मुनिरसौ शयितस्तदासीत् ,
क्रुद्धोऽपतत्पुनरतोऽपि च खण्डितोऽद्य ॥

**अन्वयः**—तेन भूतेन पुन. मुनि एव न कृष्ट. किन्तु दृढ. पट्ट अपि असौ शकलेषु विखण्डित (अभवत्)। अस्य पट्टस्य खण्डने अय तु हेतु, तदा असौ मुनि पट्टे शयित. आसीत् शयाने मुनौ पुन. क्रुद्ध भूत अपतत्। अतश्च (स) पट्ट खण्डित अद्य अपि विद्यते।

**अर्थ**—उस भूत ने न फिर वह मुनि ही सताया अपितु दृढ लकडी का पट्टा भी टुकडो मे बाँट दिया। इस पट्टे के टूटने मे कारण यह था कि ये मुनि महाराज पट्टे पर लेटे हुए थे, लेटे हुए मुनिजी पर वह क्रुद्ध कूद पडा, जिससे पट्टा खण्डित हुआ आज भी वहाँ पडा है।

( १६ )

अन्ते मुनिं वदति भूतविशेष एषः ,
प्रीतोऽस्म्यहं वद यथेति च तेऽनुकूलम्।
कुर्यामहं तदपि ते वचनं ममैतत् ,
स्थानं विहाय तदिदं स्वत एव यामि॥

**अन्वयः**—अन्ते एष भूतविशेष मुनिं वदति यत् अह प्रीत. अस्मि इति, यथा च ते अनुकूल भवेत् तत् अपि अह ते (अवश्य) कुर्याम्, मम एतत् वचनम् अस्ति। तत् (अह) स्वत एव इद स्थान विहाय यामि।

**अर्थ**—अन्त मे यह भूत मुनि महाराज से कहने लगा कि (आपके व्यवहार से) मैं प्रसन्न हूँ—ऐसा। और जैसा आपके अनुकूल होगा, वह मैं अवश्य करूँगा—यह मेरी प्रतिज्ञा है। इसलिए मैं आपकी इच्छा के अनुकूल ही अपने आप इस स्थान को छोडकर जा रहा हूँ।

( १७ )

अत्रान्तरे पुनरयं खिवसीर्महौका ,
कार्यान्निवृत्य विरतो यतते च राज्ञः ।
द्रष्टुं गुरुं व्रजति तं न तु पश्यतीमम् ,
खिन्नो भवत्यत इतस्तु गुरो प्रवासात् ॥

**अन्वयः**—अत्रान्तरे अय महौका खिवसी राज्ञ कार्यात् निवृत्य विरत सन् गुरु द्रष्टु यतते, त च द्रष्टु व्रजति, किन्तु इम गुरु तत्र न पश्यति। गुरो इत प्रवासात् तु खिन्नः भवति।

**अर्थ**—इसी बीच मे ये प्रतिष्ठित खिवसीजी साहब राजा के कार्य से लौटकर उदासीन हुए गुरु के दर्शन के लिए सोचने लगे और उसके दर्शन के लिए गए, किन्तु इनको वे न देख सके। गुरुदेव के यहाँ से पधारने के कारण तो वे दु खी भी हुए।

( १८ )

स्थानान्निवृत्य खिवसी पुनरेति सन्तम् ,
द्रष्टुं गुरु स समुनिं प्रनिवासित तम् ।
ज्ञात्वा रहस्यमथ तत् प्रतिकर्त्तुमेतत् ,
सवीक्ष्य धीरहृदयः समय चिखेद ॥

**अन्वयः**—स्थानात् निवृत्य स· धीरहृदय खिवसी पुन. त प्रनिवासित सन्त समुनिं गुरु द्रष्टुम् एति। अर्थात् रहस्य ज्ञात्वा एतत् प्रतिकर्त्तुं सवीक्ष्य समय चिखेद।

**अर्थ**—पहले निवासस्थान से लौट कर वे गम्भीर खिवसीजी फिर उन प्रनिवासित हुए मुनियो के साथ गुरुदेव के दर्शन के लिए वहाँ पहुँचे, (जहाँ पर कि उनको प्रनिवासित किया गया था) तदनन्तर रहस्य को जानकर कि इसका प्रतिकार कैसे होगा ? अच्छी तरह सोच-विचार कर समय के लिए दु खी हुए।

( १९ )

दृष्ट्वा गुरुं प्रणमति त्रिरथाऽपराधम् ,
स्वीकृत्य सोऽप्यवदत. खिवसीविधिज्ञ ।
कुर्यां किमत्र विवशोऽगममागतोऽहम् ,
राज्ञो विशेषवचनाद् वहिराशुकारी ॥

**अन्वयः**—अथ स विधिज्ञ खिवसी गुरु दृष्ट्वा त्रि. प्रणमति, अपराध स्वीकृत्य अपि अवदत्, यत् राज्ञ.विशेषवचनात् विवश. अह् बहि अगमम्, अत अत्र किं कुर्याम् ? (सम्प्रति) अहम् आगतः आशुकारी (अस्मि) ।

**अर्थ**—तब उन विविज्ञ खिवसीजी ने गुरुदेव के दर्शन कर सतिखुत्तो प्रणाम किया और अपराध स्वीकार कर अर्ज करने लगे कि दरवार के आदेश से विवश होकर मैं वाहिर गया था। इसलिए इस विषय मे मैं क्या कर सकता था ? अब मैं आया हूँ, और शीघ्र ही जो करना चाहिए, वह करता हूँ।

( २० )

वासस्य तस्य विषये खिवसीर्महौका: ,
सन्तं निरीक्ष्य मनसा व्यथितेन वन्द्यम् ।
पप्रच्छ किन्तु बहुधा प्रथमो मुनीनाम् ,
हर्षं व्यजीजनदयं सदने निवस्तुम् ॥

**अन्वयः**—महौका खिवसी व्यथितेन मनसा वन्द्य-सन्त तस्य वासस्य विषये पप्रच्छ, किन्तु अय मुनीनां प्रथम सदने निवस्त बहुधा हर्षं व्यजीजनत् ।

**अर्थ**—पूर्णप्रतिष्ठित खिवसीजी साहव ने अपने भारी मन से आदरणीय सन्तश्री को उनके महलो के द्वार के ऊपर विराजने के विषय मे प्रश्न किए, किन्तु इन आचार्य श्री ने भूत मन्दिर के विषय मे निवास करने को अनेक प्रकार से हर्षजनक वताया ।

( २१ )

जातास्तदा मुनिममुं प्रसितं विलोक्य ,
कृत्ये विशिष्टकुटिला· सकला सलज्जा ।
कार्य कृत न फलित त्विति, शोचयद्भिः ,
दुष्टैरधोमुखमिवाकुलितं व्यधायि ॥

**अन्वय**·—तदा कार्ये प्रसितम् अमु मुनिं विलोक्य सकला विशिष्ट-कुटिला. सलज्जा जाता । कार्यं तु कृत (किन्तु) न फलितम् इति शोचयद्भि दुष्टै आकुलितम् इव अधोमुख व्यधायि ।

**अर्थ**—उस समय पर धर्मकार्य मे सलग्न उन मुनि महाराज को देखकर सभी प्रमुख कुटिल लज्जित हो गए । कार्य तो किया, किन्तु फलित नही हुआ-ऐसा सोचने वाले दुष्टो के द्वारा आकुल-व्याकुल जैसे हो, ऐसा नीचे मुखकर लिया गया ।

( २२ )

कृत्ये कृते विफलितेऽपि जना निकृष्टा. ,
चित्ते विशेषविकृतिं विषमां विभूय ।
अन्यद् दुरन्तदुरित रचितुं प्रभूतम् ,
कुर्वन्ति पापमपरं विसृपा इवोत्का ॥

**अन्वयः**—निकृष्टा जना कृते कृत्ये विफलिते अपि चित्ते विषमा विशेषविकृतिं विभूय अन्यत् प्रभूत दुरन्तदुरित रचितुम् अपर पापम्, उत्का विसृपा. इव कुर्वन्ति ।

उत्कण्ठित सर्प के समान नीच पुरुष किये गए कार्य के विफलित होने पर भी चित्त मे विषम विशेप विकृति को वढाकर दूसरे वडे मुश्किल से अन्त होने वाले पाप को रचने के लिए दूसरे जिस से वडे पाप न हो ऐसे पाप करते हैं । यह निम्न प्रकृति के मनुष्यो का स्वभाव है ।

( ३१ )

धर्मस्य पूज्ययशसोऽस्य मुने: सुशिष्य ,
धन्यो मुनिश्श्रुतयशा मुनिसङ्गमेतुम् ।
आयादिम मुनिमवाप्य न गन्तुमिच्छु: ,
दृष्ट्वाऽमिलन्मुनिमिमं चलितुं नगोरम् ॥

अन्वय—विहारमार्गे एव कस्मिंश्चिद् ग्रामे पूज्ययशस मुने श्री धर्मदासस्य सुशिष्यः धन्य मुनि मुनिश्श्रुतयशा सन् मुनिसङ्गम् एतुम् (इह) आयात्, किन्तु (तस्मिन् ग्रामे) इम श्रीमन्तम् अमरसिंहमुनिं न अवाप्य धन्य मुनि गन्तुम् इच्छु (यदा अभवत्, तदा) इमम् श्रीमन्तम् अमरसिंह मुनिं दृष्टवा (धन्य मुनि ) नगोर चलितुम् अमिलत् ।

अर्थ—विहार के मार्ग मे ही किसी एक ग्राम मे पूज्य मुनि श्री धर्मदासजी के सुशिष्य धन्ना मुनिजी मुनि महाराज की प्रशसा को सुनते हुए मुनि महाराज के साहचर्य को प्राप्त करने के लिए यहाँ पहुँचे, किन्तु उस ग्राम मे इन श्रीमान् अमरसिंह मुनिजी को न पाकर जाने को तैयार हुए तब उन्होंने इन मुनि महाराज को (देखा), देखकर धन्ना मुनिजी नागोर को चलने के लिए मिले ।

( ३२ )

सर्वे नमन्ति सविधि प्रथमं मुनीनाम् ,
आयान्तमेनमिव तं गणगौतमाभम् ।
सन्तोऽपि ते सुयशस: कथयन्ति शान्ता: ,
माङ्गल्यवाचममुकं प्रथितं महान्तम् ॥

अन्वय:—सर्वे एनम् अपरं गणगौतमाभम् इव आयान्त मुनीना प्रथम सविधि नमन्ति । ते सुयशस शान्ता: सन्त. अपि अमुक प्रथित महान्त माङ्गल्यवाच कथयन्ति ।

अर्थ—सभी इनको दूसरे गणधर गौतम की कान्ति वाले के तुल्य आते हुए उन मुनियो के आचार्य को विधि के साथ प्रणाम करते थे । वे प्रसिद्ध शान्त सन्त भी इन प्रख्यात मुनि को महान् मङ्गलवाक् बताते थे ।

( ३३ )

श्रुत्वा परां मुनिवरस्य यश प्रशस्तिम् ,
सर्वे प्रशस्तमुनयोऽपि तपोधरं ते ।
श्रोतु मुनिं महितधर्मधराधुरीणम् ,
पृच्छन्ति योधपुर-कीर्तिकथा विलोक्य ॥

**अन्वयः**—सर्वे प्रशस्तमुनय, अपि मुनिवरस्य परा यश. प्रशस्ति श्रुत्वा ते महितधर्मधराधुरीण तपोधर मुनि विलोक्य योधपुर-कीर्त्तिकथा श्रोतु पृच्छन्ति ।

**अर्थ**—सब प्रसिद्ध मुनिजन भी आचार्यश्री की बड़े यश की विशेषता सुनकर वे पवित्र एव आदृत धर्म की भूमि के भारवाही तपस्वी मुनि को देखकर जोधपुर की कीर्त्ति कथा को सुनने के लिए प्रश्न करने लगे ।

( ३४ )

तस्मादिमे विविधकीर्त्तिधरा मुनीशाः ,
आर्याश्च ता· सहभुजः समभोगवृत्यः ।
ख्याताः समेत्य सकला. समसूत्रबद्धाः ,
जातास्तत. प्रभृति ते सहभोगभाजः ॥

**अन्वयः**—इमे विविधकीर्त्तिधरा मुनीशा सहभुज ता च आर्या· समभोगवत्य सकला समसूत्रबद्धा समेत्य तस्मात् ते तत प्रभृति सहभोग-भाज. ख्याता जाता ।

**अर्थ** - ये अनेक प्रशसाओ के धारण करनेवाले सन्त सहभोजी और वे सतियाँ सहभोजी सभी जो समान सूत्र-आगमो से बँधे हुए थे इन मुनि महाराज के साथ मिलकर आहार मे सम्मिलित होकर ही वे उस समय से लेकर आज तक सहभोगी प्रसिद्ध हुए चले आ रहे हैं ।

---

१—भोगशब्द —जैनमुनिसमाचरणे, आहारार्थक. प्रसिद्धः ।

( २७ )

अन्ते विहारसमये मुनिदर्शनाय ,
श्रद्धा-प्रसून-मधुपोऽजितसिंहनामा ।
देशस्य तस्य मरुधरप्रथितस्य राजा, ,
हर्षं प्रसत्ति-सुगमश्च समागतोऽसो ॥

**अन्वयः**—अन्ते च विहारसमये तस्य मरुधरप्रथितस्य देशस्य असौ श्रद्धाप्रसूनमधुप. अजितसिंहनामा हर्ष-प्रसत्ति-सुगम राजा (अपि) समागत (अभूत्) ।

**अर्थ**—और अन्त मे विहार के समय पर उस मरुधर कहे जाने वाले देश का, वह श्रद्धा के पुष्पो के मधु को पीने वाले अजितसिंह जिनका नाम था, हर्ष और प्रसन्नता जिनको सुगम थी, ऐसे राजाजी भी आए थे ।

( २८ )

राजाप्ययं कृतनतिर्मुनिराजमूचे ,
द्रष्टुं भवन्तमनिशं पुनरेव रोचे ।
सत्यं वदामि बहुशश्च मुनीनपश्यम् ;
पश्याम्यहं न सदृशं मुनिमेवमन्यम् ॥

**अन्वय.**—अय कृतनति राजा अपि मुनिराजम् ऊचे—यत् अह भवन्त पुन अनिशम् एव द्रष्टु रोचे । अह च सत्यं वदामि यत् बहुश. मुनीन् अपश्यम्, (किन्तु) अहम् एवम् अन्य मुनि सदृश न पश्यामि ।

**अर्थ**—इन प्रणाम किये हुए राजा साहब ने भी आचार्य महाराज से कहा कि मैं फिर आपश्री को सदैव देखने की चाह रखता हूँ। और सच कहता हूँ कि मैंने अनेक वार मुनियो को देखा, किन्तु मैंने ऐसा दूसरा मुनि आपकी बराबरी का नही देखा ।

( २९ )

राज्ञि स्तुतिं विदधति प्रथयन्ति चान्ये ,
भक्ता वदन्ति गुरवः शिथिलान् क्षमन्ताम् ।
शृण्वन्ति तेऽपि गमनं परिवर्त्तयन्तु ,
सन्तः स्थिरं न परिवर्त्तयितुं सहन्ते ॥

**अन्वय**—स्तुतिं विदधति राज्ञि सति अन्ये (अपि) स्तुतिं प्रथयन्ति, भक्ता च वदन्ति—यत् हे गुरव ! (अस्मान्) शिथिलान् क्षमन्ताम् । (सहैव) ते । (मुनय) गमन परिवर्त्तयन्तु इति अपि शृण्वन्ति । (किन्तु) सन्त स्थिर (विषय) परिवर्त्तयितु (कदापि) न सहन्ते ।

**अर्थ**—विहार के समय जब जोधपुर-नरेश स्तुति कर ही रहे थे कि दूसरे भी स्तुति करने लगे और भक्तजन कहने लगे—गुरुजन ! हम शिथिलो की त्रुटि को भी क्षमा कीजिए । साथ ही मुनिजन भी सुन रहे थे कि कृपया विहार को परिवर्त्तित कर दीजिए । किन्तु यह सब जानते हैं कि मुनिजन स्थिर बात को बदलने के लिए कभी तैयार नही होते ।

( ३० )

तस्मादयं तु मुनिसंघयुतो मुनीश. ,
स्थानादनन्यमहिमा विविधप्रदेशान् ।
गन्तुं जनान् विहितधर्मविधौ नियोक्तुम्, ,
शान्तः स्वभावसरलः कुरुते विहारम् ॥

**अन्वय.**—अय तु मुनिसघयुत अनन्यमहिमा स्वभावसरल. शान्तः मुनीश तस्मात् स्थानात् विविध प्रदेशान् गन्तु विहितधर्म-विधौ जनान् नियोक्तु विहार कुरुते ।

**अर्थ**—ये मुनियो के साथ परमप्रसिद्ध स्वभाव सरल और शान्त आचार्यश्री उस स्थान से अनेक स्थानो का स्पर्श करने के लिए विहित धर्म की क्रिया मे मनुष्यो को नियुक्त करने के लिए विहार प्रारम्भ कर देते हैं ।

( ३१ )

धर्मस्य पूज्ययशसोऽस्य मुने· सुशिष्य ,
धन्यो मुनिश्रु तयशा मुनिसङ्गमेतुम् ।
आयादिम मुनिमवाप्य न गन्तुमिच्छु: ,
दृष्ट्वाऽमिलन्मुनिमिमं चलितुं नगोरम् ॥

**अन्वय**—विहारमार्गे एव कस्मिञ्चिद् ग्रामे पूज्ययशस मुने श्री धर्मदासस्य सुशिष्यः धन्य मुनि मुनिश्रु तयशा सन् मुनिसङ्गम् एतुम् (इह) आयात्, किन्तु (तस्मिन् ग्रामे) इम श्रीमन्तम् अमरसिहमुनि न अवाप्य धन्य मुनि गन्तुम् इच्छु (यदा अभवत्, तदा) इमम् श्रीमन्तम् अमरसिह मुनि दृष्टवा (धन्य मुनि ) नगोर चलितुम् अमिलत् ।

**अर्थ**—विहार के मार्ग मे ही किसी एक ग्राम मे पूज्य मुनि श्री धर्मदासजी के सुशिष्य धन्ना मुनिजी मुनि महाराज की प्रशसा को सुनते हुए मुनि महाराज के साहचर्य को प्राप्त करने के लिए यहाँ पहुँचे, किन्तु उस ग्राम मे इन श्रीमान् अमरसिंह मुनिजी को न पाकर जाने को तैयार हुए तव उन्होने इन मुनि महाराज को (देखा), देखकर धन्ना मुनिजी नागोर को चलने के लिए मिले ।

( ३२ )

सर्वे नमन्ति सविधि प्रथमं मुनीनाम् ,
आयान्तमेनमिव तं गणगौतमाभम् ।
सन्तोऽपि ते सुयशस: कथयन्ति शान्ता: ,
माङ्गल्यवाचममुकं प्रथितं महान्तम् ॥

**अन्वयः**—सर्वे एनम् अपर गणगौतमाभम् इव आयान्त मुनीना प्रथम सविधि नमन्ति । ते सुयशस शान्ताः सन्त. अपि अमुक प्रथित महान्त माङ्गल्यवाच कथयन्ति ।

**अर्थ**—सभी इनको दूसरे गणधर गौतम की कान्ति वाले के तुल्य आते हुए उन मुनियो के आचार्य को विधि के साथ प्रणाम करते थे । वे प्रसिद्ध शान्त सन्त भी इन प्रख्यात मुनि को महान् मङ्गलवाक् वताते थे ।

( ३३ )

श्रुत्वा परां मुनिवरस्य यश प्रशस्तिम् ,
सर्वे प्रशस्तमुनयोऽपि तपोधर ते ।
श्रोतु मुनि महितधर्मधराधुरीणम् ,
पृच्छन्ति योधपुर-कीर्तिकथा विलोक्य ॥

**अन्वयः**—सर्वे प्रशस्तमुनय, अपि मुनिवरस्य परा यश. प्रशस्ति श्रुत्वा ते महितधर्मधराधुरीण तपोधर मुनि विलोक्य योधपुर-कीर्त्तिकथा श्रोतु पृच्छन्ति ।

**अर्थ**—सब प्रसिद्ध मुनिजन भी आचार्यश्री की बडे यश की विशेषता सुनकर वे पवित्र एव आहृत धर्म की भूमि के भारवाही तपस्वी मुनि को देखकर जोधपुर की कीर्त्ति कथा को सुनने के लिए प्रश्न करने लगे ।

( ३४ )

तस्मादिमे विविधकीर्त्तिधरा मुनीशाः ,
आर्याश्च ताः सहभुजः समभोगवृत्यः ।
ख्याताः समेत्य सकला. समसूत्रबद्धा. ,
जातास्ततः प्रभृति ते सहभोगभाजः ॥

**अन्वयः**—इमे विविधकीर्त्तिधरा मुनीशा सहभुज ता च आर्या. समभोगवत्य सकला. समसूत्रबद्धा समेत्य तस्मात् ते तत प्रभृति सहभोग-भाज ख्याता जाता ।

अर्थ - ये अनेक प्रशसाओ के धारण करनेवाले सन्त सहभोजी और वे सतियाँ सहभोजी सभी जो समान सूत्र-आगमो से बँधे हुए थे इन मुनि महाराज के साथ मिलकर आहार मे सम्मिलित होकर ही वे उस समय से लेकर आज तक सहभोगी प्रसिद्ध हुए चले आ रहे हैं ।

---

१—भोगशब्द —जैनमुनिसमाचरणे, आहारार्थक प्रसिद्ध. ।

( ३५ )

धन्यो मुनिप्रवरमेत्य मुनिर्महान्तम् ,
शास्त्रस्य सारमखिलं प्रतिबुध्य धीरः ।
नागोर एव मिलितो गुणिभि. प्रशस्त· ,
जातो विशेषमहिमा मुनिसङ्गसेवी ॥

अन्वयः—धीर धन्य. मुनि महान्त मुनिप्रवरम् एत्य शास्त्रस्य अखिल सार प्रतिबुध्य नागोरे एव मिलित गुणिभि प्रमाणित विशेपमहिमा मुनि-सङ्गसेवी जात ।

अर्थ—उस विहारमार्ग के स्थानविशेष नागोर मे—धीर मुनि श्रीधन्नाजी, जो आचार्य श्रीअमरसिंहमुनि जी के साथ-साथ अगवानी कर नागोर आए थे—क्योकि ये कारणविशेष से नागोर मे रहते थे, आचार्य श्री की सेवा मे आकर और शास्त्र के सम्पूर्ण तत्त्व को समझकर नागोर मे मिले गुणियो से प्रमाणित रह आचार्यश्री की सङ्गति के सेवक प्रसिद्ध हुए ।

( ३६ )

सौहार्दभावमधिगम्य परस्परं ते ,
सर्वे महाशयममुं मुनिमादरन्ति ।
सोऽय प्रभालसितमण्डलमध्यमूर्त्तिः ,
शोभामिवैति परिवेषगतो हिमाशुः ॥

अन्वयः—ते सर्वे मुनय सौहार्दभावम् अधिगम्य अमु महाशय मुनि परस्परम् आदरन्ति । आदृत सन् स किमिव शोभते—स प्रसिद्ध आचार्यः अयम् अमरसिंहो मुनि परिवेषगत प्रभालसितमण्डलमध्यमूर्त्ति हिमाशु. इव शोभाम् एति ।

अर्थ—वे सभी मुनिजन सौहार्दभाव अधिगत कर इन महाशय मुनिराज को घेर कर आदृत करते, तो वे उस समय ऐसी शोभा धारण करते थे, जैसे कि चाँदनी युक्त मण्डल के बीच में हो बिम्ब जिसका, ऐसा परिवेपगत चन्द्रमा जैसे शोभा प्राप्त करता है ।

( ३७ )

नानाप्रदेशपरिधौ गमनं चिकीर्षु ,
साधूनिमानपि सहैव निनीषुरेष. ।
सम्प्रेष्य वृत्तमभितो जनवृन्दमेतुम् ,
श्रेष्ठं महान् मुनिजनेषु दधाति यत्नम् ॥

अन्वयः—नानाप्रदेशपरिधौ गमन चिकीर्षु इमान् साधून् अपि सहैव निनीषु मुनिजनेषु महान् एष आचार्य अमरसिंह मुनि अभित जनवृन्द एतु वृत्त मम्प्रेष्य श्रेष्ठ यत्न दधाति ।

अर्थ—अनेक स्थानो की परिधि मे जाने की इच्छा रखकर इन मुनियो को भी साथ ही ले चलने की इच्छावाले ये आचार्य श्रीअमरसिंहमुनि महाराज, सब ओर जनता के पास पहुँचने का समाचार भेजकर, बढिया से बढिया यत्न करने लगे ।

( ३८ )

अन्ते विभिन्नविषयान् प्रविहृत्य देशान् ,
श्रेष्ठो मुनिप्रवरवृन्दमहाभिवन्द्य ।
हृद्यानवद्यविनतिप्रथितेषु शान्तिम् ,
वर्षाधिवासनिचयेषु विरम्य लेभे ॥

अन्वयः—विभिन्नविषयान् देशान् प्रविहृत्य मुनिप्रवरवृन्दमहाभिवन्द्य श्रेष्ठ हृद्यानवद्यविनतिप्रथितेषु वर्षाधिवासनिचयेषु सत्सु अन्ते विरम्य शान्ति लेभे ।

अर्थ—अनेक समस्याप्रधान देशो का विहार कर मुनिवर वृन्द के द्वारा अति अभिवन्दनीय सबसे प्रशस्त आचार्य श्री जी ने प्रिय एव पवित्र विनतियो से प्रसिद्ध वर्षावास के समूहो के समाप्त होने पर ही अन्त मे विराम लेकर शान्त हुए ।

( ३९ )

अस्य प्रभावमतुलं प्रसमीक्ष्य सन्तः ,
सर्वे नमन्ति विमलप्रतिभामहिम्नः ।
धर्मस्य रूपमधिकं विहित विमृश्य ,
चान्ते महामुनिममुं गणयन्ति पूज्यम् ॥

अन्वयः—विमलप्रतिभामहिम्न अस्य अतुल प्रभाव प्रसमीक्ष्य सर्वे सन्त (न) नमन्ति, अन्ते च (अस्य प्रभावादेव) धर्मस्य रूपम् अधिकं विहित विमृश्य अमु महामुनि पूज्य गणयन्ति ।

अर्थ—विमल प्रतिभा की महिमा के इम मुनिजी के अनुपम प्रभाव को सोच-विचार सभी मुनिजन आपश्री को अभिवन्दन करते हैं। और अन्त मे आपश्री के प्रभाव से ही धर्म के रूप को अधिक क्रियान्वित विचारकर उन आचार्यश्री को पूज्य गिनते हैं।

( ४० )

एतेन तेन मुनिनाऽमरसिंहनाम्ना ,
ज्योतिर्धरेण सकल कुहरं यतीनाम् ।
विस्फोटित विमलकेवलिवोधदीप्तः ,
धर्म सनातन इह प्रतिबोधितश्च ॥

अन्वय—तेन एतेन अमरसिंहनाम्ना मुनिना ज्योतिर्धरेण यतीना सकल कुहर विस्फोटितम्, इह च विमलकेवलिवोधदीप्त सनातन. धर्म प्रतिवोधित ।

अर्थ—उन इन्ही ज्योतिर्धर श्रीमदाचार्यामरसिंहमुनिमहाराज ने सारा यतियो का विस्फोट डाला और विमल केवलियो के ज्ञान से दिया हुआ यह सनातन धर्म प्रतिबोधित किया।

( ४१ )

अन्ते नितान्तविमलो विशदांशुमाल: ,
चन्द्रो महाविकटमेघघटाविलीन: ।
संशोभते परमया कलया विहीन: ,
व्योम्नीव देवसदृशो विलय गतोऽसौ ।।

**अन्वय:**—अन्ते असौ देवसदृश आचार्य: विलय गत (अपि) सशोभते, यथा नितान्तविमल विशदाशुमाल महाविकटमेघघटाविलीन: परमया कलया विहीन चन्द्र इव व्योम्नि विलय गत सशोभते।

**अर्थ**—अन्त मे वे देव के समान आचार्यश्री विलीन हुए भी शोभा पा रहे है, जैसे पूर्ण स्वच्छ स्पष्टकिरणो से वेष्टित भयङ्करकाले मेघ की घटाओ मे छिपा हुआ अधिक कला से हीन चन्द्र आकाश मे ही लीन होकर भी शोभा पाता है।

( ४२ )

अमरसिंहमुनौ रजनीपतौ, विमलकीर्त्तिविभामणिमण्डिते ।
कवलिते सति केतुभयङ्कर, जयति कालबलीव निशाचर: ।।

**अन्वय:**—विमलकीर्त्तिविभामणिमण्डिते अमरसिंहमुनौ रजनीपतौ कवलिते सति कालबली केतुभयङ्कर निशाचर जयति।

**अर्थ**—विमल कीर्त्ति की विभारूप मणि से शोभित अमरसिंहमुनि चन्द्रमा के कवलित होने पर कालबली केतु भयङ्कर निशाचर के समान जयी है।

इति श्रीमता राजस्थानकेसरिणा पण्डितरत्नेन
उपाध्यायपदालङ्कृतेन पुष्करमुनिना विरचिते
श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्ये
**दशम: सर्ग**

❀

# एकादश: सर्गः

( १ )

इयं तु पट्टावलिरस्ति तस्य, प्रकृष्टरूपोत्कटगन्धपुष्पा ।
स्रगेव सम्प्रत्यपि कालकृष्टा, विराजते भारतभूमिभागे ।।

अन्वयः—तस्य[•]महामुने श्रीमतोऽमरसिंहस्य इय पट्टावलि. तु प्रकृष्ट-रूपोत्कटगन्धपुष्पा स्रक् कालकृष्टा एव भारतभूमिभागे सम्प्रति अपि विराजते ।

अर्थ—उन आचार्य श्रीमान् अमरसिंह मुनि महाराज की यह पट्टावलि तो प्रकृष्ट रूप के प्रदीप्त गन्ध के पुष्पो की माला समय से खिची हुई अव तक विद्यमान है ।

( २ )

मुनि प्रसिद्धोऽमरसिंहनामा, मरोर्धरायां जिनधर्मवृक्षम् ।
समूलमारोपयिताऽद्वितीयः, नवार्हताचार्यवरो बभूव ।।

अन्वयः—मरो धराया समूल जिनधर्मवृक्षम् आरोपयिता प्रसिद्ध अमरसिंह नामा मुनि अद्वितीय नवार्हताचार्यवर बभूव ।

अर्थ—मारवाड की भूमि मे जड के साथ जिनधर्म के वृक्ष को रोपने वाले प्रसिद्ध श्री अमरसिंह नाम अनुपम नूतन आर्हताचार्य हुए ।

( ३ )

प्रसुप्तलोकान् सुगमां विलोक्य, सृतिं यथाचारविलुप्तबुद्धीन् ।
जिनप्रबुद्धाहृतसाधुमार्गे, व्यबोधयत्तान् मुनिरेव सत्याम् ।।

अन्वय.—मुनि एव तान् यथाचारविलुप्तबुद्धीन् प्रसुप्तलोकान् विलोक्य जिनप्रवुद्धाहृतसाधुमार्गे सुगमा सत्या सृति व्यबोधयत् ।

अर्थ—श्री मुनि महाराज ने ही जैसा चाहिये ऐसे आचार की विलुप्त हो गई है वुद्धि जिनकी ऐसे गाढनिद्रित लोगो को केवलि प्रज्ञप्त होने से आदृत, साधु मार्ग मे सुगम, सच्चा रास्ता वताया ।

---

• सर्गेऽस्मिन् 'उपेन्द्रवज्रा ज्तौ ज् गौ ग् ।'

( ४ )

अतोऽस्य संघः परमप्रतिष्ठः मरोर्धरायां प्रथमोऽग्रयायी ।
ततान श्वेताम्बरजैनधर्मे, सदोरकर्णाश्रितवक्त्रवस्त्रः ॥

**अन्वयः**—अत अस्य श्वेताम्वरजैनधर्मे मरो धराया प्रथम अग्रयायी परमप्रतिष्ठ सदोरकर्णाश्रित वक्त्रवस्त्र सघ' ततान ।

**अर्थ**—इसलिए आपश्री का, मारवाड की धरती पर श्वेताम्बर जैनधर्म मे पहला अग्रगामी परम आदृत डोरे के साथ कानो के सहारे मुख पर वस्त्र वाला सघ विस्तार प्राप्त कर सका ।

( ५ )

ततः प्रभृत्येव मुनेस्तुनाम्ना, स्वतः प्रसिद्धोऽमरसम्प्रदाय' ।
प्रवर्त्तते सम्प्रतिसोऽप्यतीते, विशेषकाले स्थिति कालवोढा ॥

**अन्वयः**—मुने नाम्ना स्वत प्रसिद्ध अमरसम्प्रदाय. तत प्रभृति विशेषकाले अतीते अपि स्थितिकालवोढा स प्रवर्त्तते एव ।

**अर्थ**—मुनिश्री जी के शुभनाम से अपने आप प्रसिद्ध हुआ अमर सम्प्रदाय उस समय से आज तक काफी समय वीतने पर भी स्थिति और काल को वहन करता हुआ प्रवृत्त ही है ।

( ६ )

अयं महावीरविभोर्जिनस्य, अतस्तदेकं दश चेति सख्याम् ।
सुपञ्चकृत्व पुनरेव संख्याम्, प्रपूर्य पट्टस्य स्वतोऽधिकारी ॥

**अन्वयः**—जिनस्य महावीरविभो, अत एक च दश चेति सख्या पुन पञ्चकृत्व प्रपूर्य अर्थात् पञ्च पञ्चाशत पूरणीकृत्य, पञ्चपञ्चाशत्तमस्य पट्टस्य अयम् अधिकारी स्वत अस्ति ।

**अर्थ**—प्रभु जिनेश्वर महावीर के पचपनवे पाट के आपश्री गणना-क्रम से अपने आप अधिकारी थे । क्योंकि ११ सख्या को पाँच वार आवृत्ति के साथ पूरण प्रत्ययान्त करने पर पञ्च पञ्चाशत्तम (५५) वनता है ।

( ७ )

दिवं प्रयाते मुनिनायकेऽस्मिन् पुनस्तदा श्री तुलसीमुनीश ।
अशोभताचार्यपद मुनीनाम्, गते रवौ चन्द्र इवातिशेते ॥

**अन्वय**—अस्मिन् मुनिनायके दिव प्रयाते सति तदा पुन श्री तुलसी मुनीश मुनीनाम् आचार्यपदम् अशोभत, रवौ गते चन्द्र इव अतिशेते ।

**अर्थ**—इन आचार्यश्री के स्वर्गारोहण पर तब फिर श्री तुलसीजी महाराज ने मुनियो के आचार्यपद को सुशोभित किया, रवि के अस्त हो जाने पर जैसे चन्द्रमा शोभा पाता है ।

( ८ )

अयं हि मेवाड़ वसुन्धराया., प्रतापसिंहाधिपपालिताया. ।
गृहे फकीरेन्दुमहाजनस्य, जनिं प्रपेदे जुनियाख्यवासे ॥

**अन्वय**—अय हि प्रतापसिंहाभिद्य पालितायाः मेवाडवसुन्धरायाः जुनियाख्यवासे फकीरेन्दु महाजनस्य गृहे जनिं प्रपेदे ।

**अर्थ**—ये श्री तुलसीमुनि महाराज महाराणा प्रतापसिंहजी राजा के द्वारा सरक्षित मेवाड-भूमि के ग्राम जुनियाँ मे महाजन श्री फकीरचन्द्रजी के घर मे उत्पन्न हुए थे ।

( ९ )

विवाहित सन्नपि रागरीतिम् विहाय वव्रे परमां विरक्तिम् ।
अतोऽयमन्ते मुनिदेवसिंहात्, अवाप्य दीक्षां महिमानमाप ॥

**अन्वयः**—विवाहित सन् अपि अय रागरीतिं विहाय परमा विरक्तिं वव्रे । अत अन्ते मुनिदेवसिंहात् दीक्षाम् अवाप्य महिमानम् आप ।

**अर्थ**—विवाहित होते हुए भी आपने राग-रीति को छोड परम विरक्ति को स्वीकार किया था । अत आचार्य श्रीमान् अमरसिंह मुनि महाराज से दीक्षा ग्रहण कर महत्व प्राप्त किया ।

( १० )

महोत्तमं देवसमं गुणीशम्, मुनिं सदावन्दितपादपद्मम् ।
महोपकारी गुरुदेवसिंहः, तदैनमाचार्ययुवानमाह ॥

**अन्वयः**—तदा महोपकारी गुरुदेवसिंह महोत्तम सदावन्दितपादपद्म देवसम गुणीश मुनि (श्रीतुलसीम्) एनम् आचार्ययुवानम् आह ।

**अर्थ**—उस समय परम उपकारी गुरुदेवसिंह श्रीअमरसिंहजी महाराज ने परम उत्तम सदागुरुभक्ति मे लीन रहने वाले देवतुल्य सर्वथा योग्य मुनि श्रीतुलसीजी को युवाचार्य बना दिया ।

( ११ )

अतोऽयमग्रे निपुणोऽधिकर्त्ता, बभूव भव्येऽमरसम्प्रदाये ।
प्रभावमस्याधिकमेव मत्वा, नमन्ति सर्वे मुनयो मुनीशम् ॥

**अन्वयः**—अत अग्रे अय निपुण अधिकर्त्ता भव्ये अमरसम्प्रदाये बभूव । अस्य अधिक प्रभाव मत्वा एव सर्वे मुनय मुनीश (श्रीतुलसीमहाराज) नमन्ति ।

**अर्थ**—इसलिए आगे चलकर ये निपुण अधिकारी, भव्य अमरसम्प्रदाय मे सिद्ध हुए । इनके अधिक प्रभाव को मानकर सभी मुनिजन (श्रद्धा से) झुक जाते थे ।

( १२ )

अयं प्रसिद्धस्तुलसीमुनीशः, विभिन्नदेशेषु विहृत्य धर्मम् ।
विबोध्य जैन विततायुरन्ते, विभुज्य सस्तारपद विरेमे ॥

**अन्वय**.—अय प्रसिद्ध तुलसीमुनीश विभिन्नदेशेषु विहृत्य जैन धर्मं विबोध्य अन्ते विततायु सन् सस्तारपद विभुज्य विरेमे ।

**अर्थ**—ये प्रख्यात श्रीतुलसीजी आचार्य विभिन्न स्थानो पर विहार कर जैन धर्म को समझाकर अन्त मे लम्बे आयुष्य होने पर सथारा पचख कर विराम प्राप्त किया ।

( १३ )

तदाऽस्य शिष्यो विनयोन्नतोऽसौ, कृताधिशान्तिर्यमिना वरिष्ठः ।
सुजानमल्लो विदुषां विशिष्ट, जातस्तृतीयोऽमरपट्टधारी ॥

**अन्वय**—तदा अस्य असौ विनयोन्नत, कृताधिशान्ति, यमिना वरिष्ठ, विदुषा विशिष्ट., शिष्य सुजानमल्ल तृतीयः अमरपट्टधारी जातः

**अर्थ**—श्रीतुलसीमुनि महाराज के काल कर जाने पर उस समय इनके वे परम विनयी, शान्त, परमजितेन्द्रिय, विशिष्टविद्वान शिष्य श्रीसुजानमलमुनिजी महाराज तृतीय अमरपट्टधारी आचार्य हुए ।

( १४ )

ततस्तदाचार्य इवातिशोभी, गुरुर्बभूवामरसम्प्रदाये ।
मुनिव्रजे शीर्षमणिर्यथायम्, व्यराजत ख्यातिधरे यशस्वी ॥

**अन्वयः**—ततः अमरसम्प्रदाये आचार्य अतिशोभी गुरु इव बभूव । अय ख्यातिधरे मुनिव्रजे यशस्वी शीर्षमणि यथा राजते, तथा व्यराजत ।

**अर्थ**—तदनन्तर अमरसम्प्रदाय मे ये आचार्य श्रीसुजानमलमुनिजी महाराज अतिशोभाधरी बृहस्पति के समान हुए । ये परमयशस्वी मुनियो के समुदाय मे चमकती शिरोमणि जैसे शोभा पाती है, उसी प्रकार आपश्री शोभा पाते थे ।

( १५ )

जनिं नगर्यां सरवाडनाम्न्याम्, सुपत्तनस्याजयमेरुनाम्नः ।
गतोऽस्ति भण्डारिण एव नाम्न·, सियाजुजानेर्विजयादिचन्द्रात् ॥

**अन्वय**—(अय) सियाजुजाने विजयादिचन्द्रात् भण्डारिण. नाम्न. सुपत्तनस्य अजयमेरुनाम्न सरवाडनाम्न्याम् नगर्यां जनिं गत अस्ति ।

**अर्थ**—आपश्री सियाजुनाम की पत्नी वाले श्री विजयचन्द्रजी भण्डारी से, जिला अजमेर की सरवाड़ नगरी मे, उत्पन्न हुए थे ।

( १६ )

अथ जगाम श्रमणाधिराजः, समण्डल केवलमेव देशान् ।
विकासशून्यान् गृहविप्रकृष्टान्, विशालमालव्यभुवो मरोश्च ॥

**अन्वय**—अथ समण्डल. श्रमणाधिराज. केवल मरो विशालमालव्य-भुव विकास शून्यान् गृहविप्रकृष्टान् देशान् एव जगाम ।

**अर्थ**—ये मण्डल के साथ आचार्यश्री केवल मरुभूमि के और विशाल मालव्य की भूमि के अविकसित दूर-दूर घरवाले स्थानो को गए थे ।

( १७ )

अतस्ततस्त्या मनुजाः समस्ता , गतेऽपि कालेऽप्यधुना च नाम्ना ।
सुजानमल्लं मुनिमण्डलेशम्, सदैवमन्त करणे स्मरन्ति ॥

**अन्वय**—अत ततस्त्या समस्ता मनुष्या काले गतेऽपि मुनिमण्ड-लेश सुजानमल्ल सदा नाम्ना एवम् अन्त करणे अधुना अपि स्मरन्ति ।

**अर्थ**—इसलिए वहाँ के निवासी सभी मनुष्य समय बीतने पर भी आचार्य श्रीमुनिसुजानमलजी महाराज को नाम से सदा उसी प्रकार हृदय मे अब भी स्मरण करते चले आ रहे हैं ।

( १८ )

महोपकर्त्तारममुं मुनीशम्, न केवलं जैनजनाः स्मरन्ति ।
तथा हि चान्ये सकला मनुष्या , सुजानमल्लं तमपि स्मरन्ति ॥

**अवन्यः**—न केवल जैनजना हि अमु महोपकर्त्तार मुनीश सुजानमल्ल स्मरन्ति, अन्ये च सकला मनुष्या तथा स्मरन्ति ।

**अर्थ**—न केवल जैनजन ही उन महोपकारी आचार्य श्रीसुजानमलजी महाराज को दूसरे सभी मनुष्य उसी प्रकार स्मरण करते रहे हैं ।

( १९ )

अय मुनीशोऽमरपट्टधारी, सुजानमल्लोऽपि तथैवमन्ते ।
विशेषसंस्तारपद विभुज्य, गत सहर्ष स्वमुनीन् विहाय ॥

**अन्वय**—अयम् अमरपट्टधारी मुनीश सुजानमल्ल अपि अन्ते तथा एव विशेपसस्तारपद विभुज्य स्वमुनीन् विहाय सहर्पं गत ।

**अर्थ**—ये अमरपट्टधारी आचार्य श्रीसुजानमलजी महाराज भी उसी प्रकार अन्त मे प्रशस्त सथारा प्राप्तकर अपने मुनियो को छोड़ सहर्प चले गए ।

( २० )

सुजानमल्ले मुनिसंघपूज्ये, दिवं प्रयातेऽमरपट्टधारी ।
वभूव तस्यैव मुनेश्च शिष्य·, चतुर्थ आचार्यवरो जितेश: ॥

**अन्वय**—मुनिसङ्घपूज्ये सुजानमल्ले दिव प्रयाते सति तस्य च मुने एव शिष्य जितेग अमरपट्टधारो चतुर्थ आचार्यवर वभूव ।

**अर्थ**—आचार्य श्रीसुजानमलजी महाराज के स्वर्गारोहण होने पर उन मुनि-महाराज के ही शिष्य श्रीजीतमलजी मुनिराज अमरपट्टधारी चतुर्थ आचार्य हुए ।

( २१ )

अय विशिष्टो विविधक्रियासु, कलाधरोऽभूज्जितमल्लदेव: ।
महाचमत्कारपरासु स्रष्टा, सुलेखनासु प्रथितो मुनीश. ॥

**अन्वय**—अय विविधक्रियासु विशिष्ट कलाधर महाचमत्कारपरासु सुलेखनासु प्रथित. स्रष्टा मुनीश जितमल्लदेव अभूत् ।

**अर्थ**—ये विविधक्रियाओ मे विशिष्ट कलाधर अत्युत्कृष्ट सुन्दर लेखनाओ मे यशस्वी स्रष्टा आचार्य श्री जीतमलमुनि महाराज हुए ।

( २२ )

अथास्य वैशिष्ट्यमशक्नुवन्त:, जना नरेशं गमयन्ति सन्तम्।
अतो नरेशोऽपि मरोर्धरायाः, परीक्षितु त समुपागमत् स: ॥

**अन्वयः**—अथ जना अस्य वैशिष्ट्यम् अशक्नुवन्त नरेश सन्तम् गमयन्ति। अत मरो धराया स नरेशः अपि त परीक्षितु समुपागमत्।

**अर्थ**—तदनन्तर मनुष्यो ने इनके वैशिष्ट्य को सहन न करते हुए राजा को सन्तश्री के पास पहुँचा दिया। इस प्रेरणा के कारण वह मारवाड की भूमि का राजा भी उनकी परीक्षा करने के लिए आया था।

( २३ )

जैनानिमान् प्रहसितुं कपटोद्भवं तत् ,
राजानमित्यपि पुनर्जलविन्दुवृत्तम् ।
जीवा भवन्ति शतशो निशितेषुपृक्ते ,
विन्दौ वदन्ति मुनय पिशुना ब्रुवन्ति ॥

**अन्वयः**—इमान् जैनान् प्रहसितु पिशुनाः 'मुनय वदन्ति, यत् निशितेषु पृक्ते विन्दौ शतश जीवा भवन्ति' तत्जलविन्दुवृत्त कपटोद्भवम् इति राजान ब्रुवन्ति।

**अर्थ**—इन जैनजन की हँसी उडाने के लिए चुगलखोर—'ये मुनिजन कहते हैं कि तीखे वाण के अग्र भाग पर लगी हुई एक बूंद मे शतश जीव होते हैं—वह जलविन्दु वृत्त कपट से उत्पन्न हैं'—ऐसा राजा को कहने लगे।

( २४ )

उक्तं सविस्मयमिदं सहसा निशम्य ,
ज्ञातु किमस्ति किमुवा मुनयो वदन्ति ।
इत्थ विचार्यं च पुनर्मुनिमेव गत्वा ,
पृच्छेयमेवमिति तत्स्वयमागतोऽहम् ॥

**अन्वयः**—राजा कथयति—यत् इदम् उक्त सविस्मय निशम्य किम् अस्ति ? किमु वा मुनय वदन्ति ? पुन च गत्वा मुनिम् एव तत् एव पृच्छेयम् इति इत्थ विचार्य अह ज्ञातु सहसा स्वयम् आगत. (अस्मि) ।

**अर्थ**—राजा कहता है कि इस कहे गये को सुनकर कि क्या है ? क्या मुनिजन कहते हैं ? और फिर जाकर मुनिमहाराज से ही वह ऐसा पूछ लूँ, ऐसा इस प्रकार सोचकर मैं जानने के लिए एक साथ स्वय आया हूँ ।

( २५ )

राज्ञस्तदोच्चरितमेवमिमं निशम्य ,
प्रश्नं मुनि. स्वयमयं वदतीति तथ्यम् ।
जीवा भवन्ति शतश पुनरेकविन्दौ ,
वारो भवन्तमपि सत्यमिदं ब्रवीमि ॥

**अन्वय.**—तदा एव राज्ञ इमम् उच्चरित प्रश्न निशम्य अय स्वय मुनि. वदति, यत् वार एकविन्दौ शतश जीवा भवन्ति इति तथ्यम् (अस्ति) पुन अहम् अपि इद सत्यम् इति भवन्त ब्रवीमि ।

**अर्थ**—उस समय इस प्रकार राजा के इस उक्त प्रश्न को सुनकर ये स्वय मुनिश्री कहने लगे कि पानी की एक बूंद मे सैकडो जीव होते हैं, यह तथ्य है । फिर मैं भी यह सत्य है, ऐसा आपको बताता हू ।

( २६ )

सत्य तथाप्यवनिप ! स्वयमेवमेव ,
चित्रे विलिख्य करिण परिदर्शयामि ।
तस्मादिम भवत एव तु संशय तम् ,
शक्तो भवेयमहमित्यपि दूरमेतुम् ॥

**अन्वयः**—एव सत्यम् (अस्ति)। तथापि हे अवनिप ! स्वयम् अहम् एव (एकस्मिन्) चित्रे करिण निलिख्य (भवन्त) परिदर्शयामि । तस्मात् भवत तु इम त सशयम् अपि अह दूरम् एतु शक्त इति भवेयम् ।

**अर्थ**—यद्यपि इस प्रकार सत्य है, तथापि राजन् ! स्वय मैं ही एक चित्र मे हाथियो को चित्रित कर आपको दिखलाता हूँ। जिससे आपके तो इसी सन्देह को भी मैं दूर करने के लिए समर्थ हो ही सकूँगा ।

( २७ )

चित्रं विलिख्य करिणां मुनिरेव विन्दौ ,
राजानमाह पुनरेवमिमे समेते ।
जीवा. स्थिता अपि तु सूक्ष्मशरीरहेतोः ,
विन्दौ स्थितानपि वय विषयान् न कुर्म ॥

**अन्वय**—(अय) मुनि. एव विन्दौ करिणा चित्र विलिख्य राजानम् आह—यत् इमे समे (करिण ) (सन्ति) किन्तु सूक्ष्मशरीरहेतो' वय (इमान् करिण न पश्याम ), एव पुन जीवा स्थिता अपि (सन्ति), किन्तु सूक्ष्म-शरीरहेतो विन्दौ स्थितान् जीवान् अपि वय (चक्षुप.) विषयान् न कुर्म अर्थात् तान् न पश्याम ।

**अर्थ**—इन मुनिजी ने विन्दु मे हाथियो के चित्र वनाकर राजा से कहा कि ये सव हाथी हैं, किन्तु सूक्ष्मकाय के कारण से हम इन हाथियो को नही देख पाते, इसी प्रकार फिर विन्दु मे रहे हुए जीवो को भी हम आँख का विपय नही कर पाते, अर्थात् उन जीवो को देख नही पाते ।

( २८ )

आश्चर्यमेवमपहाय धराधिपोऽयम् ,
वक्तुं कठोरवचनानि जनान् प्रवृत्तः ।
तत्र स्थितो मुनिरय क्षमते जनांस्तान्,
राजानमप्यविनयं क्षमितुं प्रयुङ्क्ते ॥

**अन्वयः**—अय धराधिप. एवम् आश्चर्यम् अपहाय जनान् कठोर-वचनानि वक्तु प्रवृत्त, तत्र अय स्थित. मुनि. तान् जनान् क्षमते राजानम् अपि अविनय क्षमितु प्रयुङ्क्ते ।

**अर्थ**—इन जोधपुर-नरेश ने इस प्रकार अपने आश्चर्य को दूरकर मनुष्यो को फटकारना शुरू किया तो वहाँ पर इन विराजित मुनिश्री ने उन मनुष्यो को क्षमा किया और जोधपुर-नरेश को भी उनके अविनय को क्षमा कर देने के लिए अपने सामर्थ्य का प्रयोग किया ।

( २९ )

सुजानमल्लस्य गुरोरपीदम्, यशो मुनीशस्य प्रसारयन्य. ।
मुनिर्विशिष्टार्जित चित्रविद्य, जात. प्रसिद्धोऽधिमरुप्रदेशम् ॥

**अन्वय.**—मुनीशस्य सुजानमल्लस्य गुरो अपि इद यश प्रसारयन् अय विशिष्टार्जित चित्रविद्य प्रसिद्ध अधिमरुप्रदेश जात. ।

**अर्थ**—आचार्य श्रीसुजानमलजी गुरुदेव के भी इस यश को फैलाते हुए ये प्रमुख प्राप्त चित्र विद्यावाले श्रीजीतमलजी महाराज मरुधर देश मे प्रसिद्ध हुए ।

( ३० )

सुजानमल्लात् सुपितु· सुपुत्रः, सुमातरि ज्ञातसुभद्रिकायाम् ।
मरौ प्रसिद्धो जितमल्लदेव, बभूव चित्रेश मुनीश्वरोऽयम् ॥

**अन्वय**—अय मरौ प्रसिद्ध चित्रेशमुनीश्वर जितमल्लदेव. सुजान-मल्लात् सुपितु. ज्ञातसुभद्रिकाया सुमातरि सुपुत्र. बभूव ।

**अर्थ**—ये मारवाड मे चित्र ज्ञानी आचार्य श्री जीतमलजी महाराज सुपिता श्रीसुजानमलजी साहब से जानी-मानी श्रीमती सुभद्रादेवीजी की गोद मे सुपुत्र हुए ।

( ३१ )

न कोऽपि शक्तोऽस्ति जगद् विजेतुम्, तथापि सन्तं जयिन वदाम· ।
न हेतुरन्यो जगति प्रशस्तेः, वयं गुणाना गणनां भजामः ॥

**अन्वय**—क अपि जगत् विजेतु शक्त न अस्ति, तथापि (वयम्) इम सन्त (जगत ) जयिन वदाम । जगति प्रशस्ते हेतु अन्य (कोऽपि) न अस्ति गुणात् ऋते । (अत ) वय गुणाना गणना भजाम ।

**अर्थ**—कोई भी जगत् को जीतने के लिए समर्थ नही हैं, तो भी हम इन मुनि महाराज को विजयी कहते हैं। इसका कारण जगत् मे प्रशसा के अतिरिक्त कोई दूसरा हेतु नही हैं। इससे हम गुणो की गणना करते हैं, अर्थात् जो गुणी हैं, वह जयी है, विजेता है।

( ३२ )

अतो महान्त गुणिन जयन्तम्, गणं गुणानां गणनीयगुण्यम् ।
श्रयामहे त जितमल्लदेवम्, जितेन्द्रियं ज्ञाननिधिं मुनीशम् ॥

**अन्वयः**—अत वय त गुणाना गणनीयगुण्य गण जयन्त जितेन्द्रिय-ज्ञाननिधि महान्त गुणिन मुनीश जितमल्लदेव श्रयामहे ।

**अर्थ**—इन सब कारणो से हम उन गुणो के गणना करने योग्य गुणो से युक्त, मुनियो के ज्ञान के कोप, महान् गुणी आचार्य श्री जीतमलजी महाराज को आश्रय मानते हैं, भजते है।

( ३३ )

दिव गते श्रीजितमल्लदेवे, विशेषशोभाधरपण्डितेऽस्मिन् ।
ततोऽस्य शिष्यो मुनिशेखरोऽसौ, विशिष्टगीर्ज्ञानमलो बभूव ॥

**अन्वय**—अस्मिन् विशेष शोभाधरपण्डिते श्रीजितमल्लदेवे दिव गते सति तत अस्य असौ विष्टिगी शिष्य ज्ञानमल मुनिशेखर बभूव ।

**अर्थ**—इन कलाधरो मे कुशल श्री जीतमलजी महाराज के काल पूरा करने पर उनके पीछे आपके वे प्रभावीवक्ता शिष्य श्री ज्ञानमलजी मुनि आचार्य हुए।

( ३४ )

गुणाग्रणीर्धीरमुनिप्रवीण, सतां विशिष्टोऽपि सुवागधीरः ।
अयं गभीरोऽमरपट्टधारी, विराजतेऽद्यापि यशश्शरीरः ॥

अन्वयः—अय सता विशिष्ट सन् अपि सुवाक्, अधीर सन् धीरमुनि प्रवीण गुणाग्रणी सन् गभीर यशश्शरीर सन् अमरपट्टधारी अद्य अपि विराजते ।

अर्थ—ये सन्तश्रेष्ठ शुभ वचन बोलते थे, अधीर होते हुए भी धीरमुनियो मे प्रवीण थे, गुणो के प्रमुख होते हुए भी गभीर थे, यश के शरीर वाले होकर भी अमरपट्टधारी बन आज भी विराजमान हैं ।

( ३५ )

अयं सुपुत्रोऽभवदग्रगण्य, शुभैषिणोः पूतयशः सुपित्रो ।
सुमान जोरावरमल्लनाम्नो, सुसेतरावाँस्थ-गुलेच्छशस्त्यो. ॥

अन्वयः—अयं सुसेतरावाँस्थ-गुलेच्छशस्त्यो शुभैषिणो पूतयश सुपित्रो. सुमानजोरावरमल्ल नाम्नो अग्रगण्य सुपुत्र अभवत् ।

अर्थ—ये सुन्दर सेतरावाँ (मारवाड) के गुलेच्छकुल के शुभेच्छु पवित्र कीर्त्ति वाले अच्छे माता-पिता शोमन मानदेवी और जोरावरमल नामवालो के अग्रगण्य सुपुत्र थे ।

( ३६ )

सुलक्षणाया प्रयशास्तु गर्भे, यदास्थितः श्रीमति मानदेव्याः ।
अय च जोरावरमल्लपित्रा, प्रमाणितः स्वप्नसुखेन मातु ॥

अन्वयः—यदा च अय सुलक्षणाया मानदेव्या श्रीमते गर्भे स्थित, तदा मातु स्वप्नसुखेन जोरावरमल्लपित्रा तु प्रयशा प्रमाणित (कृत) ।

अर्थ—और जब आपश्री सुलक्षणा श्री मानदेवी के पवित्र गर्भ मे स्थित हुए तभी माता के स्वप्न के सुख को देखकर श्री जोरावरमलजी पिता ने तो अत्यन्त यशस्वी बालक होगा, यह प्रमाणित कर दिया था ।

( ३७ )

विचारका मातुरिहैवमित्थम्, वदन्ति यस्मिन्समये महात्मा ।
सुगर्भमागत्य विराजतेऽसौ, सदा सुख वर्द्धत एव शृण्मः ॥

**अन्वय**—इह विचारका (जना) इत्थ वदन्ति, यस्मिन् समये असौ महान् आत्मा मातु सुगर्भम् आगत्य विराजते, तदा सुखम् एव वर्द्धते, एवम् (वय) शृण्म ।

**अर्थ**—यहाँ विचारवान् मनुष्य इस प्रकार बताते हैं, कि जिस समय माता के पवित्र गर्भ मे पहुँचकर वह महान् आत्मा विराजित होती है, तब सुख ही सुख बढता है । ऐसा हम सुनते हैं ।

( ३८ )

अतो वयं न्यायमुखेन विद्म, यदा शुभ जन्म धृत भवेत् स ।
अवश्यमेव सुखमागत स्यात्, यत. समे ते सुखभोगिन. स्यु ॥

**अन्वय**—यदा स शुभ जन्म धृत भवेत्, तदा एव सुखम् आगत स्यात्, यत ते समे सुखभोगिन स्यु । अत (एतत्सर्वं) वय उक्तेन न्यायमुखेन विद्म ।

**अर्थ**—जब उन्होने शुभ जन्म धारण किया हो, तो अवश्य ऐसा आनन्द आया होगा, जिससे वे सब आनन्दित हुए हो । इसलिए यह सब हम उक्त न्याय द्वारा समझ सकते है ।

( ३९ )

प्रमीयतेऽनेन सुखेन दु खम्, यदा पितृभ्यामिह दु.खमूढम् ।
भवेदिदं यूनि गते विरक्तिम्, कथ तदेतन् न हि तर्कयेम ॥

**अन्वय**—विरक्ति गते यूनि सति इह पितृभ्या दु खम् ऊढ तत् इद दुःख सुखेन अनेन प्रमीयते, किन्तु तत् कथ भवेत् इति वक्तु न शक्नुम इत्येव केवल न हि, अपितु (वय) न तर्कयेम ।

**अर्थ**—युवा पुत्र के विरक्त होने पर माता-पिता ने दु ख उठाया, वह दु ख इस सुख से समझा जा सकता है । किन्तु वह कैसा होगा, यह कहा नही जा सकता । यह केवल इतना ही नही, अपितु हम उस दु ख को अनुमान से भी नही जान सकते ।

( ४० )

तथापि दीक्षानुमतिं ददाते, सुताय तौ यौ पितरौ विमुग्धौ ।
कथं भवेद् दाढ्र्यमह विरक्ते , सुतस्य तन् नानुमितिं दधामि ॥

अन्वयः—तथापि तौ पितरौ सुताय दीक्षानुमति ददाते, यौ पितरौ विमुग्धौ भवेताम् । तस्य सुतस्य विरक्ते दाढ्र्य कथ भवेत् । तत् अह तु अनुमिति न दधामि ।

अर्थ—तो भी वे माता-पिता दीक्षा की अनुमति दे देते हैं, जो माता-पिता पूर्ण मुग्ध हो । उस पुत्र की विरक्ति की कैसी दृढता होगी, उसका मैं तो अनुमान भी नही लगा सकता ।

( ४१ )

क्रमेण वैशिष्ट्यमुपेत्य यामे, गुरु· पुन· पञ्चमपट्टधारी ।
यतोऽमरेन्द्रस्य मुनेः सभायाम्, स्तुतिं दधन्मृत्युमवाप्य नाकम् ॥

अन्वय – (पुन ) अय क्रमेण मुने. अमरेन्द्रस्य पञ्चमपट्टधारी गुरु. श्रीज्ञानमल्ल सयमे वैशिष्ट्यम् उपेत्य सभाया स्तुति दधत् मृत्युम् अवाप्य नाक गत ।

अर्थ—फिर ये क्रम से मुनि अमरेन्द्र के पञ्चम पाट के धारक आचार्यश्री ज्ञानमलजी महाराज सयम के विषय मे गौरव धारण कर भक्तो की सभा मे उपदेशार्थ पाट पर विराजे हुए भक्तामरादिस्तोत्र पढते हुए मृत्यु प्राप्तकर स्वर्गाधिकारी हुए ।

( ४२ )

गुरु. प्रयाते दिवमेष षष्ठ., प्रशस्तसंस्तारमये स्तुतान्ते ।
कृते मुनौ ज्ञानमलेऽमरस्य, स्थितोहि पट्टे मुनिपूर्णिमेशः ॥

अन्वयः—प्रशस्त सस्तारमये स्तुतान्ते कृते सति ज्ञानमले मुनौ दिव प्रयाते अमरस्य पट्टे षष्ठ गुरु हि एष मुनिपूर्णिमेश स्थितः (अभवत्) ।

अर्थ—प्रशस्त सस्तार युक्त स्तुति करते-करते अन्त हो ऐसे सस्तार के किए जाने पर श्रीज्ञानमलजी मुनि महाराज के स्वर्गारोहण के पीछे मुनिश्री अमरसिंह जी महाराज के पाट पर छठे आचार्य ये ही मुनि श्रीपूनमचन्दजी महाराज स्थित हुए ।

( ४३ )

अय मुनि पूर्णिमचन्द्रनामा बभूव देवेन्द्र इव प्रशस्त ।
महायशा पूर्णिमचन्द्र एवम्, विराजते साधुविहायसीन ॥

**अन्वयः**—अयम् ईन पूर्णिमचन्द्रनामा मुनि देवेन्द्र इव प्रशस्त बभूव । महायशा सन् एव पूर्णिमचन्द्र साधुविहायसि विराजते ।

**अर्थ**—ये समर्थ श्री पूनमचन्दजी नाम के मुनि इन्द्र के समान प्रशसनीय थे । महायश वाले होने से साक्षात् पूर्णिमा के चन्द्र बन मुनियो के आकाश मे सोहते थे ।

( ४४ )

अयं तु जालोर पदाधिवासि–, प्रसिद्धगान्धीकुलजान्महार्यात् ।
जनिं गतोऽभूदुमजोपितु स·, सुशील-फूलाँजननीशुभाङ्के ॥

**अन्वयः**—अय स जालोरपदाधिवासि प्रसिद्ध गान्धी कुलजात् महार्यात् उमजीपितु सुशील फूलाँजननी शुभाङ्के जनि गत अभूत् ।

**अर्थ**—ये ही जालोर स्थान के रहने वाले प्रसिद्ध गान्धी वश के महाजन श्रीउमजी नाम के पिता से सुशीन फूलाँ नाम की माता की पावन गोद मे उत्पन्न हुए थे ।

( ४५ )

अनेक देशेषु विशेषदृष्टिम्, स्वयं समाधाय ततः प्रतस्थे ।
विहृत्य धर्मस्य विविच्य रूपम्, मुनीश इद्धेषु जनान् प्रवक्तुम् ॥

**अन्वयः**—तत स्वय विशेषदृष्टि समाधाय धर्मस्य रूप विविच्य (अय) मुनीश इद्धेषु अनेकदेशेषु विहृत्य जनान् प्रवक्तु प्रतस्थे ।

**अर्थ**—तदनन्तर स्वय विशेप दृष्टि को समाहित कर धर्म का विवेचन कर ये आचार्य श्रीपूनमचन्दजी महाराज सम्पन्न अनेक स्थानो मे विहार कर श्रावको को प्रवचन देने के लिए एक स्थान से दूर स्थान पर पहुँचे ।

( ४६ )

जना समेतं विबुधेशतुल्यम्, महान्तमाचार्यमगाध धैर्यम् ।
महोपकर्त्तारमिवादिनाथम्, नमन्ति सत्कृत्य दिवौकसस्ते ॥

अन्वयः—ते जना विबुधेशतुल्य अगाधधैर्यं महान्तम् आचार्यम्, समेत महोपकर्त्तारम् आदिनाथ दिवोकस इव सत्कृत्य नमन्ति ।

अर्थ—वे श्रावक इन्द्र तुल्य अगाधधैर्यशाली महान् आचार्य को, आते हुए महोपकारी भगवान् आदिनाथ को देवता जैसे सत्कार कर अभिवन्दन करते है, वैसी ही सत्कार कर प्रणाम करते थे।

( ४७ )

तत. प्रयाते दिवमेव तस्मिन्, मुनीश्वरे पूर्णिमचन्द्रदेवे ।
विशिष्टशिष्यो मुनिजेठमल्ल बभूव तत्पट्टपदाधिकारी ॥

अन्वयः—तत तस्मिन् मुनीश्वरे पूर्णिमचन्द्र देवे दिव प्रयाते सति तत्पट्टपदाधिकारी विशिष्टशिष्य मुनिजेठमल्ल एव बभूव ।

अर्थ—तत्पश्चात् उन आचार्य श्री पूनमचन्दजी महाराज के स्वर्गारोहण पर उनके पाट के अधिकारी प्रमुख शिष्य श्रीजेठमलजी मुनि महाराज हुए ।

( ४८ )

यतोऽस्य शिष्या· परमा विशिष्टा, गुणोत्तरा पञ्च बभूवुरत्र ।
तथापि पञ्चस्वयमेव वृद्ध, बभूव पट्टस्य ततोऽधिकर्त्ता ॥

अन्वयः—यत अस्य परमाः विशिष्टा गुणोत्तरा पञ्च शिष्या बभूवु । तथापि अत्र पञ्चसु अयम् एव वृद्ध, तत पट्टस्य अधिकर्त्ता अयमेव बभूव ।

अर्थ – क्योंकि इन श्री पूनमचन्दजी आचार्यश्री के वडे होनहार पाँच शिष्य थे, तो भी इन पाँचो मे वृद्ध श्रीजेठमलजी मुनि महाराज ही थे, इससे इनको ही पाट का अधिकारी वनाया गया ।

( ४९ )

गुणाग्रणी सिद्धिपदोन्नतश्री, स्वतोविशिष्टोऽमरसम्प्रदाये ।
महामुनिः सोऽयमलकृत श्रो·, विराजते भक्तगणस्य मौलौ ।।

अन्वय —स अय गुणाग्रणी, सिद्धिपदोन्नतश्री, अमरसम्प्रदाये स्वत विशिष्ट, अलकृतश्री, महामुनि भक्तगणस्य मौलौ विराजते ।

अर्थ—वे ही गुणिविशिष्ट सिद्धि के स्थान की शोभा बढाने वाले मुनि श्रीअमरसिंहजी महाराज के सम्प्रदाय मे स्वय प्रमुख शोभा की भी शोभावाले ये आचार्य श्रीजेठमलजी मुनिराज श्रावक समुदाय के मस्तक पर शोभित हैं ।

( ५० )

कथा अनेका परमा विचित्रा, मुने प्रशस्तस्य तु जीवनस्य ।
प्रचर्चिताः सन्ति तथापि तासाम्, परा कथा मृत्युदिनस्य तस्य ।।

अन्वयः—मुने प्रशस्तस्य जीवनस्य तु परमाः विचित्रा अनेका कथा प्रचर्चिता सन्ति, तथापि तासा (कथाना) तस्य मृत्युदिनस्य कथा परा (विद्यते) ।

अर्थ— आत्मार्थी श्रीजेठमलजी मुनि के प्रशस्त जीवन की तो वडी अनोखी कथाएँ अथवा कहानियाँ काफी चर्चाओ का कारण बनी हुई है, तो भी उन कहानियो मे से मृत्यु के दिन की कहानी बडी अनोखी है ।

( ५१ )

स्वघोषिते मृत्युदिने समस्ता·, जना समायान्ति दिदृक्षवस्ते ।
प्रतीक्षमाणा वचसो विशेषम्, निरीक्ष्य तेऽन्ते स्मयमेव जग्मु ।।

अन्वयः—ते दिदृक्षव समस्ता जना स्वघोपिते मृत्युदिने वचस विशेष प्रतीक्षमाणा (आसन्) । अन्ते ते वचस विशेष निरीक्ष्य स्मयम् एव जग्मु ।

अर्थ—वे सभी दिदृक्षु मनुष्य स्वघोपित मृत्यु के दिन के विषय मे वात की सचाई की प्रतीक्षा करते हुए थे, अन्त मे वे वात की सचाई देखकर आश्चर्य चकित हो गए ।

( ५२ )

यत स्वय तेन दिनत्रयस्य, शुभस्य संस्तारमिमं विहर्त्तुम् ।
प्रभाषितं ज्येष्ठमलेन लब्धम्, भविष्यत श्रेष्ठफलं यथोक्तम् ॥

**अन्वय**—यत तेन ज्येष्ठमलेन शुभस्य दिनत्रयस्य इम सस्तार विहर्तुं स्वय प्रभाषितम् (आसीत्)। (पुन ) तेनैव भविष्यत यथोक्त श्रेष्ठफल लब्धम्।

**अर्थ**—क्योकि उन आत्मार्थी श्रीजेठमलजी मुनि महाराज ने स्वय कहा था कि मैं तीन दिन का सथारा करने के लिए हूँ। फिर जैसा भी उन्होने कहा था, वैसा ही भविष्य का श्रेष्ठफल उन्होने पाया।

( ५३ )

अतो जनास्ते धृतसाक्ष्यभावा, परस्पर यान्ति विवक्षवोऽमी ।
अहो यथोक्त चरित सदास्य, न याति मिथ्यावचनं मुनीनाम् ॥

**अन्वयः**—अतः ते धृतसाक्ष्यभावा जना, अमी परस्पर विवक्षव यान्ति, अहो ! अस्य चरित यथोक्त विद्यते। यतोहि मुनीनां वचन मिथ्या न याति।

**अर्थ**—इसलिए वे सब कुछ साक्ष्य के अनुभवी मनुष्य परस्पर मे कहते हुए चले जा रहे हैं कि क्या ही उत्तम इन मुनिराज का चरित्र है ! कुछ कहते नहीं बनता ! क्योकि मुनियो का कहा हुआ कभी गलत नही होता।

( ५४ )

महामुनेस्तस्य यश. प्रशस्तम्, विभाति भूमाविह भक्तिमत्सु ।
सदा जनेषु क्षणश. स्मरत्सु, समक्षमक्ष्ण. फलमाप्नुयामः ॥

**अन्वयः**—तस्य महामुनेः प्रशस्त यश इह भूमौ क्षणश स्मरत्सु भक्तिमत्सु विभाति। वयम् अक्ष्ण समक्ष फलम् सदा आप्नुयाम।

**अर्थ**—उन महामुनि श्री का प्रशस्त यश, इस भूमि पर क्षण भर के लिए स्मरण करते हुए भक्तिमान् पुरुषो मे देदीप्यमान है। हम आंख के सामने परिणाम सदा प्राप्त कर सकते हैं।

( ५५ )

इमं मुनिं वर्णयितुं पुनर्यते, न चेतसस्तोषमहं यतो लभे ।
गुणा अनेके पुनरेकलो मुने , वदेयमित्येवमृते मुने· कथम् ॥

**अन्वय**—यत अह चेतस तोष न लभे, (अत ) पुन इम मुनिं वर्ण-यितु यते। मुने अनेके गुणा सन्ति पुन (अहम्) एकल अस्मि, पुनरपि अह वर्णयितुमिच्छामि—अह वदेयम् इति एवम् ऋतेमुने अह कथ वदेयम्-इति भवन्त स्वत तर्कयन्तु इति व्यङ्योऽर्थं ।

**अर्थ**—इन मुनिराज का गुण-वर्णन करते हुए हृदय को सन्तोष नही होता, क्योकि गुण तो अनेक हैं, और मैं अकेला हूँ। अत उन मुनिराज की कृपा के विना मैं कैसे यह कार्य कर सकता हूँ।

( ५६ )

अतोऽस्य शेष चरितस्य मे मुने , पिपूर्मि सर्गे समयेन सङ्गतम् ।
अधीत्य जानन्तु विशेषतां मुने , अह मुनेर्भृ ङ्ग इवाङ्घ्रिपद्मयो ॥

**अन्वयः**—अत अस्य मुने चरितस्य शेष समयेन सर्गे सङ्गत पिपूर्मि। भक्ता सङ्गत शेषम् अधीत्य मुने विशेषता जानन्तु। अह तु मुने अङ्घ्रि-पद्मयो भृङ्ग इव (अस्मि)। किमह वदेयमधिकम्।

**अर्थ**—इसलिए इन मुनिमहाराज के वर्णन के शेष को समय से सर्ग मे सङ्गत जिस प्रकार हो, वैसा कर पूरा कर रहा हूँ। श्रावकजन सङ्गत शेष को समझकर मुनिमहाराज की विशेषता को पहिचानने का प्रयत्न करें। मैं तो मुनिराज के चरण कमलो का भ्रमर हूँ और अधिक क्या बताऊँ।

इति श्रीमता राजस्थानकेसरिणा पण्डितरत्नेन
उपाध्याय पदालङ्कृतेन पुष्करमुनिना विरचिते
श्रीमदाचार्यामरसिंह महाकाव्ये
**एकादश· सर्ग·**

❀

# द्वादशः सर्गः

( १ )

नमो नमस्ते प्रभवे मुनीनाम्, चमत्कृतेर्जेठमलाय कर्त्रे ।
वृतव्रताय श्रितसयमाय, प्रशस्तगुप्ते· समितेश्च पत्ये ॥

अन्वय —ते मुनोना प्रभवे, श्रितसयमाय, वृतव्रताय, प्रशस्तगुप्ते समिते· च पत्ये, चमत्कृते कर्त्रे जेठमलाय नम नम (अस्तु)।

अर्थ—उन मुनियो के प्रभु, सयमी, व्रती, प्रशस्त गुप्ति और समिति के धारक और चमत्कृति के कर्त्ता श्रीजेठमलजी मुनिराज के लिए बार-बार प्रणाम हो।

( २ )

अय विशिप्टो मुनिपु क्रियासु, प्रवीण एव प्रथितोऽद्भुतेऽपि ।
विधौ धृतश्रीरमरस्य सघे, प्रतूयतेऽसौ मुनिभि समस्तै ॥

अन्वयः—अय (श्रीज्येष्ठमल्लो मुनि ) मुनिपु विशिष्ट, क्रियासु प्रवीण, अद्भुतेऽपि विधौ प्रथित, असौ धृतश्री समस्ते मुनिभि अमरस्य सङ्घे प्रस्तूयते।

अर्थ—ये श्रीज्येष्ठमल्लजी मुनिराज, जो अमर सम्प्रदाय के सघ के नेता थे, मुनियो मे असाधारण, क्रियाओ मे प्रवीण, अद्भुत कृति के विषय मे विख्यात और श्रीधर, वे समस्त मुनिमहाराजो के द्वारा श्रीअमरसिंहमुनि महाराज के सघ मे प्रार्थित हैं। अर्थात सभी मुनिजन उनकी स्तुति करते हैं और उनको आदर्श मुनि के रूप मे प्रस्तुत करते है।

( ३ )

अथ प्रभाते मुनिषु प्रभुं तम्, नमन्ति भक्ता. परमप्रसन्ना· ।
समाप्नुवन्ति प्रभुतां प्रभूताम्, न कोऽपि नैराश्यफलं दधाति ॥

अन्वय —अथ प्रभाते परमप्रसन्ना भक्ता त मुनिषु प्रभु नमन्ति। ते भक्ता प्रभूता प्रभुता समाप्नुवन्ति, क अपि (च) नैराश्यफल न दधाति।

अर्थ—सर्वप्रथम प्रभात मे उन आत्मार्थी श्री को परमप्रसन्न भक्त प्रणाम करते है, और वे ही प्रसाद प्राप्त करने पर अत्याकर्षक प्रभुत्व को प्राप्त करते हैं अथवा उसकी समाप्ति करते हैं। देखा गया है कि उनका कोई भी भक्त आज तक निराश नही हुआ।

( ४ )

अहन्तु पश्यामि मरोर्धराया, सुराजवंश्या अपि राजपुत्रा ।
गुरु स्वकीय मुनिमेव मत्त्वा, विशेषभक्त्या परमादरन्ति ॥

**अन्वय** —अह तु पश्यामि यत् मरो धराया सुराजवश्या राजपुत्रा अपि (एन) मुनि स्वकीय गुरु मत्त्वा विशेषभक्त्या परम् आदरन्ति ।

**अर्थ**—मैं देखता हूँ कि मारवाड की भूमि के अच्छे राजघरानो के राजपूत सरदार भी इन मुनि महाराज को अपना गुरु मानकर विशेष भक्ति से (आपश्री का) बडा आदर करते थे ।

( ५ )

कियन्महत्त्व ननु तस्य नाम्न, जपेऽस्ति तावद् यदि दृश्यता तत् ।
न केवल प्रत्यय एव वाच., जपे फलप्रत्यय एव हेतुः ॥

**अन्वयः**—ननु तस्य नाम्न, जपे कियत् महत्त्वम् अस्ति ! तावत् यदि (तत् न दृश्यते) (तर्हि) तत् दृश्यताम् । केवल वाच प्रत्यय एव न (अस्ति)। जपे सति फलप्रत्यय हेतु (अस्ति) ।

**अर्थ**—आत्मार्थी श्रीजेष्ठमल्लजी अथवा श्रीजेठमलजी मुनि महाराज के नाम के जप मे कितना क्या महत्त्व है, ऐसी शङ्का हो कि वह नही देखा जाता, तो फिर देखिए, केवल कहने का विश्वास नही है, तो नाम जप कीजिए—जप करने पर फल का विश्वास ही हेतु है, अर्थात् फल अवश्य प्राप्त होगा ।

( ६ )

अत· शुभां तस्य मुने स्तुतिं ताम्, करोम्यहं भक्तजनैः सहैभि. ।
शिव भवेद् येन मनीषित तत्, यतो गुरुर्देवदयालुरेष. ॥

**अन्वयः**—यत एप गुरु देवदयालु (अस्ति) । अत अह तस्य मुने ता शुभा स्तुतिम् एभि भक्तजनै सह करोमि, येन तत् मनीषित शिव भवेत् ।

**अर्थ**—क्योकि ये गुरु महाराज देवो के समान दयालु है । इससे मैं उन मुनिराज की उस मङ्गलमय स्तुति को इन भक्त पुरुषो के साथ करता हूँ, जिससे कि वह मनचीता फल प्राप्त हो ।

( ७ )

भजतु निरन्तरमति कलिवीरम् ।
वचनसिद्धगुरुदेवगभीरम् ॥

अन्वयः-हे भक्त ! भवान् अतिकलिवीरं वचन-सिद्ध-गुरुदेवगभीर भजतु ।

अर्थ—अजी भक्तजी ! आप कलिसमय के वीर अर्थात् मुनिजन को अतिक्रमण न करते हुए वचनसिद्ध गुरुदेवो मे गम्भीर मुनिवर श्रीजेठमलजी महाराज को भजिए ।

( ८ )

ज्येष्ठमल्ल गुरुवरमतिकूपम् । सिद्धं भवति कठिनतररूपम् ।
भजतु निरन्तरमति कलिवीरम् । वचनसिद्धगुरुदेवगभीरम् ॥

अन्वय—अतिकूप कार्यं पुन कठिनतररूपम् अपि भवेत्, तत् सिद्ध भवति अत हे भक्त ! भवान् ज्येष्ठमल्लगुरुवरम् अतिकलिवीर गुरुदेव-गभीर भजतु ।

अर्थ—कुए की गहराई को मात करने वाला कार्य फिर कठिन से कठिन रुप का क्यो न हो ! वह सिद्ध हो जाता है । अत अजी भक्तजी ! आप श्री जेठमलजी गुरुश्रेष्ठ जो कलिसमय के वीर वचनसिद्ध हुए हैं, उनको भजिये ।

( ९ )

कार्यं किमपि न दुष्करमेवम् । स्मरति सन्ततं यो गुरुदेवम् ।
भजतु निरन्तमति कलिवीरम् । वचनसिद्धगुरुदेवगभीरम् ॥

अन्वयः-य. सन्तत गुरुदेव स्मरति, (तस्य कृते) कार्यं किम् अपि एव न अस्ति, यत् दुष्कर भवेत् ! अत हे भक्त. ! भवान् अतिकलिवीर वचनसिद्धगुरुदेव गभीर भजतु ।

अर्थ—जो निरन्तर गुरुदेव का स्मरण करता है, उसके लिए कार्य कोई भी ऐसा नही है, जो न हो सके अथवा कठिन हो ! इसलिए अजी भक्तजी ! आप कलि समय के वीर गुरुदेवो मे गम्भीर श्रीजेठमलजी मुनि महाराज को भजिए ।

---

० चतुष्पदी—अथवा चौपाई इति ज्ञेया ।

( १० )

नाम्न· सत्यमेवमुपगीतम् । क्षयति कष्टमतिशयि प्रतीतम् ।
भजतु निरन्तरमति कलिवीरम् । वचनसिद्ध गुरुदेवगभीरम् ॥

**अन्वय**—यस्य नाम्न सत्यम् एवम् उपगीतम् (अस्ति)। य अतिशयि प्रतीत कष्ट क्षयति । अत हे भक्त ! भवान् अतिकलिवीर वचनसिद्ध गुरुदेवगभीर भजतु ।

**अर्थ**—जिनके नाम की सचाई इस प्रकार वन गई है कि बडे से बडा समझे जाने वाले कष्ट को नष्ट कर देता है । अत ओ भक्तवर ! आप कलिसमय के वीर वचनसिद्ध गुरुदेवो मे गम्भीर श्रीजेठमलजी मुनिराज को भजिए ।

( ११ )

जपति नाम यो गुणशृङ्गारम् । श्रयति सन्ततं सुखभण्डारम् ।
भजतु निरन्तरमति कलिवीरम् । वचनसिद्ध गुरुदेव गभीरम् ॥

**अन्वय**—य तस्य नाम जपति, स सन्तत सुखभण्डार श्रयति । अत हे भक्त ! भवान् निरन्तरम् अति कलिवीर वचनसिद्धगुरुदेवगभीर गुणशृङ्गार श्रीमन्त ज्येष्ठमल्ल मुनिराज भजतु ।

**अर्थ**—जो उनके नाम को जपता है, वह सदा आनन्द ही आनन्द भोगता है । अत ओ भक्तवर ! आप कलिसमय के वीर वचनसिद्ध गुरुदेवो मे गम्भीर गुणो के शृङ्गार श्रीजेठमलजी मुनि महाराज को भजिए ।

( १२ )

कुरुते राजमान्यजनसूच्यम् । नित्यं यः श्रयते मुनिपूज्यम् ।
भजतु निरन्तरमतिकलिवोरम् । वचनसिद्धगुरुदेवगभीरम् ॥

**अन्वय**—य (भक्त) नित्य मुनिपूज्य श्रयते, त भक्त राजमान्य-जन सूच्य कुरुते । अत हे भक्त ! भवान् अतिकलिवीर वचनसिद्ध गुरुदेवगभीर मुनिपूज्य श्रीज्येष्ठमल्ल मुनिराज भजतु ।

**अर्थ**—जो भक्त नित्य मुनियो से पूज्य गुरुदेव का आश्रय लेता है, उसको गुरुदेव राजमान्य पुरुषो का अभिवन्दनीय बना देते हैं। अत· ओ भक्तवर ! आप कलिसमय के वीर वचनसिद्ध गुरुदेव श्रीजेठमलजी मुनि महाराज को भजिए ।

